समाजशास्त्र आदि विज्ञानों की तरह भाषा-विज्ञान में भी, इसके प्रमेयों के अति विस्तृत तथा जटिल होने से और इसकी अवस्था थोड़ी होने से, वैसी निश्चयात्मकता अभी तक नहीं आई है।

अभी तक इस विज्ञान में प्रायः इसके प्रमेयों का केवल संग्रह, तुलना और वर्गीकरण ही किया गया है। भिन्न-भिन्न काल और देश में बिखरी हुई भाषाओं को कुछ सामान्य भाषावर्गों में बाँटने की चेष्टा की गई है। इस पर भी पृथिवी पर फैली हुई भाषा का क्षेत्र इतना विस्तृत और जटिल है कि अभी तक उसके एक अंश पर ही ध्यान दिया गया है। इसलिए इस परिमित आधार पर जो सिद्धान्त भाषा-विज्ञान में अभी तक स्थिर किये गये हैं उनकी दृष्टि में, भाषा-क्षेत्र के अधिकाधिक ज्ञान होने पर, परिवर्तन होने की संभावना है।

## २—भाषा-विज्ञान का विषय

भाषा-विज्ञान का विषय इतना ही विस्तृत है जितनी कि मनुष्यजाति; क्योंकि इसका सम्बन्ध मनुष्यमात्र की भाषा से है।

(१) किसी भी स्वरूप में किसी भी देश में पाई जानेवाली मानवीय भाषा इस विज्ञान का विषय है।

(२) आज-कल की जीवित भाषाओं के साथ-साथ भाषा-विज्ञान में उन प्राचीन मृत भाषाओं पर भी विचार किया जाता है जो किसी प्रकार लेख आदि द्वारा सुरक्षित हैं।

(३) इतना ही नहीं, परस्पर सम्बन्ध रखनेवाली आधुनिक तथा प्राचीन भाषाओं के निश्चित स्वरूप के आधार पर उनके शब्दों आदि की दोषशून्य तुलना द्वारा कल्पित उनकी मूल-भाषा का भी विचार भाषा-विज्ञान में हो सकता है। परन्तु इस अवस्था में मूल-भाषा के काल्पनिक होने से उसके आधार पर कोई दृढ़ और निश्चित सिद्धान्त स्थिर नहीं किये जा सकते।

उक्त प्रकार की मूल-भाषा का मुख्य उदाहरण भारत से यूरोप तक फैली हुई भारत-यूरोपीय भाषाओं की मूल-भाषा (=*भारत-यूरोपीय*

# तुलनात्मक भाषा-शास्त्र

अथवा

# भाषा-विज्ञान

अर्थात्

तुलनात्मक भाषा-शास्त्र के सिद्धान्तों का प्रतिपादन तथा
संसार की भिन्न-भिन्न भाषाओं के परस्पर सम्बन्ध
की सरल और सुबोध व्याख्या

लेखक

डाक्टर मङ्गलदेव शास्त्री

एम० ए०, एम० ओ० एल० ( पंजाब ), डी० फिल० ( ऑक्सफर्ड );
पूर्व-प्रिंसिपल, गवर्नमेंट संस्कृत कालेज, बनारस;
तथा
अध्यक्ष
वैदिक स्वाध्याय मन्दिर, बनारस

प्रकाशक

इंडियन प्रेस (पब्लि०), प्राइवेट लिमिटेड, प्रयाग

पञ्चम बार २,००० | सन् १९५९ | मूल्य ६)

भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार की भाषाओं के परस्पर तुलनात्मक अध्ययन से विद्वानों ने भारत-यूरोपीय जातियों की मूल-जाति के रहने-सहने और विचारों के विषय में जो खोज की है वह भाषा-विज्ञान के उपयोग का एक रोचक और स्पष्ट उदाहरण है।

( ख ) इसी प्रकार *मनुष्य-जाति-विज्ञान*, जिसमें भिन्न-भिन्न मनुष्य-जातियों की वंश-परंपरा आदि पर विचार किया जाता है, *बहुत कुछ भाषा-विज्ञान का सहारा लेता है।*

( ग ) *बहुत कुछ भाषा-विज्ञान* के आधार पर *ही* **मत-विज्ञान**, जिसमें मनुष्य-जाति के भिन्न-भिन्न धार्मिक विश्वासों का तुलनात्मक अध्ययन किया जाता है, और **पुराण-विज्ञान**, जिसमें भिन्न-भिन्न जातियों की परम्परागत पौराणिक गाथाओं पर तुलनात्मक विचार किया जाता है, इन दोनों *की सृष्टि आधुनिक काल में हुई है।* भिन्न-भिन्न मनुष्य-जातियों की भाषाओं के, विशेषकर प्राचीन भाषाओं के, तुलनात्मक अध्ययन से पौराणिक गाथाओं के स्वभाव, सृष्टि और विकास पर, तथा मनुष्यों के धार्मिक विश्वासों के इतिहास पर बहुत कुछ प्रकाश पड़ा है।

( घ ) *भाषा-विज्ञान का साक्षात् रूप से एक बड़ा उपयोग भाषाओं के, विशेषकर परस्पर सम्बन्ध रखनेवाली भाषाओं के, सीखने में किया जा सकता है।* अब तक भाषाओं के नियमों को उनके कारण समझाये विना ही बतलाया जाता रहा है। भाषा-विज्ञान से उनके कारणों के समझने-समझाने में बड़ी सहायता मिल सकती है।

उदाहरणार्थ, संस्कृत में तृतीया विभक्ति के एकवचन में 'करिन्' शब्द से 'करिणा' ( करिन्+आ ) बनना स्वाभाविक है—परन्तु 'हरि' शब्द से 'हरिणा' कैसे बना? यह सहज में समझ में नहीं आता। भाषा-विज्ञान से यह जानकर कि 'करिणा' के साथ सादृश्य ही इसका कारण है सब बात स्पष्ट समझ में आ जाती है। भाषा-विज्ञान से अपरिचित मनुष्य इसका कारण पाणिनि मुनि के—"आङो नाऽस्त्रियाम्[1]"—इस सूत्र को ही बतायेगा। इसी प्रकार संधि के नियमों का कारण भाषा-विज्ञान से ही स्पष्ट होता है।

---

१. अष्टाध्यायी ७।३।१२०

## (१) वाक्यविज्ञान

वाक्य-विज्ञान में वाक्यों का स्वरूप, वाक्यों का परस्पर सम्बन्ध, वाक्यान्तर्गत शब्दों या पदों का परस्पर सम्बन्ध तथा आपेक्षिक क्रम आदि का वैज्ञानिक दृष्टि से विचार किया जाता है। भिन्न-भिन्न भाषाओं में वाक्यों की गठन अथवा वाक्यान्तर्गत पदों के क्रम में जो भेद देखा जाता है उसका समाधान इसी शाखा के विशेषाध्ययन से हो सकता है।

आगे परिच्छेद ३ में हम दिखलायेंगे कि वास्तव में वाक्य ही भाषा की चरमव्यक्ति या इकाई होते हैं; क्योंकि हम वाक्यों में ही सोचते हैं। इसलिए वाक्य-विज्ञान का महत्त्व स्पष्ट है। परन्तु वाक्य-विज्ञान की दृष्टि से किसी भी भाषा का वास्तविक अध्ययन ऐतिहासिक तथा तुलनात्मक प्रक्रिया के अवलंबन के विना असंभव है। इसके लिए स्व-सम्बन्धी वर्तमान तथा प्राचीन अनेक भाषाओं की सहायता लेना अनिवार्य होता है। इसी कठिनाई के कारण अभी तक इस शाखा ने विशेष उन्नति नहीं की है। वास्तव में वाक्य-विज्ञान, जिसका तुलनात्मक होना आवश्यक है, अभी तक अपनी प्रारम्भिक अवस्था में ही है।

## (२) पदविज्ञान

पदविज्ञान का सम्बन्ध वाक्य को बनानेवाले शब्दों या पदों के स्वरूप अथवा रचना के अध्ययन से है। इसको रूपविज्ञान भी कह सकते हैं।

किसी भाषा के शब्दों का स्वरूप कैसा है? क्या उनकी रचना प्रकृति और प्रत्यय के योग से हुई है? यदि ऐसा है, तो उनमें प्रकृति और प्रत्यय का योग किस प्रकार का है? अर्थ की दृष्टि से शब्दों में संज्ञा, क्रिया, विशेषण आदि भेद की क्या उपपत्ति हो सकती? इस प्रकार शब्दों के सम्बन्ध में प्रत्येक दृष्टि से अध्ययन ही इस शाखा का विषय है।

कहने की आवश्यकता नहीं है कि पदविज्ञान में भी ऐतिहासिक और तुलनात्मक दृष्टि की आवश्यकता होती है।

**निर्वचन-शास्त्र ( = निरुक्त ) अथवा शब्दव्युत्पत्ति-विचार** का अन्तर्भाव पद-विज्ञान में हो जाता है।

# समर्पण

हिन्दी को
संसार की सर्वोत्कृष्ट भाषाओं की
श्रेणि मे लाने का
प्रयत्न करने वालों की
सेवा में

परिचय की और सूक्ष्म तथा बहुमुखी विवेचनाशक्ति की आवश्यकता होती है। इसी कठिनता के कारण भाषाविज्ञान की इस शाखा ने अभी तक कोई विशेष उन्नति नहीं कर पाई है।

## (५) प्रागैतिहासिक अनुसन्धान

ऊपर (पृष्ठ ६-१०) भाषा-विज्ञान के उपयोग को दिखाते हुए हमने इस विषय की चर्चा की है। मनुष्य-जातियों की प्रागैतिहासिक परिस्थिति पर शब्दकोष, शब्द-व्युत्पत्ति आदि के वैज्ञानिक विवेचन से काफी प्रकाश पड़ सकता है, इस बात का थोड़े ही काल से विद्वानों ने अनुभव किया है। इसी लिए अभी तक यह अनुसन्धान भी अपनी प्रारम्भिक अवस्था में ही है। तो भी इसकी सहायता से कई-एक प्राचीन जातियों के अति प्राचीन इतिहास और संस्कृति पर बहुत कुछ प्रकाश विद्वानों ने डाला है। उदाहरणार्थ, आर्यों का आदिम निवास-स्थान, उनकी विभिन्न शाखायें, उनकी सभ्यता, उनका रहना-सहना, इत्यादि बातों के विषय में हमारी आधुनिक जानकारी का आधार विद्वानों का भाषाविज्ञान की दृष्टि से प्रागैतिहासिक अनुसन्धान ही है।

उपर्युक्त शाखाओं का विशेष अध्ययन विशेषज्ञ विद्वानों का ही काम है। तो भी, भाषा-विज्ञान के छात्र के लिए इनका सामान्य परिचय होना आवश्यक है।

## ५—व्याकरण और भाषा-विज्ञान

भाषा-विज्ञान के स्वरूप को स्पष्टतया बुद्धि-गत करने के लिए यह आवश्यक है कि उसका सम्बन्ध व्याकरण से दिखलाया जावे। व्याकरण किसी भाषा के ज्ञान के लिए ही सीखा जाता है। इसलिए बहुत संभव है कि भाषा-विज्ञान के स्वरूप के साथ व्याकरण के स्वरूप का संकर हो जाने से दोनों का यथार्थ स्वरूप पृथक्-पृथक् न समझ पड़े; परन्तु थोड़े से विचार से दोनों का भेद स्पष्ट हो जायगा।

*(क) सबसे प्रधान भेद व्याकरण और भाषा-विज्ञान में यह है कि ठीक-ठीक अर्थों में व्याकरण कोई विज्ञान नहीं है, किन्तु एक कला है; परन्तु भाषा-विज्ञान, जैसा कि उसके नाम से ही प्रतीत है, एक विज्ञान है।* यह ठीक

(ग) इससे यह न समझना चाहिये कि भाषा-विज्ञान में साहित्य का कोई उपयोग नहीं है। इसके विपरीत, *भाषा-विज्ञान को साहित्य से बड़ी भारी सहायता मिलती है।* (१) किसी भाषा का स्वरूप, उसके साहित्य को पढ़े बिना, ठीक-ठीक सरलता से समझ में नहीं आता। (२) इससे भी अधिक बड़ी सहायता भाषा के समय-भेद से होनेवाले ऐतिहासिक परिवर्तनों के समझने में और उसके आधार पर किसी भाषा के ऐतिहासिक और तुलनात्मक अध्ययन में साहित्य से मिलती है। उदाहरणार्थ, भारतयूरोपीय भाषाओं मे विशेषतः, और संसार भर की भाषाओं में सामान्यतः, भाषा-विज्ञान की दृष्टि से जो संस्कृत की प्रधानता है उसका मुख्य कारण संसार के सबसे प्राचीन वेद के साहित्य का उसमें होना ही है।

(घ) *इसके साथ ही, एक साहित्यज्ञ को भी साहित्य के, विशेषकर प्राचीन साहित्य के, अध्ययन में भाषा-विज्ञान से सहायता मिल सकती है।* इसका कुछ निर्देश हम ऊपर भाषा-विज्ञान के उपयोग को बताते हुए कर चुके हैं। अति-प्राचीन-कालीन साहित्य का समझना तो भाषा-विज्ञान पर बहुत कुछ निर्भर होता है। क्योंकि अनेक शब्द उस साहित्य में ऐसे हो सकते हैं जिनका उसके पीछे के साहित्य में या तो पता ही नहीं होता, या पता होने पर भी उनके अर्थों में बड़ा भेद पड़ गया होता है। ऐसी अवस्था में सम्बन्ध रखनेवाली दूसरी भाषाओं की तुलना से, या भाषा-विज्ञान में बतलाये गये किसी दूसरे उपाय से ही, उन शब्दों का अर्थ किया जा सकता है।

## ७—भाषा-विज्ञान और बहु-भाषा-ज्ञान

ऊपर कहा गया है कि भाषा-विज्ञान का आधार भिन्न-भिन्न भाषाओं की तुलना पर है। इससे यह समझा जा सकता है कि भाषा-विज्ञानी के लिए बहुत-सी भाषाओं का पूरा-पूरा विद्वान् होना आवश्यक है। भाषा-विज्ञान को न जाननेवाले भाषा-विज्ञानी से प्रायः ऐसी आशा भी करते हैं। परन्तु थोड़े-से विचार से ही यह बात स्पष्ट हो जावेगी कि भाषा-विज्ञानी के लिए यह आवश्यक नहीं है कि जिन भाषाओं पर भी वह विचार करे उनका पूरा पूरा विद्वान् हो।

# प्राक्कथन

चिरकाल से हमारी यह धारणा रही है कि अपनी मातृ-भाषा की उन्नति किये बिना जातीय दुरवस्था का सुधार नहीं हो सकता। मातृभाषा को अपनाये बिना साधारण जनता और शिक्षितो के बीच में जो बडी खाई पाई जाती है वह दूर नहीं हो सकती, और इसके बिना समता और जातीयता के भावो का संचार असंभव है। इंग्लैण्ड आदि उन्नतिशील देशो के निवास और भ्रमण से हमारी उक्त धारणा मे और भी दृढ़ता आ गई। अपनी अपनी मातृभाषा के अपनाने से ही उन देशों में, पुरोहिताई, ज़मीन्दारी, वाणिज्य आदि से आजीविका करनेवाले समाज के स्व-स्व-अर्थ-निष्ठ तथा संकीर्णचित्त भिन्न-भिन्न वर्गों में एकजातीयता तथा समता के भावो का संचार हो सकने से, आधुनिक जातीय अभ्युत्थान का मनोरम दृश्य दिखाई दे रहा है।

मातृभापा की उन्नति का एक मुख्य उपाय यह है कि उसके भण्डार की, दूसरी भाषाओ के ग्रन्थरत्नो के अनुवाद से तथा दूसरे देशों से सीखी हुई विद्याओं के ऊपर स्वतन्त्र ग्रन्थों को लिखकर, पूर्त्ति तथा वृद्धि की जावे। जापान आदि देशो के शिक्षित लोग ऐसा करना अपना कर्त्तव्य समझते है। परन्तु दुःख की बात है कि हम भारतीयों मे इस बात की अभी बहुत कमी है। भारत की राष्ट्रभाषा होने का स्वप्न देखनेवाली हिन्दी के बोलनेवाले तो इसमें बहुत ही पीछे है।

ऐसे ही विचारो से प्रेरित होकर १९२२ ई० के अन्त मे विदेश से लौटने पर हिन्दी मे एक ऐसी ग्रन्थमाला के निकालने का हमारा विचार था जिसके लिए अपने अपने विषय में परिनिष्ठित विद्वानो द्वारा ग्रन्थों को लिखवाया जावे। इंग्लैण्ड, जर्मनी आदि से लौटे हुए तथा और भी अनेक विद्वान् मित्रो ने ग्रन्थ लिखने का वचन भी दिया था। अनेक कारणों से यह विचार अभी तक फलीभूत न हो सका। तो भी इस पुस्तक का आरम्भ उपर्युक्त

आश्चर्य और भी बढ़ जाता है। इस आश्चर्य का कारण हमारी उलटी समझ ही है। भाषा-विज्ञानी और बहु-भाषा-ज्ञानी में भेद है, या, कम से कम, भाषा-विज्ञानी के लिए बहु-भाषा-ज्ञानी होना आवश्यक नहीं।"

परन्तु भाषा-विज्ञानी को कुछ मुख्य-मुख्य भाषाओं के, जिनसे उसका विशेष सम्बन्ध है, प्रधान रूप से अच्छी तरह परिचित होना आवश्यक है। ऐसा होने से ही उसको उन भाषाओं की रचना का निजी अनुभव होने से भूल होने की संभावना नहीं रहेगी। वैसे तो जितनी भी भाषायें वह अच्छी तरह जानता है उतना ही अच्छा है। और यदि संस्कृत, अरबी, चीनी जैसी भिन्न-भिन्न भाषापरिवारों से सम्बन्ध रखनेवाली भाषाओं को वह जानता है तब तो कहना ही क्या है। परन्तु ऐसा होना बहुत कठिन है। इसलिए, जैसा ऊपर कहा गया है, अपने से विशेष सम्बन्ध रखनेवाली कम से कम दो-तीन भाषाओं को भाषाविज्ञानी को अच्छी तरह जानना चाहिये।

जैसे एक विज्ञान का दूसरे विज्ञान से सम्बन्ध होते हुए भी एक विज्ञान का विद्वान् दूसरे विज्ञान की बातों के लिए दूसरे विद्वानों पर आश्रित होता है—इसी प्रकार भाषा-विज्ञान में एक दो भाषाओं के विद्वान् को दूसरी भाषाओं की बातों के लिए अन्य विद्वानों का विश्वास करना चाहिये। उसका बड़ा भारी कर्तव्य यह है कि वह इस बात का निर्णय बड़े ध्यान से करे कि किस भाषा के लिए किस विद्वान् की पुस्तक पूर्णतया प्रमाण मानी जा सकती है। उन पुस्तकों से भी उदाहरणों आदि के उद्धरण में बड़ी सावधानता की आवश्यकता है। इन बातों का ध्यान न रखने से अच्छे-अच्छे लेखकों के ग्रन्थों में प्रायः भूलें और अशुद्धियाँ पाई जाती हैं। साथ ही भाषा-विज्ञानी को चाहिये कि जिन भाषाओं का उसे विशेष ज्ञान नहीं है उनके विषय मे भी सामान्य ज्ञान यथासंभव प्राप्त करे। उसी अवस्था में वह उनके विषय में दूसरे विद्वानों की बातें समझ सकता है।

---

विचारों को ही सम्मुख रखकर किया गया था। पुस्तक १९२४ के आरम्भ में ही लगभग समाप्त हो चुकी थी, तो भी अनेक कारणों से इसके प्रकाशन में इतनी देर लग गई।

जहाँ तक हमको मालूम है, हिन्दी में इस नये विषय पर यह पहली पुस्तक है। हिन्दी आदि भाषाओं के ऊपर पुस्तकें अवश्य हैं; परन्तु इसका विषय उनसे अधिक विस्तृत है। इसके लिखने में हमें कहाँ तक सफलता प्राप्त हुई है, इसका निर्णय हम विचारशील साधुस्वभाव पाठकों पर ही छोड़ते हैं। उनसे आशा है कि वे पुस्तक-विषयक अपने-अपने सुझावों से समय-समय पर सूचित कर हमको अनुगृहीत करते रहेंगे, जिससे भविष्य में उनसे लाभ उठाया जा सके।

पुस्तक की भाषा में कठिन संस्कृत शब्दों का यथा-संभव कम प्रयोग किया गया है। तो भी पारिभाषिक शब्दों के लिए संस्कृत का आश्रय अवश्य ही लिया है। हिन्दी में अभी तक इस विषय के नये होने से आवश्यक समझकर पुस्तक के अन्त में पारिभाषिक तथा अन्य उपयोगी हिन्दी शब्दों के अंगरेज़ी पर्याय भी दे दिये गये हैं।

अंगरेज़ी आदि भाषाओं में जो पुस्तकें इस विषय पर हैं उनमें प्रायः उदाहरण ग्रीक, लैटिन आदि यूरोपीय भाषाओं से ही दिये जाते हैं, जिनको समझना सामान्यतः भारतीय विद्यार्थियों के लिए कठिन होता है। परन्तु इस पुस्तक में भाषा-विज्ञान-विषयक सिद्धान्तों को यथा-संभव भारतीय भाषाओं के उदाहरणों द्वारा ही समझाने का प्रयत्न किया है। इसलिए आशा है यह पुस्तक इस विषय के अंगरेज़ी जाननेवाले विद्यार्थियों के लिए उपयोगी सिद्ध होगी।

इसके लिखने में हमने जो सहायता इस विषय के अनेक नवीन तथा प्राचीन लेखकों से ली है उसके लिए हम उनके अत्यन्त कृतज्ञ हैं। परन्तु सबसे बड़ी सहायता इस विषय के अपने आदरणीय गुरु प्रोफेसर A. C. woolner, M. A., प्रिंसिपल, ओरिएँटल कालेज, लाहौर, तथा ऑक्सफर्ड यूनिवर्सिटी में भाषा-विज्ञान के प्राध्यापक प्रोफेसर J. Wright. PH. D , D. C.L., LL.D., etc. के व्याख्यानों तथा नोटों से ली गई है। उनको जितना भी धन्यवाद दिया जाय, थोड़ा है।

( २ ) उपर्युक्त सामान्य अर्थ के अतिरिक्त 'भाषा' शब्द किसी बड़ी जाति, देश या देश-विभाग की भाषा के आशय में भी प्राय: प्रयुक्त होता है। इसी आशय से हम हिन्दी, फ़ारसी, तिब्बती, चीनी आदि भाषाओं को 'भाषा' कहते हैं।

यहाँ पर यह ध्यान में रखना चाहिये कि इस आशय में जब 'भाषा' शब्द का प्रयोग किया जाता है तब उसका अभिप्राय यह नहीं होता कि हिन्दी, फ़ारसी,.चीनी आदि भाषाओं में अवान्तर भेद नहीं है। प्रत्युत इस प्रकार की एक एक भाषा में अनेकानेक प्रान्तीय और स्थानीय भेद हो सकते हैं। कभी-कभी इतना अधिक अवान्तर भेद होता है कि एक ही जाति के एक छोर का मनुष्य दूसरे छोर में बोली जाने वाली भाषा को नहीं समझता, या बड़ी कठिनता से समझ सकता है।

उदाहरणार्थ, यद्यपि हिन्दी एक भाषा है तो भी इसमें प्रान्तीय, स्थानीय आदि अनेक भेद पाये जाते है। ऐसी दशा में यह संभव है कि इन भेदों के कारण एक हिन्दी-भाषी दूसरे हिन्दी-भाषी की बात कभी कभी न समझ सके। ऐसा होने पर भी हिन्दी को एक भाषा कहने का कारण यह है कि उक्त भेदों के रहते हुए भी साधारणतया आवश्यक विषयों पर उसमें बात-चीत करने पर बहुत कुछ एक दूसरे को समझा जा सकता है।

( ३ ) किसी जाति, देश या देश-विभाग की भाषा के भिन्न-भिन्न स्थानीय तथा प्रान्तीय भेदों के वर्गीकरण में 'भाषा' शब्द का प्रयोग कुछ ऐसी स्थानीय तथा प्रान्तीय बोलियों के एक वर्ग के लिए भी किया जाता है जो किन्हीं अंशों में परस्पर विशेष समानता रखती हों और स्वसंबद्ध बोलियों के दूसरे वर्गों से भिन्न हों। जैसे भारतीय आधुनिक प्रान्तीय आर्यभाषाओं को ग्रियर्सन ( G. A. Grierson ) महाशय ने ( १ ) केन्द्रस्थ, ( २ ) मध्यवर्ती अथवा अवान्तरदेशस्थ, और ( ३ ) बाह्यप्रदेशस्थ इन तीन वर्गों में बाँटा है[१]। इसी प्रकार बिहारी, राजस्थानी इत्यादि नाम भिन्न-भिन्न स्थानीय बोलियों के वर्गों के रख लिये गये हैं।

---

१. दे० परिच्छेद ११, अधिकरण २।

अन्त में इतना और कहना है कि इस पुस्तक में भाषा-विज्ञान-विषयक प्रचलित सिद्धान्तों के दिखलाने का ही प्रयत्न किया है। इसलिए भिन्न-भिन्न प्रसङ्गों में जो समालोचना आदि दिखलाई है वह उन्हीं सिद्धान्तों की दृष्टि से की गई समझनी चाहिये। ग्रन्थकार का अपना मत भी वैसा ही हो यह सर्वत्र आवश्यक नहीं है।

सरस्वती भवन,
बनारस
४।१२।१९२५

मङ्गलदेव शास्त्री

*बोलने की शक्ति स्वाभाविक होने पर भी भाषा अपने सिद्ध रूप में किसी को स्वतःसिद्ध नहीं होती, किन्तु सीखने से ही आती है। इसलिए अपनी-अपनी शक्ति और परिस्थितियों का प्रत्येक की भाषा पर प्रभाव पड़ना और उससे उसमें भेद होना स्वाभाविक है।*

(क) अपनी मातृ-भाषा में भी किसकी कहाँ तक गति है यह उसकी अपनी शक्ति पर और उन अवसरों पर जो उसको अपनी भाषा को सीखने के लिए मिले हैं निर्भर है। बड़े-बड़े विद्वान् मनुष्य भी अपनी मातृभाषा के सारे शब्द-भण्डार को काम में कभी नहीं लाते। साधारण मनुष्यों का तो शब्द-भण्डार बहुत थोड़ा होता है। ग्रामीण लोगों की शब्दावलि सैकड़ों के अन्दर ही सीमित होती है। भाषा में वैयक्तिक विशेषता को लानेवाला पहला कारण यही है। इससे दो *व्यक्तियों की भाषा में परिमाण-कृत या विस्तार-कृत भेद स्पष्ट है।* उपर्युक्त कारण के होते हुए यह नहीं कहा जा सकता कि कोई भी दो मनुष्य बिलकुल एक ही भाषा को बोलते हैं।

(ख) *व्यक्तियों की भाषा में भेद लानेवाला दूसरा कारण शब्दों का अर्थ-भेद है।* भाषा के ऊपर दिये गये लक्षण से यह स्पष्ट है कि भाषा हमारे भावों या विचारों को प्रकट करने का एक साधनमात्र या केवल एक बाहरी स्वरूप है। भाषा का असली या आन्तरिक स्वरूप हमारे विचार ही हैं। इसलिए शब्दों में ऊपरी समानता के होने पर भी हो सकता है कि उनके अर्थों में पूरी-पूरी समानता न हो। एक मनुष्य एक शब्द से क्या समझता है यह उसकी अपनी बुद्धि, शिक्षा आदि पर निर्भर है। 'स्वतन्त्रता', 'न्याय', 'धर्म', 'भक्ति', 'तपः', 'सन्तोष' इत्यादि गूढार्थक शब्दों के विषय में तो यह बात प्रायः प्रसिद्ध ही है। इन शब्दों का सब कोई प्रयोग करते हैं; परन्तु उनके अभिप्रायों में प्रायः आकाश-पाताल का अन्तर होता है।

भिन्न-भिन्न मनुष्य एक ही बात को भिन्न-भिन्न रीति से प्रकट करते हैं। भिन्न-भिन्न कवियों की रचना की शैली तथा बड़े-बड़े वक्ताओं के भाषण-प्रकार में भिन्नता होती है; यह सब कोई जानते हैं। इसका कारण उनकी विचार-पद्धति में भेद का होना ही होता है।

परन्तु दूसरी अवस्था में होनेवाला उच्चारण-भेद इतना कम या सूक्ष्म होता है कि प्रायः वह सुनने में नहीं आता।

इस प्रकार उच्चारण में भेद होने पर भी उस शब्द के एकत्व में कोई क्षति नहीं आती। दो मनुष्यों के एक ही शब्द के उच्चारण में यदि भेद है तो भी यह कोई नहीं कहता कि वे दो भिन्न-भिन्न शब्दों को बोल रहे हैं। इससे यह स्पष्ट है कि उन भिन्न-भिन्न उच्चरित रूपों से एक ही शब्द का निरूपण होता है। उनसे एक ही शब्द का आशय समझा जाता है। इसका कारण यही है कि एक ही शब्द के भिन्न-भिन्न उच्चारणों में परस्पर भेद होने पर भी उनमें सामान्य सादृश्य रहता ही है। इस दृष्टि से यह कहा जा सकता है कि *किसी शब्द के वास्तविक उच्चरित या श्रवणीय (या शाब्दिक) स्वरूप से हमारा आशय भिन्न-भिन्न समय पर भिन्न-भिन्न व्यक्तियों के विशिष्ट उच्चारणों से न होकर उन सबमे रहने वाले सामान्य स्वरूप से होता है।*

शब्द का यह सामान्य उच्चरित स्वरूप प्रत्येक व्यक्ति में मानसिक शब्द-संस्कार द्वारा, जिसका वर्णन हम ऊपर (पृ० ३६) कर चुके हैं, निरूपित होता है।

## ७—शब्द की एकता या तादात्म्य

ऊपर के लेख से यह नहीं समझना चाहिये कि किसी शब्द के केवल उच्चरित स्वरूप से ही उसका तत्त्व समाप्त हो जाता है। ऐसा ही यदि मान लिया जाय तो एक बड़ा दोष आ उपस्थित होता है। अंगरेज़ी के 'अच्छा' अर्थवाले fair (फेअर) शब्द को और 'किराया' अर्थ रखने-वाले fare (फेअर) शब्द को कई-कई बार उच्चारण करने से यह प्रतीत होगा कि उनके उच्चारण में स्पष्ट या अस्पष्ट सूक्ष्म विशेषताओं के होने पर भी उनके उच्चारण का सामान्य रूप एक ही है। ऐसा होने पर भी उपर्युक्त दोनों शब्दों को एक शब्द कोई भी नहीं कहेगा।

इसी प्रकार हम हिन्दी के 'काम' (=काज) और 'काम' (=इच्छा) जैसे दो शब्दों को ले सकते हैं। इनका उच्चरित स्वरूप एक होने पर भी ये दोनों भिन्न-भिन्न शब्द हैं। यही नहीं कि उनका अर्थ भिन्न-भिन्न है, उनकी व्युत्पत्ति या निकास या इतिहास भी भिन्न-भिन्न है। 'काज' के अर्थ में

# द्वितीय संस्करण की भूमिका

पुस्तक का प्रथम संस्करण कई वर्ष पूर्व ही समाप्त हो चुका था। पर कार्यान्तरो से अवकाश न मिलने से, अनेक मित्रो की अत्यधिक प्रेरणा के होने पर भी, द्वितीय संस्करण के निकलने मे इतनी देर हो गई। इस संस्करण मे कहीं-कहीं नये उपयोगी विषयो के सन्निवेश के कारण, पुस्तक का परिमाण कुछ बढ़ गया है; परन्तु इसकी मुख्य विशेषता संस्कृत के प्रामाणिक ग्रन्थो के आधार पर तुलनात्मक दृष्टि से दी गई अनेक उपयोगी पादटिप्पणियो मे है।

पुस्तक के यथासंभव शुद्ध छापने मे जो विशेष सहयोग इंडियन प्रेस लिमिटेड, बनारस-ब्राच, के मैनेजर श्री अपूर्वकृष्ण वसु से प्राप्त हुआ है उसके लिए हम उनके कृतज्ञ हैं।

सरस्वती भवन,
बनारस
३०।८।१९४०

मङ्गलदेव शास्त्री

# तृतीय संस्करण की भूमिका

पुस्तक का द्वितीय संस्करण अब से कोई दो वर्ष पूर्व ही समाप्त हो चुका था। पर खेद है, पुस्तक की अधिकाधिक मांग होने पर भी उसका पुन.प्रकाशन अब तक न हो सका।

इस संस्करण में पुस्तक मे कई नये परिच्छेद जोडने का विचार था; पर अवकाश की कमी से यह नहीं हो सका। फिर भी, कई अंशो मे, पुस्तक की उपयोगिता की दृष्टि से, उसमे परिवर्तन तथा परिवर्धन किये गये हैं।

पुस्तक के यथासंभव शुद्ध छापने मे विशेष सहयोग के लिए हम इंडियन प्रेस, लिमिटेड, इलाहाबाद, के अधिकारियो के कृतज्ञ हैं।

संस्कृत रिसर्च इंस्टिट्यूट
सरस्वती भवन,
बनारस
१६।२।४८

मङ्गलदेव शास्त्री

'महाराज' का मौलिक अर्थ व्यवहार में बिलकुल बदल गया है। साधु-संन्यासियों के नामों के साथ तथा 'गुरु' के साथ तो इसका व्यवहार होता ही है; पंजाबी भाई मिलने पर परस्पर 'महाराज' का व्यवहार करते हैं। अन्त में, इसका अर्थ 'रसोइया' भी हो गया है।

'तात' शब्द मूल में प्रायः छोटे बच्चे के संबोधन में ही प्रयुक्त होता था। पीछे से पिता आदि के लिए भी प्रयुक्त होने लगा।

## (ग) नवीन आवश्यकताओं या आविष्कारों के लिए

| शब्द | प्राचीन अर्थ | नवीन अर्थ |
|---|---|---|
| ग्रन्थ | बीच के छिद्र में डोरी डाल कर ग्रथित तालपत्रादि पर लिखा ग्रन्थ | सामान्य ग्रन्थ |
| पत्र | वृक्ष का पत्ता; भूर्जपत्रादि जिस पर लिखा जाता था | पुस्तक का पन्ना, चिट्ठी |
| लेखन | रेखा करना, खुरचना | लिखना |
| घड़ी | घटिका ( २४ मिनिट का समय ) | समय बताने वाली घड़ी |
| स्याही | लिखने की काली स्याही | किसी भी रंग की स्याही |
| चाय | केवल चाय | चाय या चाय-सदृश पेय ( उ० 'तुलसी कीचाय') |

इसी प्रकार 'मुद्रणालय' (=छापाखाना), (ग्रन्थों का) 'प्रकाशन', 'मुद्रण', 'संपादन', 'कक्षा' ( =पढ़ने का क्लास ), 'पटल' ( =बोर्ड ) आदि शब्द इसी कोटि में आ जाते हैं।

आज-कल नवीन भारत में नवीन विचारों या पदार्थों के लिए सहस्रों नवीन हिन्दी शब्दों का नियतीकरण या निर्माण भी बहुत-कुछ उपर्युक्त सिद्धान्त के आधार पर ही हो रहा है।

# चतुर्थ संस्करण की भूमिका

प्रसन्नता की बात है कि इस पुस्तक की मांग उत्तरोत्तर बढ़ती जा रही है। तृतीय संस्करण १९५० के मध्यभाग में ही प्रायः समाप्त हो चुका था। पर खेद है कि अवकाश की कमी से उसके पुनः प्रकाशन में इतनी देर हो गई।

इस संस्करण मे पुस्तक को और भी अधिक उपयोगी बनाने का प्रयत्न किया गया है। साधारण परिष्कार और परिवर्धन के साथ-साथ परिच्छेद ५ तथा १० में कई उपयोगी नवीन अंश बढ़ा दिये गये हैं।

पुस्तक के यथासंभव शुद्ध छापने में जो विशेष सहयोग हमें इंडियन प्रेस लिमिटेड, बनारस शाखा, के मैनेजर श्री अमलकुमार वसु से प्राप्त हुआ है उसके लिए हम उनके कृतज्ञ हैं।

वैदिक स्वाध्यायमन्दिर,
बनारस।
वसन्तपञ्चमी
११।२।१९५१

**मङ्गलदेव शास्त्री**

# पञ्चम संस्करण की भूमिका

पुस्तक का चतुर्थ संस्करण कोई एक वर्ष से दुष्प्राप्य हो रहा था। ऐसा होने पर भी, यह खेद का विषय है कि उसका पुनः प्रकाशन अब तक न हो सका।

पिछले संस्करणों की अपेक्षा यह सस्करण अपनी कई विशेषतायें रखता है। पुस्तक की उपयोगिता को और भी अधिक बढ़ाने की दृष्टि से उसमें साधारण परिष्कार और परिवर्धन तो किये ही गये है, साथ ही 'अर्थ-विज्ञान' अथवा 'भाषा के आभ्यन्तर रूप मे विकास और परिवर्तन' के विशेष विवेचन के कारण पुस्तक के परिच्छेदों की संख्या भी ११ के स्थान में १२ हो गयी है।

प्रारम्भ से ही इस पुस्तक का यह मुख्य ध्येय रहा है कि इसके द्वारा इसके पढनेवालो मे वास्तविक भाषा-वैज्ञानिक दृष्टिकोण का विकास हो सके। इसके उत्तरोत्तर परिष्कार और परिवर्धन में भी इसी दृष्टि को प्रधानता दी जाती

तो भी अन्तःस्थाओं का उच्चारण भिन्न-भिन्न देशों में स्वरों या व्यञ्जनों की ओर अधिक झुकता हुआ होता है। उदाहरणार्थ, अंगरेज़ी में y i (इ) से बहुत कुछ मिलता है, परन्तु उच्चारण में अंगरेज़ी y का स्थानीय जर्मन j अधिक घर्षकता रखने से व्यञ्जनों से अधिक समानता रखता है। यही दशा संस्कृत 'य्' की प्रतीत होती है। परन्तु हिन्दी में 'गई' जैसे शब्दों को 'गयी' जैसा भी लिखते हैं। इससे ऐसे स्थानों में 'य्' के स्वरूप की अस्पष्टता स्पष्ट है।

## वर्णों के स्थान

ओष्ठ, दन्त आदि जिन स्थान-विशेषों की सहायता से अन्दर से आते हुए श्वास या नाद मे विशेषता उत्पन्न होकर भिन्न-भिन्न वर्णों का स्वरूप निष्पन्न होता है उनके लिए पारिभाषिक शब्द **स्थान** प्रसिद्ध है।

जिन वर्णों के स्थान ओष्ठ हैं उनको **ओष्ठ्य** कहते हैं।

**दन्तोष्ठ्य** वर्ण ऊपर के दाँत और नीचे के ओष्ठ की सहायता से बोले जाते हैं।

ऊपर के दाँतों की सहायता से बोले जाने वाले वर्णों को **दन्त्य** कहते हैं।

ऊपर के दाँतों की जड़ से बोले जानेवालों को **दन्तमूलीय**, और उनके पीछे के खुरखुरे तथा उभरे प्रदेश से बोले जानेवाले वर्णों को **बर्स्व्य** कहते हैं। किन्हीं किन्हीं के मत में संस्कृत 'र्' बर्स्व्य है[१]। अंगरेज़ी t, d भी बर्स्व्य ही हैं।

कठोर तालु के अग्र भाग से उच्चरित वर्णों को **तालव्य**, और पिछले मूर्धा भाग से उच्चरित वर्णों को **मूर्धन्य** कहते हैं।

कोमल तालु से उच्चरित वर्णों को **कण्ठ्य** कहते हैं।

**कण्ठमूलीय** उन वर्णों को कहते हैं जो मुख तक वायु के पहुँचने से पहले ही श्वास-नालिका के ऊपरी भाग में उच्चरित होते हैं। अंगरेज़ी h और अरबी का 'हमज़ा' दोनों कण्ठमूलीय ही हैं।

इसी प्रकार जिह्वा की जड़ में उच्चारित वर्णों को **जिह्वामूलीय** कहते हैं।

---

१. तु०—"दन्तमूलीयस्तु तकारवर्गः। चकाररेफलकाराश्च। रेफं बर्स्व्यमेके।" प्रातिशाख्य १। ४४-४६)।

रही है। उक्त दृष्टिकोण के विकास से प्राचीन वाङ्मय के शोध में तथा किसी भी भाषा के स्वरूप के समझने में कितनी अधिक सहायता मिल सकती है, यह विद्वानों से छिपा नहीं है।

सन्तोष का विषय है कि इस दृष्टि से पुस्तक की उपयोगिता और मान्यता दोनों बराबर बढ़ रही है।

पुस्तक के सुन्दर और शुद्ध छापने में विशेष सहयोग के लिए हम इण्डियन प्रेस, लिमिटेड, इलाहाबाद, के अधिकारियों के कृतज्ञ है।

वैदिक स्वाध्यायमन्दिर,
बनारस कैंट
३।७।१९५६

**मङ्गलदेव शास्त्री**



# विषय-सूची



## पहला परिच्छेद

### विषयावतरण



## दूसरा परिच्छेद

### 'भाषा' शब्द के अनेक अर्थ

## तीसरा परिच्छेद

### भाषा का स्वरूप

## चौथा परिच्छेद

### भाषा की रचना
### तथा
### भाषाओं का आकृति-मूलक वर्गीकरण

## पाँचवाँ परिच्छेद

### भाषा की परिवर्तन-शीलता



## छठा परिच्छेद

### भाषा के विकास और परिवर्तन के कारण

## सातवाँ परिच्छेद

### भाषा-विज्ञान की प्रक्रिया

## आठवाँ परिच्छेद

### भाषा की उत्पत्ति

# नवाँ परिच्छेद

## वर्ण-विज्ञान

## दसवाँ परिच्छेद

### भाषाओं के परिवार

## ग्यारहवाँ परिच्छेद

### भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार

## बारहवाँ परिच्छेद

### ईरानी भाषा-वर्ग

---

## शुद्धाशुद्ध-सूची

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १२२ | २३ | आओ | जाओ |
| ” | ” | मे | |

---

# भाषा-विज्ञान

## पहला परिच्छेद

### विषयावतरण

### १—भाषा-विज्ञान का स्वरूप

उन्नीसवीं शताब्दी में पाश्चात्य देशों ने जो विद्या की उन्नति की है वह किसी से छिपी नहीं है। वैज्ञानिक प्रक्रिया के काम में लाने से भिन्न-भिन्न-विषयक सामान्य ज्ञान को विज्ञान का स्वरूप देने का गौरव इस शताब्दी को प्राप्त है। इस प्रक्रिया के अनुसरण से जिन अनेक विज्ञानों ने जन्म लिया है उनमें भाषा-विज्ञान का भी एक ऊँचा स्थान है।[१]

---

१. भारतवर्ष में भाषा-विषयक चिन्तन का इतिहास अत्यन्त प्राचीन है। ऋग्वेद के वागाम्भृणी-सूक्त (१०।१२५) में वाक् का जो वर्णन है वह संसार के साहित्य में अनोखा है। ब्राह्मण-ग्रन्थ मन और वाक् की महिमा को गाते हुए नहीं थकते। पाणिनि तथा भर्तृहरि आदि का भाषा के सम्बन्ध मे विचार और विवेचन और निरुक्त जैसे अतिप्राचीन ग्रन्थ में भाषाविज्ञान के अनेक तत्त्वों का प्रतिपादन आज भी विद्वानों के लिए आश्चर्य का विषय है।

यह सब होते हुए भी आधुनिक भाषाविज्ञान का अपना एक विशिष्ट महत्त्व है। इस महत्त्व का स्वरूप अगले पृष्ठों में स्पष्ट हो जायगा। संक्षेप मे यह महत्त्व दो बातो में है—

(१) प्रथम विशेषता यह है कि भाषा-विज्ञान का क्षेत्र किसी देश-विशेष, जाति-विशेष या काल-विशेष की भाषा से सीमित नहीं है। (२) दूसरी विशेषता है भाषा-विज्ञान की वैज्ञानिक प्रक्रिया, जिसको दूसरे शब्दो में हम ऐतिहासिक और तुलनात्मक प्रक्रिया कह सकते हैं।

भाषा-विज्ञान का अर्थ है भाषा-सम्बन्धी या भाषा-विषयक विज्ञान। भाषा का मनुष्यों के साथ जाति-रूप तथा व्यक्ति-रूप से कितना गहरा सम्बन्ध है—इसको सब कोई जानते हैं।

भाषा ही दूसरे प्राणियों से मनुष्य-जाति के ऊँचे स्थान का एक प्रधान चिह्न है। यही उसकी सारी उन्नति का मुख्य साधन है। ठीक अर्थों में समाज का संगठन भाषा के बिना असंभव है और सामाजिक संगठन पर ही मनुष्य-जाति की सारी उन्नति निर्भर है।[१] इसी से इसका हमारे वैयक्तिक जीवन से भी घनिष्ठ सम्बन्ध है। इन कारणों से भाषा-विज्ञान का हमारे लिए रुचिकर होना स्वाभाविक ही है।

यहाँ यह उचित प्रतीत होता है कि 'विज्ञान' शब्द का अर्थ स्पष्ट कर दिया जाय।

किसी विषय के 'ज्ञान' और 'विज्ञान' में बड़ा भारी भेद है। *'ज्ञान' या 'सामान्य-ज्ञान' से आशय किसी विषय के स्वरूप से परिचय मात्र का होता है।* किसी उपयोग को संमुख रखकर हम उस पदार्थ या विषय के स्वरूपमात्र से परिचय प्राप्त कर संतुष्ट हो जाते हैं। *परन्तु किसी विषय के उपपत्ति-सहित ज्ञान को 'विज्ञान' कहते हैं।* यहाँ हम किसी पदार्थ या विषय के केवल स्वरूप के परिचय से संतुष्ट न होकर उसके स्वरूप के कारण की खोज में प्रवृत्त होते हैं। दूसरे शब्दों में, उस पदार्थ या विषय के स्वरूप के परिचय मात्र से संतुष्ट न होकर हम उसके वास्तविक ज्ञान के लिए चेष्टा करते हैं। *विज्ञान में हमारी दृष्टि उपयोग की ओर इतनी नहीं होती जितनी स्वाभाविक ज्ञानपिपासा की तृप्ति की ओर होती है।*

*सामान्य ज्ञान से विज्ञान को भिन्न करनेवाला मुख्य गुण उसका तुलनात्मक होना है।* स्वसम्बन्धी पदार्थों या प्रमेयों की तुलना में जितनी ही अधिक सावधानता दिखलाई जावेगी उतनी ही अधिक निश्चयात्मकता

---

१. तुलना कीजिये—"वाचामेव प्रसादेन लोकयात्रा प्रवर्तते ॥ इदमन्धंतमः कृत्स्नं जायेत भुवनत्रयम्। यदि शब्दाह्वयं ज्योतिरासंसारं न दीप्यते ॥" (काव्यादर्श १।३–४)। तथा "वाग्वै सर्वान् कामान् दुहे" (ऐतरेय आरण्यक १।३।२); 'दुहे' = संपादन करती है।

तद्विषयक ज्ञान में होगी। और इसी से उसको विज्ञान की पदवी मिलने में सहायता मिलेगी। *भाषा-विज्ञान के एक विज्ञान होने से उसका तुलनात्मक होना आवश्यक है।*

*वस्तुतः भाषाओं के विषय में इसी तुलनात्मक प्रक्रिया*[1] *के अवलम्बन से भाषा-विज्ञान का विकास हुआ है। किसी एक ही भाषा के आधार पर, और भिन्न-भिन्न भाषाओं की तुलना के बिना, भाषा-विज्ञान को खड़ा करना असम्भव है।* यह सम्भव है कि इस प्रकार से उसी भाषा से सम्बन्ध रखनेवाले कुछ मोटे-मोटे नियमों का पता लग जावे; परन्तु इन मोटे-मोटे नियमों के कारणों का तथा उस और अन्य भाषाओं में भी पाये जानेवाले अधिक व्यापक नियमों का पता दूसरी भाषाओं के साथ उचित तुलनात्मक प्रक्रिया के अवलम्बन से ही मिल सकता है। इसलिए यह कहना अनुचित न होगा कि किसी भाषा का स्वरूप दूसरी भाषाओं के साथ तुलना के बिना ठीक ठीक नहीं जाना जा सकता।

भाषा-विज्ञान के स्वरूप को सामान्य रूप से इस प्रकार स्पष्ट किया जा सकता है। भाषा-विज्ञान उस विज्ञान को कहते हैं जिसमें

(१) सामान्य रूप से मानवीय भाषा का,

(२) किसी विशेष भाषा की रचना और इतिहास का, और अन्ततः

(३) भाषाओं, प्रादेशिक भाषाओं या बोलियों के वर्गों की पारस्परिक समानताओं और विशेषताओं का तुलनात्मक अध्ययन किया जाता है।

भाषा-विज्ञान की अवस्था अभी बहुत छोटी है। पिछली शताब्दी के आरम्भ से ही इसको एक विज्ञान कहने का साहस विद्वानों को हुआ है। यद्यपि इसकी गणना विज्ञानों में होने लगी है तो भी अभी तक यह न समझ लेना चाहिये कि यह ज्योतिष की तरह एक निश्चयात्मक विज्ञान है। ज्योतिष के एक निश्चयात्मक विज्ञान होने का कारण उसके प्रमेयों का कम जटिल होना तथा उनका चिरकाल से अध्ययन ही है। परन्तु

---

१. 'तुलनात्मक प्रक्रिया' की विशेष व्याख्या के लिए देखिये—परिच्छेद ७, अधिकरण १।

*मूल-भाषा* ) है जिसकी विद्वानों ने आधुनिक तथा प्राचीन भारत-यूरोपीय भाषाओं के आधार पर कल्पना की है। इस काल्पनिक भाषा से सम्बन्ध रखनेवाले शब्दों के पहले भाषा-विज्ञान की पुस्तकों में, उनकी काल्पनिकता दिखलाने के लिए, * जैसा ,तारा का चिह्न लगा दिया जाता है।

इस प्रकार *भाषा-विज्ञान का क्षेत्र किसी देश-विशेष, जाति-विशेष या काल-विशेष की भाषा से सीमित नहीं है।* असभ्य से असभ्य जातियों की ऐसी बोलियाँ जिनको कोई नहीं जानता, तथा सभ्य जातियों की साहित्य-सम्पन्न भाषायें—दोनों का विचार यहाँ आवश्यक है।

## भाषा-विज्ञानी की दृष्टि में साहित्य से असंपृक्त बोलियों का महत्त्व

भाषाविज्ञानी की दृष्टि में कोई भी भाषा, जिसके द्वारा मनुष्य अपने विचार प्रकट करते हैं, मूल्य की वस्तु है। परन्तु भाषा-विज्ञान-सम्बन्धी सिद्धान्तों या नियमों का पता लगाने के लिए वे बोलियाँ जिनका साहित्य से कुछ भी सम्पर्क नहीं हुआ है भाषा-विज्ञान की दृष्टि में विशेष मूल्य रखती हैं। साहित्य के प्रभाव से भाषा की स्वाभाविक परिवर्तनशीलता में बहुत कुछ रुकावट पैदा हो जाती है। अतएव शिक्षित मनुष्यों की भाषा की अपेक्षा ग्रामीण अशिक्षित लोगों की भाषा में बहुत कुछ स्वाभाविकता होती है। परन्तु सभ्य जातियों के अशिक्षित लोगों की भाषा पर भी, कुछ न कुछ, शिक्षितों की भाषा का प्रभाव पड़ ही जाता है। उनकी भाषा की अपेक्षा असभ्य जातियों की भाषा में और भी अधिक स्वाभाविकता होती है। इसलिए भाषा के विकास तथा परिवर्तन-सम्बन्धी सिद्धान्तों को उनकी भाषाओं में अच्छी तरह देखा जा सकता है। जिस प्रकार लकड़ी के परीक्षक के लिए एक बिना छीला-छाला अपने स्वाभाविक रूप में स्थित काष्ठ का टुकड़ा उससे अधिक उपयोगी होता है जब कि वह छील-छालकर किसी संस्कृत रूप में कर लिया जाता है, इसी प्रकार भाषा-विज्ञानी के लिए भाषा का अपने स्वाभाविक रूप में रहना अधिक उपयोगी है।

इस तरह समस्त मानवीय भाषा को इस विज्ञान का क्षेत्र मानकर भाषा-विज्ञानी भाषा के भिन्न-भिन्न स्वरूपों का संग्रह और तुलना करके भिन्न-भिन्न वर्गों में बाँटने का यत्न करता है, जिससे कि वह उनके ठीक-ठीक स्वरूप को और परस्पर सम्बन्ध को मालूम कर सके। इस प्रकार भाषा के स्वभाव, जीवन, उत्पत्ति, विकास और इन सबके नियमों का समझना ही उसका प्रधान उद्देश्य होता है।

## भाषाविज्ञान में वर्ण-विज्ञान तथा मनोविज्ञान की अपेक्षा

भाषा के स्वरूप आदि को समझने के लिए भाषा-विज्ञानी को वर्णों की उत्पत्ति और उच्चारण, उनके मेल से अक्षरों की तथा अक्षरों के मेल से शब्दों की उत्पत्ति, और शब्दों द्वारा वाक्य-रचना का विचार करना पड़ता है।

शब्दों के लिए, जिनकी तुलना आदि द्वारा भाषा-सम्बन्धी सामान्य नियमों का निश्चय किया जाता है, यह आवश्यक है कि वे हमारे विचारों के संकेतरूप हों[१]। इसी लिए ये सामान्य नियम, जो अपने अन्तर्गत अनेक उपनियमों के आधार पर स्थित होते हैं, कुछ अंशों में मनोविज्ञान से और कुछ अंशों में वर्ण-विज्ञान से सम्बन्ध रखते हैं[२]।

मनोविज्ञान से उन नियमों का पता लगता है जिनके अनुसार धीरे-धीरे उन्नति और विकास करता हुआ मन (या बुद्धि) पदार्थों और उनके परस्पर सम्बन्धों को ग्रहण करता है।

भाषाविज्ञान और मनोविज्ञान का गहरा सम्बन्ध है। भाषा हमारे विचारों का केवल बाह्य रूप है। भाषा का आभ्यन्तर या मानसिक रूप

---

१. तुलना कीजिये—"अर्थगत्यर्थः शब्दप्रयोगः।" (महाभाष्य ३।१।७); "सर्वो हि शब्दोऽर्थप्रत्ययनार्थं प्रयुज्यते" (तन्त्रवार्त्तिक १।३।८)।

२. भाषा के भौतिक और मानसिक दो आधार हैं, इस सिद्धान्त का प्रतिपादन तथा स्पष्टीकरण हम तृतीय परिच्छेद में करेंगे।

हमारे विचार ही होते हैं। इसलिए भाषा का समस्त जीवन और विकास मानसिक पृष्ठभूमि के आधार पर ही होता है, उसी तरह जिस तरह हमारे शारीरिक व्यापार हमारे शरीर के अन्दर रहने वाले आत्मा के आधार पर होते है। इसलिए यह स्वाभाविक है कि भाषाविज्ञान पग-पग पर मनोविज्ञान की अपेक्षा करता है। व्यक्तिगत तथा सामाजिक मनोविज्ञान को समझे बिना हम भाषा की उन्नति या विकास को समझ ही नहीं सकते। शब्दों द्वारा हम एक दूसरे के विचारों को कैसे समझते हैं, शब्दों के अर्थों में परिवर्तन क्यों और कैसे होते हैं, इत्यादि प्रश्नों का समाधान मनोविज्ञान के आधार पर ही किया जा सकता है। इसलिए भाषाविज्ञान को अनिवार्य रूप से मनोविज्ञान की अपेक्षा करनी पड़ती है।

वर्ण-विज्ञान से किन-किन शारीरिक कारणों के होने पर किस-किस वर्ण का मनुष्य कैसे उच्चारण करता है यह प्रतीत होता है।

भाषा-विज्ञान में वर्ण-विषयक विचार की बड़ी आवश्यकता है; क्योंकि इसी से वर्णों के स्वरूप तथा परस्पर सम्बन्ध के निश्चय द्वारा शब्दों में परिवर्तन और परस्पर सम्बन्ध का रहस्य स्पष्ट होता है। परन्तु इससे यह न समझना चाहिये कि भाषा-विज्ञान और वर्ण-विषयक विचार अथवा वर्णविज्ञान दोनों समानार्थक हैं। यह ठीक है कि शब्दों का बाह्य रूप जो वर्णात्मक होता है बड़ी सरलता से अनुभव किया जा सकता है; और इसी लिए उसकी एक दूसरे से तुलना करना भी बड़ा सरल है। परन्तु *किसी शब्द का सच्चा स्वरूप उसके अर्थ के बिना नहीं जाना जा सकता।*[१] इच्छा के अर्थ में प्रयुक्त होनेवाले 'काम' शब्द को और कार्य के अर्थ में प्रयुक्त होनेवाले 'काम' शब्द को, उच्चारण में सदृश होने पर भी, भिन्न-भिन्न शब्द मानने का एक कारण उनका अर्थ-भेद है।

## ३—भाषा-विज्ञान का उद्देश्य और उपयोग

### ( १ )

ऊपर हमने कहा है कि विज्ञान में हमारी दृष्टि उपयोग की ओर इतनी नहीं होती जितनी स्वाभाविक ज्ञान-पिपासा की तृप्ति की ओर होती

---

१. देखिये—"रूपसामान्यादर्थसामान्यं नेदीयः" (गोपथब्राह्मण १।१।२६); "अर्थनित्यः परीक्षेत" (निरुक्त २ अ० १ ख०)।

है। वास्तव में विज्ञान का प्रथम और मुख्य उद्देश्य मनुष्य की स्वाभाविक ज्ञान-पिपासा की तृप्ति ही है।

व्याकरण-महाभाष्य में पतञ्जलि मुनि ने व्याकरणशास्त्र के प्रयोजनों को बतलाते हुए कहा है :—

"ब्राह्मणेन निष्कारणो धर्मः षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च[1]।"

अर्थात्, षडङ्ग वेद के पढ़ने में ब्राह्मण की दृष्टि केवल ज्ञान की प्राप्ति होनी चाहिये। आगे कहा है :—

"असंदेहार्थं चाध्येयं व्याकरणम्[2]।"

अर्थात्, अज्ञान-सुलभ संदेह के निवारणार्थ भी व्याकरण को पढ़ना चाहिये।

इन उद्धृत वाक्यों से यह स्पष्ट है कि अज्ञानसुलभ संदेहों का वारण और स्वाभाविक ज्ञानपिपासा की तृप्ति ही वास्तविक ज्ञान-प्राप्ति (या विज्ञान) का मुख्य उद्देश्य होना चाहिये। इसलिए *भाषा के विषय में, जो कि मनुष्यों की पशुओं से बड़ी विशेषता है, स्वाभाविक ज्ञान की पिपासा को बुझाना ही भाषाविज्ञान का मुख्य उद्देश्य है।*

भाषा-विज्ञान द्वारा ही शब्दों और उनके अर्थों के विषय में, उनके इतिहास के पता लगने से, अनेक रहस्य स्पष्ट होते हैं। उदाहरणार्थ, बहुत से शब्द ऐसे हैं जिनका आधुनिक स्वरूप एक होने पर भी अर्थ भिन्न-भिन्न है। भाषा-विज्ञान द्वारा हमें इस अर्थ-भेद का कारण ज्ञात होता है। जैसे, ऊपर उल्लेख किये गये 'काम' शब्द के अर्थ हिन्दी में (१) धन्धा और (२) इच्छा दोनों हैं। शब्द के स्वरूप को देखने से इस अर्थ-भेद का कारण ज्ञात नहीं होता; परन्तु भाषा-विज्ञान द्वारा यह जानकर, कि धन्धा के अर्थ में प्रयुक्त 'काम' संस्कृत 'कर्मन्', प्राकृत 'कम्म' से निकला है और इच्छार्थक 'काम' संस्कृत 'काम' शब्द ही है, अर्थ-भेद का कारण स्पष्ट हो जाता है। शब्द और अर्थ के रहस्यों का इस प्रकार स्पष्टीकरण विद्वानों की दृष्टि में कुछ कम महत्त्व नहीं रखता।

---

१. देखिये—महाभाष्य, पस्पशाह्निक।
२. देखिये—महाभाष्य, पस्पशाह्निक।

इसी प्रकार के अन्य उदाहरणों के लिए परिच्छेद ७ अधिकरण ५ देखिये।

व्याकरण-महाभाष्य के टीकाकार कैयट ने कहा है :—

"एकः शब्दः सम्यग्ज्ञातः सुष्ठु प्रयुक्तः स्वर्गे लोके कामधुग्भवति[१]।"

अर्थात्, ठीक प्रकार से जाना हुआ और ठीक रीति से प्रयुक्त हुआ एक शब्द भी स्वर्ग और लोक में मनोरथ को पूर्ण करनेवाला होता है।

( २ )

*उक्त प्रधान उद्देश्य के अतिरिक्त भी, कई दृष्टियो से भाषा-विज्ञान की उपयोगिता दिखलाई जा सकती है। जैसेः—*

(क) अब इस बात को कोई भी अस्वीकार नहीं कर सकता कि मनुष्य-जातियों के उस अति प्राचीन काल की—जिसका कोई लेखबद्ध इतिहास नहीं मिलता—स्थिति के ज्ञान का एक मुख्य साधन भाषा है। मनुष्य-जाति और भाषा का अटूट सम्बन्ध है। सभ्यता की उन्नति के साथ-साथ भाषा की उन्नति चलती है, जैसे सम्पत्ति की वृद्धि के साथ सिक्कों और नोटों की वृद्धि होती है। सम्पत्ति की वृद्धि होने पर व्यवहार के सौकर्यार्थ अधिक सिक्कों के ढालने की और नोटों के छापने की आवश्यकता होती है। इसी प्रकार सभ्यता की उन्नति के साथ भिन्न-भिन्न विचारों की वृद्धि होने से परस्पर विचारों के परिवर्तन के लिए यह आवश्यक हो जाता है कि नये नये शब्दों की सृष्टि हो। दूसरे, जैसा ऊपर कह चुके हैं, भाषा हमारे विचारों का संकेतमात्र है। इसलिए भाषा का अर्थ या विचारों के साथ घनिष्ठ सम्बन्ध है। भाषा-विज्ञान द्वारा भाषा के इतिहास की खोज होती है। इसलिए शब्दों के इतिहास से विचारों का इतिहास और उसके द्वारा किसी जाति की सभ्यता का इतिहास निष्पन्न होता है। जिस प्रकार भूगर्भ-विद्या का जाननेवाला भूमि की तहों के अध्ययन से पृथ्वी का तथा उस पर एक के पीछे दूसरी जो प्राणियों की जातियाँ बसती रही हैं उनका इतिहास बना सकता है, इसी प्रकार *भाषा-विज्ञानी शब्दों द्वारा मनुष्य-जातियों के अति प्राचीन इतिहास का पता लगा सकता है।*

---

१. देखिये—"यस्तु प्रयुङ्क्ते" (महाभा०, पस्पशाह्निक) इत्यादि पर कैयट का प्रदीप; तथा महाभाष्य ६।१।८४।

सम्बन्ध रखनेवाली भाषाओं में जो परस्पर भेद होते हैं उनको प्रायः निश्चित नियमों में बाँधा जा सकता है। भाषा-विज्ञान द्वारा ही ऐसा हो सकता है। उदाहरणार्थ, वैदिक संस्कृत और पारसियों की धर्म्म-पुस्तक अवेस्ता की भाषा (=अवेस्तन) दोनों परस्पर बहुत मिलती-जुलती हैं। इनमें जो उच्चारण आदि के भेद हैं वे निश्चित नियमों के साथ हैं। उन नियमों द्वारा यदि कोई इन दोनों में से एक भाषा को जाननेवाला दूसरी भाषा को सीखना चाहे तो बड़ी सरलता से ऐसा कर सकता है।

यह खेद का विषय है कि प्रायेण अभी तक भाषा सीखने की ऐसी पोथियों का निर्माण नहीं हुआ है जिनमें विद्यार्थियों को इस सिद्धान्त के अनुसार दूसरी भाषा सिखाने का यत्न किया गया हो। तो भी कुछ विद्वानों ने इस बात की सत्यता की परीक्षा प्रयोग द्वारा की है, और उनका दृढ़ मत है कि भाषा-विज्ञान के सिद्धान्तों की सहायता से भाषाओं के सीखने में बड़ी सहायता मिल सकती है।

## ४—भाषाविज्ञान के अध्ययन की मुख्य शाखायें

ऊपर भाषा-विज्ञान के विषय तथा उद्देश्य और उपयोग को दिखलाते हुए हमने शब्दों का, शब्दों को बनानेवाले वर्णों का, शब्दों से बननेवाले वाक्यों का और शब्दों के अर्थ का उल्लेख किया है। इन्हीं को भाषा के मुख्य चार अङ्ग कहा जा सकता है। साथ ही हमने ऊपर यह भी कहा है कि भाषा-विज्ञानी शब्दों के वैज्ञानिक अध्ययन से मनुष्य-जातियों के अति प्राचीन इतिहास का पता लगा सकता है।

भाषा के उपर्युक्त चार अङ्गों और शब्दों के आधार पर ऐतिहासिक अनुसन्धान के अनुसार भाषा-विज्ञान के अध्ययन की आजकल निम्न-लिखित पाँच प्रधान शाखायें मानी जाती हैं :—

( १ ) वाक्यविज्ञान (Syntax),
( २ ) पदविज्ञान ((Morphology),
( ३ ) ध्वनिविज्ञान (Phonology),
( ४ ) अर्थविज्ञान (Semantics), और
( ५ ) प्रागैतिहासिक अनुसन्धान (Urgeschichte या Linguistic Palaeontology)

इनकी संक्षिप्त व्याख्या नीचे दी जाती है—

## (३) ध्वनि-विज्ञान

देश-भेद और काल-भेद से भाषा परिवर्तनशील है, यह हम परिच्छेद ५ में दिखलायेंगे। देशभेद तथा कालभेद से होनेवाले भाषा के औच्चारणिक (या शाब्दिक) परिवर्तन वर्णात्मक ध्वनियों के आधार पर ही होते हैं। उन्हीं ध्वनियों के स्वरूप का और देश-भेद तथा काल-भेद से होनेवाले उनके परिवर्तन या विकार का वैज्ञानिक विचार ही ध्वनि-विज्ञान का मुख्य विषय है।

**वर्ण-विज्ञान** (जिसका सम्बन्ध वर्णों के उच्चारण के स्थान, वर्णों की उत्पत्ति और उच्चारण आदि से है) का अन्तर्भाव ध्वनिविज्ञान में हो जाता है। उच्चारण में बलाघात का स्वरूप और ध्वनि-परिवर्तन पर उसका प्रभाव, जैसे प्रश्नों का विचार भी ध्वनि-विज्ञान में विशेष महत्त्व का स्थान रखता है।

## (४) अर्थ-विज्ञान

"अर्थगत्यर्थः शब्दप्रयोगः" (अर्थात्, शब्द का प्रयोग अर्थ को प्रकट करने के लिए ही किया जाता है), भाषा के सम्बन्ध में यह एक मौलिक सिद्धान्त है। अर्थ-विज्ञान का विषय उसी अर्थ के सम्बन्ध में वैज्ञानिक पद्धति से विचार करना है। शब्द और अर्थ का क्या सम्बन्ध है? शब्दार्थ में प्रकृति, प्रत्यय आदि क्या साहाय्य करते हैं? शब्दों के अर्थ में तरह-तरह के परिवर्तन कैसे हो जाते हैं? इत्यादि प्रकार की अर्थ-विषयक समस्त जिज्ञासाओं का समाधान अर्थ-विज्ञान द्वारा ही हो सकता है। देशभेद और कालभेद से एक ही शब्द के अर्थ में होने वाले परिवर्तन को ठीक-ठीक समझने के लिए यहाँ भी ऐतिहासिक और तुलनात्मक प्रक्रिया का अवलम्बन करना पड़ता है।

अर्थविज्ञान का विषय स्वभावतः अत्यन्त रोचक है, न केवल भाषा-विज्ञानी के लिए, अपितु अन्य लोगों के लिए भी जिनका भाषाविज्ञान से कोई सम्बन्ध नहीं है।

अत्यन्त रोचक होते हुए भी यह बड़ा कठिन विषय है; क्योंकि इसके लिए किसी भाषा के, ऐतिहासिक तथा तुलनात्मक दोनों दृष्टियों से, गम्भीर

है कि व्याकरण और भाषा-विज्ञान दोनों का भाषा से ही सम्बन्ध है; परन्तु दोनों की दृष्टि और उद्देश्य भिन्न-भिन्न होने से दोनों का परस्पर भेद है।

व्याकरण का उद्देश्य किसी विशेष भाषा के केवल व्यावहारिक उपयोग को दृष्टि में रखकर व्यवहारोपयोगी साधुत्व असाधुत्व का सामान्य ज्ञान होता है।[१] किसी भाषा के व्याकरण को जानने के लिए किसी दूसरी भाषा के ज्ञान की आवश्यकता नहीं होती।

परन्तु भाषा-विज्ञान की दृष्टि किसी विशेष भाषा के सामान्य ज्ञान तक परिमित न रहकर भिन्न-भिन्न कालों और देशों की भाषाओं की ओर भी जाती है। भाषा-विज्ञान के व्यापक सिद्धान्तों और नियमों को स्थिर करने के लिए अनेक भाषाओं के ज्ञान की आवश्यकता है। एक भाषा का सम्बन्ध दूसरी पृथक्कालीन और पृथग्देशीय भाषाओं के साथ जाने बिना भाषा-विज्ञान में काम ही नहीं चल सकता। जब कभी किसी विशेष भाषा का भी भाषा-विज्ञान की रीति से विचार किया जाता है तब भी अन्य भाषाओं से परिचय की खास आवश्यकता पड़ती है।

*(ख) व्याकरण और भाषा-विज्ञान का दूसरा भेद यह है कि व्याकरण भाषा के सिद्ध स्वरूप को सिखाता है।* सिद्ध स्वरूप के कारण की खोज में वह प्रयत्नवान् नहीं होता। व्याकरण की दृष्टि को हम व्याकरण-महाभाष्य के शब्दों में इस प्रकार कह सकते हैं :—

"कथं पुनरिदं भगवतः पाणिनेराचार्यस्य
लक्षणं प्रवृत्तम्? सिद्धे शब्दार्थसम्बन्धे"।[२]

अर्थात्, पाणिनि आचार्य ने शब्द, अर्थ और इनके सम्बन्ध को स्वतःसिद्ध मानकर अपने शास्त्र की रचना की है।

---

१. तुलना कीजिये—"साधुत्वज्ञानविषया सैषा व्याकरणस्मृतिः" (वाक्यपदीय १।१४३)। तथा "लोकतोऽर्थप्रयुक्ते शब्दप्रयोगे शास्त्रेण धर्मनियमः" (महाभाष्य, पस्पशाह्निक)।

२. महाभाष्य, पस्पशाह्निक।

उदाहरण के लिए, व्याकरण यह नहीं बतलाता कि आदि में 'गौ की एषणा' इस अर्थ को रखनेवाला 'गवेषणा' शब्द 'अनुसन्धान' के अर्थ में क्यों या कैसे प्रयुक्त होने लगा, तथा 'करिन्' शब्द से 'करिणा' होना तो स्वाभाविक है—परन्तु 'हरि' शब्द से 'हरिणा' कैसे बन गया।

परन्तु भाषा-विज्ञान शब्द, अर्थ और इनके सम्बन्ध को सिद्ध मानकर प्रवृत्त नहीं होता। भाषा-विज्ञान का मुख्य लक्ष्य यही होता है कि शब्दों के वर्तमान या सिद्ध रूपों के कारण को खोजकर उनके इतिहास और दूसरी मिलती-जुलती भाषाओं के साथ सम्बन्ध को प्रकट करे। दूसरे शब्दों में, *व्याकरण भाषा के निष्पन्न स्वरूप को बतलाता है, परन्तु भाषा-विज्ञान उस स्वरूप के कारण या मूल की खोज करता है।*

(ग) उपर्युक्त भेदों से स्पष्ट है कि *भाषा-विज्ञान व्याकरण का आधारभूत है।* व्याकरण को भाषा-विज्ञान के अनुसार पीछे-पीछे चलना पड़ता है। *दूसरे शब्दों में, भाषा-विज्ञान व्याकरणों का व्याकरण है।*

व्याकरण और निर्वचन-शास्त्र (जो कि भाषा-विज्ञान का एक आवश्यक अङ्ग है) के सम्बन्ध को निरुक्तकार यास्क आचार्य ने इस प्रकार बतलाया है :—

"तदिदं विद्यास्थानं व्याकरणस्य कार्त्स्न्यं स्वार्थसाधकं च"[१]।

अर्थात्, निरुक्त या निर्वचन-शास्त्र अपने विशेष उद्देश्य की पूर्ति के साथ साथ व्याकरण की कृत्स्नता को भी संपादन करता है।

## ६—साहित्य और भाषा-विज्ञान

इसी प्रसङ्ग में साहित्य और भाषा-विज्ञान के सम्बन्ध के विषय में कुछ कहना आवश्यक है। एक साहित्य का पण्डित अपने को भाषा का विद्वान् समझता है। यह है भी ठीक, क्योंकि किसी भाषा का उत्कृष्ट या परिष्कृत स्वरूप उसके साहित्य से ही बनता है। भाषा-विज्ञान का

१. निरुक्त १।१५

विषय भाषा है यह ऊपर कह चुके हैं। परन्तु इस प्रकार भाषा से सम्बन्ध होने के कारण ऊपरी समानता होने पर भी दोनों में बड़ा भेद है।

(क) *साहित्य के अध्ययन में भाषा का विचार प्राधान्येन प्रतिपाद्य अर्थ की दृष्टि से होता है। परन्तु भाषा-विज्ञान में भाषा के स्वरूप का ही विचार किया जाता है।* साहित्य के पढ़नेवाले का उद्देश्य साहित्य में प्रकट किये गये सुन्दर सुन्दर विचारों का आस्वादन ही होता है। परन्तु भाषा-विज्ञानी किसी भाषा की परीक्षा केवल उस भाषा के स्वरूप को जानने के लिए करता है। उसके लिए किसी साहित्य का उपयोग वहीं तक है जहाँ तक कि उसको उसकी परीक्षा से भाषा की ऐतिहासिक और तुलनात्मक दृष्टि में सहायता मिल सके। इसी लिए भाषा-विज्ञानी साहित्य के उपकार और उपयोग को मानता हुआ भी अपनी दृष्टि को साहित्य-संपन्न भाषाओं में ही परिमित न रखकर साहित्य-शून्य साधारण ग्रामीण बोलियों की भी परवा करता है। साहित्य के रसिक के लिए इन बोलियों का कोई मूल्य नहीं होता।

*एक वनस्पति-विज्ञानी और माली में जो भेद है वस्तुतः वैसा ही भेद एक भाषा-विज्ञानी और साहित्यसेवी में है।* वनस्पति-विज्ञानी की दृष्टि किसी विशेष प्रकार की हरियाली में परिमित न रहकर सब प्रकार के, साधारण से साधारण, पौधों तक फैली होती है। इसी उपाय से वह वनस्पतियों की बनावट तथा जीवन आदि के नियमों का पता लगा सकता है। परन्तु माली को केवल सुन्दरता, सुगन्ध या और किसी उपयोग की दृष्टि से आवश्यक विशेष प्रकार की वनस्पतियों से ही सरोकार होता है। उसको जंगली घास-पत्ते से कोई सरोकार नहीं होता।

(ख) ऊपर के भेद से मिलता-जुलता ही भाषा-विज्ञानी और साहित्य-सेवी में एक और भेद है। *भाषा-विज्ञानी* के लिए, जैसा ऊपर *कहा जा चुका है, एक भाषा का जानना काफ़ी नहीं।* संस्कृत, फ़ारसी, लैटिन, ग्रीक भाषाओं में से किसी एक के साहित्य को जाननेवाले के लिए यह आवश्यक नहीं कि वह दूसरी भाषाओं के साहित्य को भी जाने। *परन्तु भाषा-विज्ञानी केवल एक भाषा को ही जाने यह हो ही नहीं सकता।* क्योंकि अनेक भाषाओं के जाने बिना तुलना करना, जो भाषा-विज्ञान का मुख्य आधार है, असंभव है।

पृथिवी पर सैकड़ों भाषायें हैं जिनके प्रान्तीय भेद हज़ारों हैं। यदि भिन्न-भिन्न स्थानों, बिरादरियों, वर्गों और पेशों की भाषाओं को लिया जावे तब तो भाषा के असंख्य भेद हो जाते हैं। इन असंख्य भेदों को दृष्टि में रखते हुए यह स्पष्ट है कि कोई भाषा-विज्ञानी, चाहे कैसा ही विद्वान् क्यों न हो, भाषा के केवल एक अंश से ही अच्छी तरह परिचित हो सकता है। उसके लिए यह भी लगभग असंभव-सा है कि वह किसी एक भाषा के ही प्रान्तीय स्थानीय आदि समस्त भेदों को अच्छी तरह जान सके।

वस्तुतः बहु-भाषा-ज्ञानी या बहु-भाषा-भाषी और भाषा-विज्ञानी में बड़ा भेद है। अनेक भाषाओं को जानना और उनको आसानी से बोल सकना, यह बहुत अंश तक मनुष्यों की स्वाभाविक प्रवृत्ति पर निर्भर है। किन्हीं-किन्हीं में यह प्रवृत्ति आश्चर्यजनक होती है। प्रत्येक मनुष्य ऐसा नहीं कर सकता। इसलिए भाषा-विज्ञानी के लिए बहु-भाषा-ज्ञानी या बहु-भाषा-भाषी ठहराना ठीक नहीं। सच तो यह है कि बहुत से मनुष्य अनेक भाषाओं के सीखने में असाधारण प्रवृत्ति रखते हुए भी, वैज्ञानिक प्रक्रिया से अपरिचित और समालोचना-शक्ति से रहित होने से, ठीक-ठीक भाषा-विज्ञानी नहीं बन सकते।

एक फ्रेंच विद्वान् महाशय होवलाक अपनी पुस्तक 'भाषा-विज्ञान' [1] में लिखते हैं—

"भाषाओं का प्रयोगात्मक ज्ञान, या, और ठीक शब्दों में, उनको आसानी और शुद्धता के साथ बोलने की कला प्रधानतया स्वाभाविक शक्ति पर निर्भर होती है। उस शक्ति का विकास भी थोड़े-बहुत लम्बे अभ्यास से होता है। परन्तु उसको एक विज्ञान मानना भूल है। हमको यह देखकर प्रायः आश्चर्य होता है कि भाषा-विज्ञान-विषयक अनेक गूढ ग्रन्थों का एक लेखक तीन या चार भिन्न-भिन्न भाषाओं में बात-चीत नहीं कर सकता। ऐसे विद्वान् को अपनी मातृ-भाषा को छोड़ अन्य किसी भाषा को सरलता और स्पष्टता के साथ प्रयोग करने की योग्यता न रखते हुए देखकर हमारा

---

१. Hovelacque, *The Science of Language*, अंगरेज़ी अनुवाद (१८७७), पृ० ११.

# दूसरा परिच्छेद

——:o:——

## 'भाषा' शब्द के अनेक अर्थ

ऊपर कहा है कि भाषा-विज्ञान का विषय भाषा या मानवीय भाषा है। 'भाषा' शब्द से हम सब अच्छी तरह परिचित हैं, इसलिए उसके विषय में कुछ कहना अनावश्यक-सा जान पड़ेगा। परन्तु व्यवहार में 'भाषा' शब्द अनेक अर्थों या आशयों में प्रयुक्त होता है। उन अर्थों को पृथक्-पृथक् दिखलाना उपयोगी तथा आवश्यक है। 'भाषा' शब्द निम्नलिखित भिन्न-भिन्न अर्थों में प्रयुक्त होता है :—

( १ ) सामान्य रूप से 'भाषा' शब्द से मनुष्यमात्र की भाषा का आशय लिया जाता है। इस सामान्य अर्थ की दृष्टि से भाषा का लक्षण इस प्रकार किया जा सकता है :—

*'भाषा' मनुष्यों की उस चेष्टा या व्यापार को कहते हैं जिससे मनुष्य अपने उच्चारणोपयोगी शरीरावयवों से उच्चारण किये गये वर्णात्मक या व्यक्त[१] शब्दों द्वारा अपने विचारों को प्रकट करते हैं।*

इस लक्षण के अनुसार मनुष्यों के भावों और विचारों को प्रकट करने के हस्तादि-द्वारा संकेत और मुखाकृति की विकृति जैसे और साधनों को भाषा नहीं कह सकते। उनकी इस लक्षण से व्यावृत्ति हो जाती है। इसी प्रकार क्रोध या हँसी की आवाज़ जैसी अव्यक्त तथा अपरिस्फुट ध्वनि को भी 'भाषा' नहीं कह सकते।

---

१. तु०—"व्यक्ता वाचि वर्णा येषां त इमे व्यक्तवाचः" ( महाभाष्य १।३।४८)।

इस अर्थ में बहुत-सी भाषायें ऐसी होती हैं जिनके नाम को भाषा-विज्ञानियों को छोड़ और लोग कम जानते हैं।

( ४ ) भाषा के स्थानीय और प्रान्तीय भेदों के अतिरिक्त ऐसे भेद भी होते हैं जो एक ही स्थान पर रहने पर भी मनुष्यों के भिन्न-भिन्न समूहों या वर्गों में पाये जाते हैं। उनके लिए भी 'भाषा' शब्द का प्रयोग होता है।

भिन्न-भिन्न धर्म, संप्रदाय, जाति-बिरादरी, रोज़गार तथा पेशा के लोगों की बोलियों में प्रायः कुछ न कुछ विशेषता पाई जाती है जो स्थान-कृत नहीं होती। भारतवर्ष जैसे देश में तो जहाँ शिक्षा तथा राष्ट्रियता के भावों का प्रचार अभी बहुत कम हुआ है यह बात प्रायः सर्वत्र देखी जाती है। एक ही नगर में रहनेवाले ब्राह्मणों, कायस्थों, मुसलमानों, भगियों, चमारों आदि की बोलियों में यह बात प्रायः सबने देखी होगी। स्त्रियों की बोलियों में ये भेद और भी अच्छी तरह देखे जा सकते हैं। इसी आशय से 'गूजरों की भाषा', 'जाटों की भाषा' इत्यादि व्यवहार में कहा जाता है।

यद्यपि इन भेदों के होने से एक दूसरे के समझने में कठिनता नहीं होती, तो भी उच्चारण, लहजा, शब्दावलि और व्याकरण का भी भेद इन बोलियों में परस्पर पाया जाता है।

सदा घूमनेवाली तथा लूट-मार पर निर्वाह करनेवाली साँसिया, हबूड़ा इत्यादि नामों से प्रसिद्ध तथा कंजड़ आदि जातियों की बोलियों में यह विशेषता प्रसिद्ध है।

इस आशय में 'भाषा' के स्थान में 'बोली' ( या 'उपभाषा' ) शब्द का प्रयोग प्रायः किया जाता है।

( ५ ) भिन्न-भिन्न व्यक्तियों की अपनी वैयक्तिक विशेषताओं से युक्त बोली के लिए भी 'भाषा' शब्द का प्रयोग हो सकता है।

सामान्य बातों में समानता रखते हुए भी यह आवश्यक है कि व्यक्तियों में वैयक्तिक विशेषता पाई जावे। व्यक्तियों का व्यक्तित्व ऐसी विशेषताओं पर ही निर्भर होता है। यह सामान्य नियम भाषा-विषय में भी लागू है।

(ङ) वास्तव में कोई सर्व-साधारण की भाषा प्राचीन परिष्कृत भाषा से नहीं निकली है, उसका निकास प्राचीन सर्व-साधारण की भाषा से ही समझना चाहिये—ऐसा कहने से हमारा यह अभिप्राय कभी नहीं है कि सर्वसाधारण की भाषा पर परिष्कृत भाषा का प्रभाव नहीं पड़ता।

*जैसे परिष्कृत भाषाओं पर सर्व-साधारण की भाषा का प्रभाव पड़ सकता है, इसी तरह सर्व-साधारण की भाषा पर परिष्कृत भाषा का भी प्रभाव पड़ सकता है।*

हिन्दी में सहस्रों तत्सम[1] (=संस्कृत के सदृश) शब्द पाये जाते हैं। आज-कल इनकी संख्या प्रतिदिन बढ़ रही है। यही दशा और-और अनेक आधुनिक भाषाओं की है। इससे यह स्पष्ट है कि सर्व-साधारण की भाषा पर प्राचीन परिष्कृत भाषा का बहुत कुछ प्रभाव पड़ सकता है।

**(च) किसी भाषा के पूरे जीवन में, जो स्वाभाविक अवस्था में केवल सर्व-साधारण की भाषा में ही पाया जाता है, साहित्यिक भाषा केवल एक अवस्था-विशेष को दिखलाती है। उससे सर्व-साधारण की भाषा की गति रुक नहीं जाती; वह आगे बढ़ती ही रहती है और कालान्तर में दूसरी साहित्यिक भाषा के जन्म का कारण होती है।**

इसलिए एक ही जाति की भाषा के इतिहास में समय-समय पर भिन्न-भिन्न साहित्यिक भाषायें देखी जाती हैं। उदाहरणार्थ, भारतवर्ष की आर्य-भाषा के इतिहास में वैदिक भाषा, संस्कृत भाषा, पालि भाषा, प्राकृत

---

१. यहाँ 'तत्सम', 'तद्भव' तथा 'देशी' इन शब्दों का अर्थ समझ लेना चाहिये। पृ० ८६ के पाद-टिप्पण में जो श्लोक दिया है उसका अभिप्राय है—महर्षियों ने संस्कृत को देवभाषा कहा है। प्राकृत (=सर्वसाधारण की भारतीय) भाषाओं में कुछ शब्द 'तद्भव' (=उससे अर्थात् संस्कृत से निकले हुए; जैसे 'आश्चर्य' से 'अचरज', या 'लक्षण' से 'लच्छन'), कुछ 'तत्सम' (=संस्कृत के समान; जैसे 'राजा', 'पूजा') और कुछ 'देशी' (अर्थात् ऐसे शब्द जिनका विकास या सम्बन्ध संस्कृत से न होकर किसी संस्कृतेतर प्राचीन भारतीय भाषा से है) होते हैं।

भाषा और आज-कल की साहित्य की हिन्दी, बँगला आदि अनेक साहित्यिक भाषायें पाई जाती हैं।

## ३—भाषा की परिवर्तन-शीलता में भारतीय आर्य-भाषाओं का उदाहरण

सर्व-साधारण की भाषा और प्राचीन परिष्कृत साहित्यिक भाषाओं के सम्बन्ध को ध्यान में रखते हुए और यह समझते हुए कि प्राचीन काल की सर्व-साधारण की भाषा के स्वरूप को थोड़ा-बहुत समझने का साधन प्राचीन लेख ही, जिनमें साहित्यिक भाषा भी सम्मिलित है, हो सकते हैं, यह कहा जा सकता है कि किसी भाषा की परिवर्तन-शीलता को ठीक ठीक समझने के लिए प्राचीन लेखों से बड़ी सहायता मिलती है। किसी भाषा के ऐतिहासिक विकास को समझने के लिए वस्तुतः यही मुख्य साधन है।

किसी जाति के इतिहास के भिन्न-भिन्न कालों के प्राचीन लेखों को देखने से यह बात तुरन्त स्पष्ट हो जावेगी कि भाषा में अनेक तरह के परिवर्तन धीरे-धीरे होते रहते हैं। व्याकरण, वाक्य-विन्यास, शब्दों का स्वरूप, शब्दों का अर्थ बहुत कुछ बदल जाता है। प्राचीन शब्द प्रयोग में आने बन्द हो जाते हैं। नये शब्द या तो उसी भाषा के आधार पर बनाये जाकर या दूसरी भाषाओं से लिये जाकर प्रयोग में आने लगते हैं।

उदाहरणार्थ, यदि हम

( १ ) ऋग्वेद की एक ऋचा को,
( २ ) किसी ब्राह्मण ग्रन्थ के एक वाक्य को,
( ३ ) वाल्मीकि-रामायण के एक श्लोक को,
( ४ ) धम्मपद के एक पद को,
( ५ ) किसी संस्कृत नाटक की एक प्राकृत गाथा को,
( ६ ) रामचरितमानस की एक चौपाई को, और
( ७ ) मैथिलीशरण गुप्त के एक पद्य को

लेकर उनकी भाषा की तुलना करें तो यह तुरन्त स्पष्ट हो जायगा कि काल-भेद से भारतवर्ष में आर्य-जाति की भाषा में महान् परिवर्तन होते रहे हैं।

## भारतीय आर्य-भाषा के तीन काल

भारतवर्ष में आर्य-जाति की भाषा के इतिहास को मोटी रीति से प्राचीन, मध्य और आधुनिक इन तीन कालों में बाँटा जा सकता है। ऊपर गिनाई गई सात अवस्थाओं में से

प्रथम तीन का समावेश प्राचीन-कालीन भाषा में हो सकता है,

अगली दो का अर्थात् चौथी और पाँचवीं का मध्य-कालीन भाषा में, और

अन्तिम दो का आधुनिक भाषा में समावेश हो सकता है;

( १ )

(क) प्राचीन-कालीन भारतीय आर्य-भाषा का स्वरूप संश्लेषणात्मक था, अर्थात् उसमें आज-कल की हिन्दी आदि की तरह विभक्तियों का प्रयोग शब्दों से पृथक् नहीं किया जाता था। इसको उदाहरण द्वारा ऊपर (परि० ४, अधि० ७) स्पष्ट किया जा चुका है। उच्चारण के विषय में, अनेक व्यञ्जनों के क्लिष्ट संयोगों के उच्चारण में कोई असुविधा अनुभव नहीं की जाती थी।

(ख) मध्य-कालीन भारतीय आर्य-भाषा का भी स्वरूप संश्लेषणात्मक ही था। तो भी व्याकरण में बहुत कुछ सरलता आ गई थी। प्रातिपदिकों और धातुओं के रूपों में बहुत कुछ कमी आ गई थी। बड़ा भारी भेद उच्चारण में आ गया था। व्यञ्जनों के क्लिष्ट संयोगों को या तो सरल संयोगों में बदल दिया गया था, या उनके स्थान में एक ही व्यञ्जन उच्चारण किया जाने लगा था। उदाहरणार्थ, पालि में 'धर्म' के स्थान में 'धम्म', 'मृत्यु' के स्थान में 'मच्चु', 'भैषज्य' के स्थान में 'भेसज्ज' बोला जाता था। इसी प्रकार 'स्थगयति' के स्थान में 'थकेति', 'श्लक्ष्ण' के लिए 'सण्ह' और 'पार्ष्णि' के लिए 'पण्हि' बोला जाता था।

प्राकृत भाषा में व्यञ्जनों के उच्चारण के विरुद्ध प्रवृत्ति यहाँ तक बढ़ती गई कि अनेक व्यञ्जनोंवाले प्राचीन शब्दों में एक दो व्यञ्जन भी मुश्किल से ही शेष रहे, और प्रायः शब्दों का स्वरूप केवल स्वरमय हो गया। उदाहरणार्थ,

| संस्कृत | प्राकृत |
|---|---|
| यदि | जई ( या जदि ) |
| आर्यपुत्र | अज्जउत्त |
| प्रकाशयति | पआसेइ |
| आगतम् | आअदं ( या आगदं ) |
| सकल | सअल |

(ग) आधुनिक भारतीय आर्य-भाषाओं में पुरानी संश्लेषणात्मकता के स्थान में विश्लेषणात्मकता बहुत कुछ देखी जाती है। व्याकरण, वाक्य-विन्यास आदि सब कुछ बिलकुल बदल गया है। दूसरी भाषाओं के, सैकड़ों नहीं, सहस्रों शब्द आकर सम्मिलित हो गये हैं।

( २ )

भाषा की परिवर्तन-शीलता का यह थोड़ा-थोड़ा नमूना उपर्युक्त तीनों कालों की भाषाओं में दिखला दिया गया है। परन्तु वास्तव में भाषा की परिवर्तन-शीलता भाषा की प्रत्येक अवस्था में पाई जाती है। उदाहरणार्थ, भारतवर्ष में आर्य-जाति की प्राचीन-कालीन भाषा की उपर्युक्त तीनों अवस्थाओं में परस्पर बड़ा अन्तर पाया जाता है। संस्कृत भाषा का सबसे पहला स्वरूप हमको ऋग्वेद में मिलता है।

अनेक विद्वान् वेदों की भाषा को संस्कृत नाम न देकर वैदिक भाषा ही कहते हैं। कालिदास आदि के ग्रन्थों की भाषा को ही वे संस्कृत कहते हैं। भारतवर्ष में प्रायः वैदिक भाषा को 'वैदिक संस्कृत' और पिछली संस्कृत को 'लौकिक संस्कृत' कहा जाता है[१]।

---

१. संस्कृत भाषा के लिए 'संस्कृत' शब्द का प्रयोग प्राचीन समय में नहीं होता था। पाणिनीय व्याकरण तथा निरुक्त में "पूर्वे तु भाषा-

वैदिक भाषा के अन्दर भी अनेक विद्वानों के मत में कई अवस्थायें पाई जाती हैं; परन्तु यहाँ हम उनका वर्णन न करेंगे। वैदिक भाषा का अन्तिम स्वरूप जो संस्कृत से बहुत कुछ मिलता-जुलता है ब्राह्मण-ग्रन्थों में पाया जाता है। उनकी भाषा वैदिक भाषा और संस्कृत इन दोनों के बीच की दशा में है।

## ऋग्वेद की भाषा और लौकिक संस्कृत की तुलना

ऋग्वेद की भाषा की तुलना यदि हम पिछली ( या लौकिक ) संस्कृत भाषा से करे तो बड़ा भेद दिखाई देगा। अनेक बातें जो ऋग्वेद की भाषा में देखी जाती हैं उनका पिछली संस्कृत में पता भी नहीं।

ऋग्वेदीय भाषा की कुछ मुख्य-मुख्य विशेषतायें यहाँ दिखलाई जाती हैं :—

(क) प्रातिपदिकों और धातुओं के रूपों की बहुतायत तथा अन्य प्रकार से बने हुए शब्दों के रूपों की विभिन्नता जितनी ऋग्वेदीय भाषा में देखी जाती है उतनी पिछली संस्कृत में नहीं।

प्रातिपदिकों की विभक्तियों के रूपों की बहुलता के उदाहरण ये हैं :—

---

याम्" ( अष्टाध्यायी ८।२।९८ ), "नेति प्रतिषेधार्थीयो भाषायामुभयमन्वध्यायम्" ( निरुक्त १।४ ) इत्यादि स्थलों में लौकिक संस्कृत के लिए 'भाषा' शब्द का ही प्रयोग किया गया है। यहाँ 'भाषा' शब्द का अर्थ स्पष्टतः 'बोलने की भाषा' है। व्याकरण-महाभाष्य में "केषां शब्दानाम्। लौकिकानां वैदिकानां च" ( प्रथम आह्निक के प्रारम्भ में ) इत्यादि स्थलों में 'वैदिक' तथा 'लौकिक' शब्दो से वैदिक संस्कृत तथा लौकिक संस्कृत का ही अभिप्राय है।

| ऋग्वेद के अनुसार | कालिदास आदि की संस्कृत के अनुसार |
|---|---|
| मर्त्यासः, मर्त्याः | मर्त्याः |
| देवासः, देवाः | देवाः |
| अग्नौ, अग्ना | अग्नौ |
| पूर्वेभिः, पूर्वैः | पूर्वैः |
| देवेभिः, देवैः | देवैः |

धातुओं के रूपों की बहुलता तो ऋग्वेदीय भाषा में इससे भी अधिक है। इसका सबसे मुख्य उदाहरण यह है कि लेट्[1] लकार जिसका ऋग्वेद में प्रायः प्रयोग किया गया है पिछली संस्कृत में बिलकुल नहीं आता। इसके अतिरिक्त और भी अनेक उदाहरण दिये जा सकते हैं; जैसे :—

| ऋग्वेद | | लौकिक संस्कृत |
|---|---|---|
| इमसि, इमः | = | इमः |
| स्मसि, स्मः | = | स्मः |
| यातन, यात | = | यात |
| शये | = | शेते |
| ईष्टे, ईशे, ईशते | = | ईष्टे |
| श्रुधि, शृणुधि, शृणुहि, शृणु | = | शृणु |

(ख) एक बड़ी विशेषता यह है कि जहाँ पिछली संस्कृत में भाव-वाचक 'कर्तुम्', 'पठितुम्' इत्यादि शब्दों में केवल एक 'तुम्' प्रत्यय देखा जाता है, वहाँ ऋग्वेद मे उसके स्थान में 'असे', 'तवै', 'ध्यै' इत्यादि अनेक प्रत्यय देखे जाते हैं; जैसे 'जीवसे', 'एतवै', 'पातवै', 'चरध्यै' 'गमध्यै' इत्यादि।

---

१. दे० "लिडर्थे लेट्", "उपसंवादाशङ्कयोश्च" (अष्टाध्यायी ३।४।७-८)। अर्थात्, जिन अर्थों में लिङ् लकार होता है उन्हीं अर्थों में, तथा पणबन्ध (=शर्त करना) और आशङ्का के अर्थों में भी वेद में लेट् लकार का प्रयोग होता है। लेट् लकार के कुछ उदाहरण ये है :—तारिषत्, जोषिषत्, पताति, भवाति, मादयैते, ईशै, पताम।

उपर्युक्त थोड़े उदाहरणों से ही, भारतीय आर्य भाषा की दो अवस्थाओं में व्याकरण की दृष्टि से कितना भेद है, यह स्पष्ट हो गया होगा।

(ग) इसी प्रकार अनेक शब्द जो वैदिक भाषा में पाये जाते हैं पिछली संस्कृत में या तो मिलते ही नहीं या दूसरे अर्थों में प्रयुक्त किये गये हैं[१]।

पिछली संस्कृत में जो शब्द नहीं मिलते ऐसे वैदिक शब्दों के कुछ उदाहरण ये हैं :—

| | | |
|---|---|---|
| दर्शत | = | दर्शनीय, सुन्दर |
| दृशीक | = | सुन्दर, दर्शनीय |
| रपस् | = | चोट, दुर्बलता, रोग |
| असूर | = | बुद्धिमान् |
| सूर | = | मूढ |
| ऋदूदर | = | कोमलाशय, दयालु |
| अक्तु | = | रात्रि; अन्धकार; रश्मि |
| अमीवा | = | व्याधि, रोग |

ऐसे वैदिक शब्दों के उदाहरण जो पिछली संस्कृत में दूसरे अर्थों में आते हैं ये हैं :—

| | | वैदिक अर्थ | पिछली संस्कृत में अर्थ |
|---|---|---|---|
| अराति | = | शत्रुता; कृपणता | शत्रु |
| वध | = | कोई भयङ्कर हथियार | मार डालना |
| मृडीक | = | कृपा, अनुग्रह | शिवजी का नाम |
| न | = | जैसे; नहीं | नहीं |
| अरि | = | ईश्वर, धार्मिक; शत्रु | शत्रु |
| क्षिति | = | निवासस्थान, गृह, बस्ती; मनुष्य | पृथ्वी |

१. तु०—"अथापि भाषिकेभ्यो धातुभ्यो नैगमाः कृतो भाष्यन्ते। दमूनाः। क्षेत्रसाधा इति। अथापि नैगमेभ्यो भाषिकाः। उष्णम्। घृतमिति। (निरुक्त २।२)

## ४—भाषा की परिवर्तन-शीलता में अंगरेज़ी का उदाहरण

इसी प्रकार यदि हम अंगरेज़ी भाषा में

(१) ब्योवुल्फ़ ( Beowulf, समय लगभग सातवीं ईसवी शताब्दी या इससे पूर्व ) नामक काव्य के एक पद्य को,

(२) चासर ( Chaucer, १३४०--१४०० ईसवी ) नामक कवि के एक पद्य को,

(३) महाकवि शेक्सपियर ( Shakespeare, १५६४—१६१६ ईसवी ) के गद्य या पद्य को, और अन्त में

(४) राजकवि टेनिसन ( Tennyson, १८०६--१८९२ ) के एक पद्य को

लेकर उनकी तुलना करें तो काल-भेद से एक ही भाषा में होनेवाले परिवर्तन और भी अच्छी तरह हृदयंगम हो जावेंगे। इसका कारण यह है कि जहाँ संस्कृत-ग्रंथों के ऐतिहासिक समय और क्रम में प्रायः अनेक सन्देह हो सकते हैं वहाँ अंगरेज़ी-ग्रन्थों के लेखकों का समय बहुत कुछ निश्चितसा है।

उपर्युक्त तुलना करने पर, यदि हमने अच्छे प्रकार ऐतिहासिक दृष्टि से अंगरेज़ी का अध्ययन नहीं किया है, तो शायद ब्योवुल्फ तो बिलकुल समझ में ही न आवेगा। चासर कुछ-कुछ समझ में आवेगा। शेक्सपियर बहुत अंश तक समझ में आ जावेगा, यद्यपि उसकी भाषा स्पष्टतया टेनिसन की भाषा से पुरानी प्रतीत होगी। साथ ही, यदि इन सबको हम शुद्ध अर्थात् ठीक ठीक उनके अपने अपने समय के उच्चारण के अनुसार पढ़ें तब तो उनकी भाषाओं में परस्पर भेद और भी अधिक दीख पड़ेगा। काल-भेद से कम से कम भाषा के उच्चारण में तो भेद अवश्य पड़ ही जाता है, यह हम ऊपर कह चुके हैं।

अधिक पुरानी अंगरेजी का तो कहना ही क्या, शेक्सपियर के समय के उच्चारण में और आज-कल के अंगरेजी के उच्चारण में बड़ा भेद हो गया है। एक विद्वान् का कहना है कि यदि शेक्सपियर आजकल की तरह अपने नाटकों को किसी मनुष्य द्वारा पढ़ते हुए सुन सके तो वह

शायद ही पहिचान सकेगा कि यह उसी की भाषा है। इस कारण से यह बात सदा ध्यान में रखनी चाहिये कि वर्ण-विन्यास या हिज्जों के एकसे रहने पर भी यह आवश्यक नहीं कि उच्चारण भी एकसा ही हो।

काल-भेद से उच्चारण में वस्तुतः भेद हो जाता है, इसका एक प्रमाण इसी बात से मिलता है कि अनेक भाषाओं में शब्दों के लिखने और बोलने का स्वरूप प्रायः एकसा या अभिन्न नहीं होता। इस अभिन्नता के अभाव का कारण, जैसा पहले हम बतला चुके हैं, यही है कि उन भाषाओं में लिखना तो पुराने उच्चारण के अनुसार ही रहता है और उच्चारण बदलता रहता है। अंगरेज़ी भाषा इसका बड़ा अच्छा उदाहरण है। इसके हिज्जे बड़े विचित्र होते हैं। कई वर्ण लिखे जाते हैं, पर उच्चारण नहीं किये जाते। उदाहरणार्थ, daughter ( =डॉटर ) शब्द में gh का उच्चारण नहीं किया जाता। इसका कारण बहुत लोग नहीं जानते। वास्तव में, जैसा ऊपर ( पृ० ४१ ) कहा है, इसका कारण यही है कि पुराने समय में gh का उच्चारण किया जाता था। इस बात की पुष्टि इसके सम्बन्धी जर्मन Tochter ( टॉख़्टर ), ग्रीक thugâter, फ़ारसी 'दुख़्तर' और संस्कृत 'दुहिता' इन शब्दों से होती है। इन शब्दों में अंगरेज़ी शब्द के अनुच्चरित gh के स्थान में कोई न कोई कण्ठ-स्थानीय व्यञ्जन अवश्य बोला जाता है।

## ५—स्थानभेद से भाषा में भेद[1]

भाषा की परिवर्तन-शीलता को हम दो प्रकार से सिद्ध कर सकते हैं:—

---

१. तु०—"सर्वे देशान्तरे। सर्वे खल्वप्येते शब्दा देशान्तरे प्रयुज्यन्ते। न चैत उपलभ्यन्ते। उपलब्धौ यत्नः क्रियतां महान्हि शब्दस्य प्रयोगविषयः। सप्तद्वीपा वसुमती त्रयो लोकाः......एतावन्तं शब्दस्य प्रयोगविषयमननुनिशम्य सन्त्यप्रयुक्ता इति वचनं केवलं साहसमात्रम्। एतस्मिन्नतिमहति शब्दस्य प्रयोगविषये ते ते शब्दास्तत्र तत्र नियतविषया दृश्यन्ते। तद्यथा। शवतिर्गतिकर्मा कम्बोजेष्वेव भाषितो भवति विकार एनमार्या भाषन्ते शव इति। हम्मतिः सुराष्ट्रेषु रंहतिः प्राच्यमध्येषु गमिमेव त्वार्याः प्रयुञ्जते। दातिर्लवनार्थे प्राच्येषु दात्रमुदीच्येषु।" ( महाभाष्य, प्रथमाह्निक )।

(१) एक तो किसी भाषा के प्राचीन लेखों के आधार पर उसकी भिन्न-भिन्न काल की अवस्थाओं की परस्पर तुलना करने से, और;

(२) दूसरे, परस्पर अनेक प्रकार की समानता रखनेवाली अतएव परस्पर सम्बन्ध रखनेवाली भिन्न-भिन्न स्थानीय, प्रान्तीय तथा भिन्न-भिन्न जातियों की भाषाओं की परस्पर तुलना से।

जैसे एक ही भाषा के काल-भेद से भिन्न-भिन्न स्वरूपों का कारण उसकी परिवर्तन-शीलता है; इसी प्रकार एक ही भाषा-परिवार से संबद्ध भाषाओं के स्थान-भेद से पाये जानेवाले विभिन्न स्वरूपों का कारण भाषा की परिवर्तन-शीलता ही हो सकती है। उनका विकास किसी एक ही मूल-भाषा से न माना जावे तो हम इसका कारण नहीं बतला सकते कि कुछ समानतायें उनमें ही क्यों पाई जाती है, दूसरी भाषाओं में क्यों नहीं? विशेषकर जब कि एक एक परिवार की भाषायें बड़ी दूर-दूर तक फैली हुई हैं, और बीच-बीच में भिन्न-भिन्न भाषा-परिवारों का संपर्क है। वस्तुतः भाषा-परिवारों की कल्पना ही नहीं की जा सकती जब तक हम इस बात को न मान लें। ऐसा मान लेने पर, एक मूल-भाषा से अनेक भाषाओं का निकलना भाषा की परिवर्तन-शीलता को स्वीकार किये बिना हो ही नहीं सकता।

जिन भाषाओं का इतिहास मिलता है उनके इतिहास में जितना ही हम पीछे लौटते है हमको उतनी ही उनके प्रान्तीय आदि भेदों में कमी मिलती है। उदाहरणार्थ, एक समय ऐसा था जब कि हिन्दी, बँगला, गुजराती आदि भाषाओं में परस्पर इतना गहरा भेद न था जितना आज कल है। इससे भी स्थानभेद से भाषाभेद का कारण भाषा की परिवर्तन-शीलता ही हो सकती है, यही बात सिद्ध होती है।

स्थान-भेद से भाषा-भेद को जितना किसी भाषा के स्थानीय और प्रान्तीय भेदों को देखकर समझा जा सकता है उतना, एक भाषा-परिवार से सम्बन्ध रखने पर भी, भिन्न-भिन्न जातियों की भाषाओं के भेद से नहीं समझा जा सकता। स्थानीय और प्रान्तीय भेदों को हम प्रायः प्रतिदिन अनुभव करते हैं। उनको थोड़ा-बहुत समझ भी सकते हैं। उनका परस्पर सम्बन्ध भी स्पष्ट ही होता है। भिन्न-भिन्न जातियों की भाषाओं में, उनके परिवार के एक होने पर भी, हमको

प्रथम तो यही पता लगाना होता है कि वे परस्पर सम्बन्ध भी रखती हैं या नहीं। इस कारण से यहाँ हम भाषा के स्थानीय और प्रान्तीय भेदों का ही मुख्यतया वर्णन करेंगे।

## भाषाओं के स्थानीय भेद

( Local Dialects )

कहावत है कि कुछ कोसों के बाद भाषा बदल जाती है। काल-भेद से भाषा-भेद को सिद्ध करने के लिए हमको प्राचीन लेखों की आवश्कता होती है; परन्तु स्थान-भेद से भाषा में भेद हो जाता है, इस बात को देखने के लिए हमें प्राचीन लेखों की अपेक्षा नहीं होती। यदि हम कोष और व्याकरण को, जिनका सम्बन्ध सर्व-साधारण की भाषा से नहीं होता, एक तरफ़ रखकर सर्व-साधारण की नित्य वोल-चाल की भाषा को ध्यान से देखें तो हमको उसमें अनेक स्थानीय भेद प्रतीत होंगे। अपने आस-पास के दो-चार ज़िलों की सर्व-साधारण की भाषाओं की तुलना करने से यह बात सबको स्पष्ट हो जावेगी। प्रायः देखा जाता है कि उच्चारण या लहजे की थोड़ी विशेषता या किसी विशेष शब्द या वाक्यांश के प्रयोग से वक्ता का ज़िला ही नहीं किन्तु कभी-कभी नगर भी ज्ञात हो जाता है। प्रान्त का जानना तो कोई कठिन बात नहीं।

## स्थानीय बोलियों पर शिक्षितों की भाषा का प्रभाव

**सर्व-साधारण में शिक्षा का अधिक या अनिवार्य रीति से प्रचार हो जाने से भाषा के स्थनीय भेदों पर वहुत कुछ प्रभाव पड़ता है।**

भारतवर्ष में शिक्षा के वहुत अधिक प्रचरित न होने से अभी तक ठीक-ठीक इस प्रभाव के स्वरूप को हम अनुभव नहीं कर सकते। परन्तु यूरोप आदि के उन देशों में जहाँ शिक्षा सवके लिए आवश्यक और अनिवार्य है और जहाँ प्रत्येक वच्चे को पाठशाला जाकर शिक्षित लोगों की प्रधान भाषा ( Standard language ) को सीखना पड़ता है भाषा के स्थानीय भेद धीरे-धीरे लुप्त होते जा रहे हैं। स्थानीय उच्चारण, लहजा, शब्द और मुहाविरा इन सवकी असभ्य या ग्रामीण कहकर हँसी

की जाती है। इस प्रकार प्रत्येक आगे आनेवाली पीढ़ी की भाषा शिक्षित लोगों की प्रधान भाषा के अनुकूल होती जा रही है।

परन्तु शिक्षा का बहुत कुछ प्रभाव होने पर भी यह न समझना चाहिये कि स्थानीय भेदों का कुछ भी चिह्न नहीं रहा है। जिस प्रकार दिल्ली के आस-पास के लोगों द्वारा और बनारस के आस-पास के लोगों द्वारा बोली जानेवाली प्रधान भाषा हिन्दुस्तानी या हिन्दी में थोड़ा भेद होता ही है, इसी प्रकार, इंग्लैण्ड में शिक्षा के अनिवार्य होने पर भी, डेवनशाइर और नार्दम्बरलैण्ड में बोली जानेवाली अंगरेज़ी में अब भी भेद रहता ही है। यह भेद केवल ग्रामीणों की भाषा में ही नहीं, अच्छे शिक्षित शहरी लोगों की भाषा में भी थोड़ा-थोड़ा पाया जाता है। यही दशा यूरोप के दूसरे देशों में है। फ्रांस देश के उत्तर में और पूर्व-दक्षिण में बोली जानेवाली भाषा में अब भी भेद है। इटली के पश्चिमोत्तर में बोली जानेवाली भाषा में इसी प्रकार अब भी दक्षिण की भाषा से भेद पाया जाता है।

## स्थानीय बोलियाँ तथा प्रधान भाषा

ऊपर यह दिखाया गया है कि स्थानीय बोलियों पर शिक्षित लोगों की प्रधान भाषा का कहाँ तक प्रभाव पड़ सकता है। इन दोनों के स्वरूप और स्वभाव को अच्छी तरह समझ लेना चाहिये।

(क) दो पड़ोसी प्रान्तों या देशों की प्रधान भाषाओं में, उनके एक भाषा-परिवार से सम्बन्ध रखने पर भी, बड़ा भेद हो सकता है। परन्तु उनकी स्थानीय बोलियों में, यदि वे एक ही भाषा-परिवार से सम्बन्ध रखती हैं, जो भेद होंगे वे बहुत करके, एकाएक न होकर, धीरे-धीरे ही दीख पड़ेंगे। दूसरे शब्दों में, जैसे कालभेद से भाषा के भेद में भाषा की अविच्छिन्न परम्परा होती है, इसी तरह स्थान-भेद से भाषा-भेद में भी प्रायः अविच्छिन्न धारा दीख पड़ती है। दो देशों या प्रान्तों की भाषाओं में जितना ही अधिक सम्बन्ध होगा उतना ही धीरे-धीरे एक प्रान्त या देश से दूसरे प्रान्त या देश में जाते हुए उनकी स्थानीय बोलियों में परस्पर भेद दीख पड़ेगा। ऐसी दशा में सीमा के दोनों ओर आस-पास की स्थानीय बोलियों को किस प्रान्त या देश

की भाषा कहा जाय यह निर्णय करना कठिन होगा। नीचे लिखे उदाहरणों से यह बात स्पष्ट हो जायगी।

जब हम मराठी और हिन्दी की तुलना करते हैं तब हमारा आशय प्रायः साहित्य में प्रयुक्त शिक्षित लोगों की प्रधान मराठी तथा हिन्दी से होता है। इन दोनों भाषाओं के साहित्य में प्रयुक्त स्वरूपों में चाहे कितना भेद हो, इन भाषाओं की सीमा में जहाँ वे मिलती हैं उतना भेद नहीं मिलेगा। उन स्थानों में जो मध्य-प्रान्त में हिन्दी और मराठी की सीमा पर अवस्थित हैं जो स्थानीय बोलियाँ बोली जाती हैं वे आपस में इतनी भिन्न नहीं हैं जितनी प्रधान मराठी और हिन्दी। यही बात हिन्दी और हिन्दी की पड़ोसी दूसरी प्रान्तीय आर्य-भाषाओं के विषय में जाननी चाहिये।

यही दशा फ्रेंच और इटैलियन भाषाओं की है। फ्रांस और इटली देशों की भाषाओं की तुलना करते समय हमारा आशय प्रायः इनकी प्रधान भाषाओं से होता है। इन दोनों में जितनी समानता दीख पड़ती है उससे बहुत अधिक फ्रांस के पूर्व-दक्षिण के और इटली के पश्चिमोत्तर के ग्रामों की स्थानीय बोलियों में पाई जाती है। वस्तुतः यदि हम इन देशों की आधुनिक प्रधान भाषाओं की उपेक्षा करके केवल उन ग्रामों की स्थानीय बोलियों पर ही दृष्टि रखें तो उनका फ्रेंच और इटैलियन इन दो वर्गों में बाँटना कठिन हो जावेगा।

(ख) कभी-कभी ऐसा भी देखा जाता है कि एक प्रान्त या देश में ऐसी भी स्थानीय बोलियाँ पाई जाती हैं जिनका सम्बन्ध उस देश या प्रान्त की भाषा की अपेक्षा पड़ोस के देश या प्रान्त की भाषा से अधिक होता है। इसका कारण स्पष्ट है। देशों या प्रान्तों की सीमा का निर्धारण सदा भाषा के विचार से ही नहीं होता। उसमें और भी अनेक कारण हो सकते हैं। इसलिए प्रायः ऐसा होता है कि एक देश या प्रान्त में बहुत-सा भाग ऐसा सम्मिलित कर दिया जाता है जिस भाग की भाषा वस्तुतः समीपवर्ती दूसरे देश या प्रान्त की भाषा से अधिक मिलती है। उदाहरणार्थ, पञ्जाब प्रान्त में पूर्व-दक्षिण के कई जिले ऐसे सम्मिलित हैं जिनकी भाषा पञ्जाबी की अपेक्षा हिन्दी से बहुत अधिक मिलती है।

यही दशा जर्मन देश के उत्तर में बोली जानेवाली स्थानीय बोलियों की है। प्रधान जर्मन भाषा और प्रधान डच भाषा (=हालैण्ड देश की भाषा) में अच्छा खासा भेद है। परन्तु उत्तरीय जर्मन बोलियाँ ज्यादातर प्रधान जर्मन भाषा की अपेक्षा डच भाषा से अधिक मिलती-जुलती हैं। आज-कल की प्रधान जर्मन भाषा का आधार दक्षिण जर्मनी की भाषा है। यही साहित्य की, राष्ट्र की और पाठशालाओं में पढ़ाई जानेवाली भाषा है। इसलिए उत्तर जर्मनी के ग्रामों के रहनेवाले बच्चों को भी पाठशालाओं में तो यही भाषा सीखनी पड़ती है; परन्तु साधारणतया उनकी स्थानीय बोलियाँ डच भाषा से अधिक समानता रखती हैं। यदि हम पाठशालाओं में पढ़ाई जानेवाली भाषा पर ध्यान न दें तो लगभग उत्तरी जर्मनी की समस्त स्थानीय बोलियों की डच भाषा के साथ एक भाषा में गणना की जावेगी, और प्रधान जर्मन भाषा की गणना उससे भिन्न भाषा में होगी।

(ग) कभी-कभी इस तरह कुछ स्थानीय बोलियों में और उस देश या प्रान्त की प्रधान भाषा में साक्षात् सम्बन्ध न होने पर भी, साधारणतया भिन्न-भिन्न स्थानीय बोलियों को एक-सूत्र में बाँधनेवाली प्रधान भाषा ही होती है। उसी के आधार पर उनको दूसरी स्थानीय बोलियों से अलग करके एक नाम दिया जाता है। भाषाओं की तुलना करने में प्रधान भाषाओं का ही सहारा लिया जाता है, यह हम ऊपर कह चुके हैं। प्रधान भाषा की प्रधानता का कारण यही होता है कि वह पढ़े-लिखों की भाषा होती है; उसमें कुछ न कुछ साहित्य होता है; उसको प्रायः राज्य भाषा का पद भी प्राप्त होता है।

(घ) परन्तु भाषा-विज्ञान की दृष्टि से कुछ स्थानीय बोलियों को उनकी विशेष समानताओं के कारण इकट्ठा करके, उनमें विशेष साहित्य के न होने पर भी, एक नाम दिया जा सकता है। इस नाम के लिए लोक-प्रसिद्ध होना भी आवश्यक नहीं। उदाहरणार्थ, **बिहारी**, **राजस्थानी** ये नाम भिन्न-भिन्न स्थानीय बोलियों के वर्गों के रख लिये गये हैं। बिहारी आदि में कोई विशेष साहित्य नहीं है। ये नाम अति प्रसिद्ध भी नहीं हैं।

## ६—स्थान-भेद से भाषाओं में भेद की मात्रा उनके सम्बन्ध के कम या अधिक होने पर निर्भर होती है।

ऊपर कहा गया है कि भाषा में स्थान-भेद से थोड़ी-थोड़ी दूर पर भेद हो जाता है, साथ ही यह भेद एकाएक न होकर धीरे-धीरे होता है। परन्तु ये बातें सर्वदा एक-सी नहीं पाई जातीं। अनेक दशाओं में थोड़ी दूर पर ही भाषा में अधिक भेद हो जाता है, और अनेक दशाओं में बहुत कम। प्रायः ऐसा भी होता है कि एक प्रान्त या देश की सीमा के उल्लङ्घन करने पर हम एक ऐसी भाषा को पाते हैं जो उस प्रान्त या देश की भाषा से कुछ भी समानता या सम्बन्ध नहीं रखती। इन बातों का कारण भाषाओं में कम या अधिक सम्बन्ध का होना या न होना ही है।

स्पष्टीकरणार्थ, यदि एक निरीक्षक भारतवर्ष या यूरोप में पैदल एक ग्राम से दूसरे ग्राम को पार करता हुआ यात्रा करे तो उसे एक दिन की यात्रा में प्रायः बोलियों का भेद प्रतीत हो जायगा। परन्तु कभी-कभी उसे प्रतिदिन की अपेक्षा अधिक स्पष्ट भेद प्रतीत होगा। ऐसा तब होगा जब वह एक भाषा की दो विभिन्न बोलियों की सीमा को या दो स्वतन्त्र भाषाओं की सीमा को पार करेगा। दो भाषाओं की सीमा के पार करने पर जो परस्पर भेद दीख पड़ेगा वह एक भाषा की ही दो विभिन्न बोलियों की सीमा पर पाये जानेवाले भेद से बहुत अधिक स्पष्ट होगा, चाहे वे दोनों भाषायें परस्पर घनिष्ठ सम्बन्ध रखती हों।

यह भेद और भी अधिक होगा जब कि दोनों भाषायें परस्पर दूर का सम्बन्ध रखती हैं; जैसे पञ्जाबी और काश्मीरी या पश्तो, फ्रेंच और जर्मन, जर्मन और पोलिश, अंगरेज़ी और वेल्श।

अन्त में, ऐसा भी हो सकता है कि उस यात्री को ऐसी दो भाषाओं की सीमा को पार करना पड़े जिनका आपस में किसी प्रकार का कोई सम्बन्ध नहीं है; जैसे सिंहली और तामिल, मराठी और कनारी, पहाड़ी और अनार्य पर्वती बोलियाँ।

ऊपर भिन्न-भिन्न **भाषाओं की सीमा** का कथन किया गया है। दो भाषाओं की सीमा के कहने से यह भ्रम हो सकता है कि उनकी सीमा

निर्धारित है और उन भाषाओं का परस्पर सम्बन्ध और उसका तारतम्य भी निश्चित है। परन्तु वास्तव में ऐसा नहीं है।

**भाषाओं का परस्पर सम्बन्ध और उनकी सीमा का निर्धारण स्वयं-विदित नहीं होता; किन्तु भाषा-विज्ञानी को बड़े श्रम से उनकी समानताओं और भेदों की परीक्षा करके निश्चित करना पड़ता है।**

एक भाषा की सीमा के उल्लङ्घन करने पर जितना ही अधिक भेद दूसरी भाषा में पाया जायगा उतना ही सम्बन्ध उनका परस्पर कम होगा। यदि एक निरीक्षक एक ग्राम से दूसरे ग्राम में होता हुआ एक सहस्र कोस तक यात्रा करता चला जावे और उसको स्थानीय बोलियों में कहीं **सहसा** अधिक भेद प्रतीत न हो तो यही समझना होगा कि वे स्थानीय बोलियाँ परस्पर घनिष्ठ सम्बन्ध रखती हैं। ऐसी दशा में भी जहाँ से उसने यात्रा आरम्भ की थी और जहाँ समाप्त की उन दोनों स्थानों की बोलियों में बड़ा भेद होगा।

## ७—इतिहास और भाषाओं के सम्बन्ध का निर्धारण

**सामान्य रूप से भाषाओं के परस्पर सम्बन्ध के निर्णय करने के लिए यही साधन होता है कि हम उनका तुलनात्मक अध्ययन करें और इस प्रकार से उनकी समानताओं और भेदों को देखें। कभी-कभी इस प्रकार के निर्णय में इतिहास का साक्ष्य भी मिल जाता है जिससे बड़ी सहायता मिलती है।**

इतिहास द्वारा भाषाओं की समानता आदि के विषय में असली कारणों के मिल जाने से हमारे निर्णयों में पूरी दृढ़ता आ जाती है।

उदाहरणार्थ, फ्रेंच, अंगरेजी और जर्मन भाषाओं की समानता आदि के देखने से यह प्रतीत होता है कि फ्रेंच भाषा का प्रभाव जर्मन भाषा की अपेक्षा अंगरेज़ी पर बहुत अधिक पड़ा है। इतिहास में यह पढ़कर कि फ्रांस और इंग्लैण्ड का कई प्रकार से घनिष्ठ सम्बन्ध रहा है, और नार्मन लोगों ने फ्रांस से जाकर ग्यारहवीं शताब्दी (१०६६ ईसवी) में इंग्लैण्ड का विजय कर वहाँ बहुत दिनों तक फ्रेंच भाषा की प्रधानता स्थापित की उपर्युक्त प्रतीति में पूरी दृढ़ता आ जाती है।

इसी प्रकार लैटिन भाषा से निकली हुई फ्रेंच, स्पैनिश आदि भाषाओं में, जिनको रोमांस भाषाओं के नाम से कहा जाता है, जो परस्पर समानतायें दीख पड़ती हैं और उनका प्राचीन लैटिन भाषा से जो सम्बन्ध है इन सबका ठीक ठीक समाधान तथा दृढ़ीकरण प्राचीन रोमन साम्राज्य के इतिहास से हो जाता है।

परन्तु इतिहास की सहायता सदा नहीं मिलती। ऐसी अवस्था में जब कि इतिहास का साक्ष्य नहीं मिल सकता, भाषाओं के सम्बन्ध आदि के समझने में हमें दूसरे देशों के भाषा-सम्बन्धी इतिहास से, सादृश्य के नियम के आधार पर, बहुत कुछ सहायता मिल सकती है।

उदाहरणार्थ, जहाँ एक ओर भारतीय आर्य-भाषाओं का फ़ारसी, आर्मीनियन और अनेक यूरोपीय भाषाओं से सम्बन्ध स्पष्ट है, वहाँ दूसरी ओर उनका दक्षिण, पूर्व और उत्तर-पूर्व की अनार्य भाषाओं से कोई सम्बन्ध नहीं दिखाई देता। इसका कारण अनेक विद्वानों की दृष्टि में यही हो सकता है कि हम दूसरे देशों की भाषाओं के इतिहास के सादृश्य पर यह कल्पना करें कि भारतीय आर्य उत्तर-पश्चिम से भारतवर्ष में आये थे। इस कल्पना का आधार सिवाय उपर्युक्त सादृश्य के और कुछ नहीं है, क्योंकि न तो यह बात किसी सम-कालीन इतिहास में वर्णित है, और न अब तक प्राप्त हुए किसी स्मारक में ही अङ्कित है।

## ८—भाषाओं के परिवर्तन की गति

भाषा परिवर्तन-शील है; परन्तु उसके परिवर्तन की गति सर्वत्र और सदा एकसी नहीं होती। परिवर्तन के सहायक कारणों की परिस्थिति का सर्वत्र एक-सा न होना ही इसका कारण है।

इसी लिए एक ही मूल-भाषा से निकाली हुई भाषाओं में कोई प्राचीन रूप से बहुत परिवर्तित हो जाती हैं, और कोई औरों की अपेक्षा उसके अधिक समीप या सदृश होती हैं। इसी कारण भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार की भाषाओं में किसी में विश्लेषणात्मकता के लक्षण कम और किसी में अधिक पाये जाते हैं। इसी कारण से एक ही देश की भाषा के इतिहास में कभी थोड़े काल में ही बहुत परिवर्तन हो जाता है, और कभी-कभी चिरकाल तक वह लगभग एक ही स्वरूप में स्थिर रहती है

उदाहरणार्थ, अंगरेज़ी भाषा के इतिहास में पिछले तीन सौ वर्षों में जितना परिवर्तन हुआ है वह उनसे पहले ५०० वर्षों में होनेवाले परिवर्तन से बहुत कम है। उन ५०० वर्षों से भी पहले ५०० सालों में तो इसका परिवर्तन बहुत ही अधिक हुआ था। इसी दृष्टि से आधुनिक जर्मन भाषा आधुनिक अंगरेज़ी से अधिक प्राचीन ढंग की है। आइसलैंड की भाषा तो और भी कहीं अधिक प्राचीनता को लिये हुए है। इसी तरह आधुनिक ग्रीक भाषा प्राचीन ग्रीक भाषा से इतनी परिवर्तित नहीं है जितनी आज-कल की रोमांस भाषायें प्राचीन लैटिन से। दूर जाने की आवश्यकता नहीं। हमारी आधुनिक भारतीय आर्य-भाषाओं में ही सबके परिवर्तन की गति एकसी नहीं रही है। उदाहरणार्थ, बँगला में हिन्दी की अपेक्षा स्पष्टतया प्राचीनता की झलक अधिक है।

जिस भाषा में अपने ही परिवार से सम्बन्ध रखनेवाली दूसरी भाषाओं की अपेक्षा, व्याकरणादि की दृष्टि से, प्राचीनता की झलक अधिक पाई जाती है उसको औरों की अपेक्षा अधिक **प्राचीन ढङ्ग की भाषा** (या **प्राचीन-लक्षण-संपन्न भाषा** = Archaic Language) कहा जाता है।

## ९—भाषा के विकास और परिवर्तन के प्रकार[1]

बाह्य (या श्रवणीय या शब्द) और आभ्यन्तर (या अर्थ) भेद से भाषा के दो रूप हैं। इसलिए भाषा की वृद्धि, विकास या परिवर्तन भी सामान्यतः दो प्रकार का होना चाहिये।

### (क) भाषा के बाह्य रूप में विकास और परिवर्तन

#### (१) नूतन-शब्द-निर्माण

भाषा के बाह्य रूप में वृद्धि का सबसे पहला कारण बिलकुल नये शब्दों का निर्माण हो सकता है। भाषा की प्रारम्भिक अवस्था में अनुकरण-

---

१. यह ध्यान में रखने की बात है कि इस अधिकरण में भाषा के विकास और परिवर्तन के केवल प्रकारों की व्याख्या की गई है; कारणों की नहीं। कारणों की व्याख्या अगले परिच्छेद में की जायगी।

-मूलक जैसे शब्दों द्वारा भाषा के विकास का उल्लेख आगे ( परिच्छेद ८ में ) किया जायगा।

इनके अतिरिक्त और भी ऐसे शब्द कल्पित किये जा सकते हैं जो एकान्ततः नये हों[1]। gas ( गैस ) शब्द ऐसा ही है (देखो पृ० ५८)।

परन्तु उक्त प्रकार के शब्दों का निर्माण किसी भाषा की ऐतिहासिक अवस्था में बहुत कम देखा जाता है। इसका कारण और प्रकारों से शब्दों के निर्माण में अधिक सरलता का होना ही है।

सभ्यता के विकास और विद्या की वृद्धि के कारण तथा अनेक प्रकार की राजनीतिक, धार्मिक, सामाजिक तथा आर्थिक नवीन परिस्थितियों के कारण प्रत्येक भाषा के इतिहास में, उसके अपने ही स्वभाव और प्रवृत्ति के आधार पर, नवीन शब्दों का निर्माण होता रहता है। साधारणतः पुराने शब्दों के सादृश्य तथा आधार पर ही ये शब्द बना लिये जाते हैं। आजकल राष्ट्रभाषा हिन्दी में जो सहस्रों नवीन शब्द बनाये जा रहे हैं वे इसी प्रवृत्ति के निदर्शन हैं।

## (२) नूतन-शब्द-आदान

विभिन्न जातियों में परस्पर राजनीतिक, धार्मिक, व्यापारिक आदि संपर्क के कारण एक भाषा से दूसरी भाषा में अनेकानेक शब्द और शब्द-समूह ले लिये जाते हैं। इस प्रकार दूसरी भाषा से नये शब्दों के ले लेने

---

१. तु०—"चतुष्टयी शब्दाना प्रवृत्तिः। जातिशब्दा गुणशब्दाः क्रियाशब्दा यदृच्छाशब्दाश्चतुर्थाः।...त्रयी च शब्दानां प्रवृत्तिः। जातिशब्दा गुणशब्दाः क्रियाशब्दा इति। न सन्ति यदृच्छाशब्दाः।" (महाभाष्य, आह्निक २ 'ऋलृक्' सूत्र पर)। "अर्थगतं प्रवृत्तिनिमित्तमनपेक्ष्य यः शब्दः प्रयोक्त्रभिप्रायेणैव प्रवर्तते च यदृच्छाशब्दो डित्थादिः" ( उक्त महाभाष्य पर कैयट-कृत टीका )।

से भी भाषा का कुछ न कुछ विकास होता है।[1] किसी भाषा के शब्द-भण्डार के बढ़ने में यह एक बड़ा कारण होता है। शब्दों के रूपों में स्वानुकूल उच्चारणसम्बन्धी परिवर्तन के साथ ही ये शब्द किसी भाषा में सम्मिलित किये जाते हैं। इसी आधार पर हिन्दी, अंगरेज़ी आदि भाषाओं में सहस्रों शब्द दूसरी भाषाओं के ले लिये गये हैं।[2]

तो भी, इस प्रकार से भाषा का जो कुछ विकास होता है वह उसके वास्तविक स्वरूप का परिवर्तन नहीं कहा जा सकता। इसी कारण से इस प्रकार के विकास या शब्द-भण्डार के उपचय द्वारा किसी भाषा के वास्तविक इतिहास के समझने या अनुसन्धान करने में कोई विशेष सहायता नहीं मिलती।

## (३) प्राचीन-शब्द-अप्रयोग

भाषा के बाह्य रूप के परिवर्तन में उपर्युक्त भावात्मक कारणों के साथ-साथ एक अभावात्मक कारण भी हो सकता है। प्रायः प्रत्येक भाषा के ऐतिहासिक अनुसंधान से यह स्पष्ट हो जाता है कि सामाजिक, धार्मिक आदि परिस्थिति के बदलने के कारण, जहाँ अनेक नये शब्द भाषा में प्रचलित हो जाते हैं वहाँ अनेकानेक प्राचीन शब्द या प्रयोग

---

१. यहाँ पर मीमासा-सूत्र ( अ० १ पा० ३ अधि० ६ ) मे 'म्लेच्छप्रसिद्धार्थ-प्रामाण्याधिकरण' देखिये। माधवाचार्य न्यायमालाविस्तर में इसी अधिकरण मे कहते है :—

"तस्मादनार्यप्रसिद्धया पिकः कोकिलः, नेमशब्दोऽर्धवाची, तामरसशब्दः पद्मवाची इत्येवं द्रष्टव्यम्।"

इसी प्रकार द्राविड़ भाषाओ के अनेकानेक शब्द संस्कृत में आ गये है; देखिये परिच्छेद १०, अधिकरण ११।

संस्कृत 'केन्द्र' शब्द ग्रीक भापा के 'kentron' शब्द से बना है।

२. उदाहरणार्थ तु०—हिन्दी में 'मशीन', 'रंगरूट', 'लालटैन', 'मेम ( साहिब )', 'ब्रैरंग', 'बोतल', 'कोचवान' ये सब अंगरेज़ी शब्दों के रूपान्तर है।

व्यवहार में आने बन्द हो जाते हैं[1] (उदाहरणार्थ इसी परिच्छेद का अधिकरण ३ देखिये।)

कभी-कभी तो अनेक प्राचीन शब्दों के, जो प्राचीन साहित्य में पाये जाते हैं, अर्थ का भी पता नहीं लगता। वैदिक साहित्य में इस प्रकार के सैकड़ों शब्द पाये जाते हैं। इसका कारण उनके प्रयोग की परम्परा का लुप्त हो जाना ही होता है।

## (४) शब्द-द्वैधीभाव

कभी-कभी ऐसा भी देखा जाता है कि किसी भाषा का एक शब्द विकृत या परिवर्तित होता-होता दो (या अधिक) रूपों को धारण कर लेता है।[2] वे शब्द-रूप स्वतन्त्र शब्द मान लिये जाते हैं और उनका मौलिक सम्बन्ध भी स्पष्ट नहीं रहता। उनका प्रयोग भी भिन्न-भिन्न अर्थों में होने लगता है। ऐसे शब्दों के आधार पर और नये शब्द बना लिये जाते हैं।

उदाहरणार्थ, हिन्दी के 'पाँव' (=पैर) और 'पाव' (=सेर का चतुर्थांश) ये दोनों शब्द संस्कृत 'पाद' (=पैर) शब्द से निकले हैं। इसी प्रकार हिन्दी 'भद्दा' और 'भला' ये दोनों ही शब्द संस्कृत 'भद्र' से निकले हैं।

अशुद्ध, भ्रान्त या मनमानी व्युत्पत्तियों के आधार पर नये शब्दों की रचना भी इसी प्रकार में आ जाती है। उदाहरणार्थ, 'असुर' एक

---

१. तु० "सन्ति वै शब्दा अप्रयुक्ताः। तद्यथा ऊष तेर चक्र पेचेति।", "ते ते शब्दास्तत्र तत्र नियतविषया दृश्यन्ते। तद्यथा शवतिर्गतिकर्मा कम्बोजेष्वेव भाषितो भवति, विकार एवैनमार्या भाषन्ते शव इति।" (महाभाष्य, प्रथम आह्निक)। इसी प्रसङ्ग में निरुक्त (२।२) भी देखिये।

पाणिनि-व्याकरण के "अस्तेर्भूः" (२।४।५२), "ब्रुवो वचिः" (२।४।५३), "तृज्वत्क्रोष्टुः" (७।१।९५) इत्यादि सूत्रों का वास्तव में तात्पर्य यही है कि 'अस्' तथा 'ब्रू' धातुओं का आर्धधातुक प्रत्ययों के साथ, और 'क्रोष्टु' शब्द का सर्वनामस्थान प्रत्ययों के साथ प्रयोग होना शनैः शनैः बन्द हो गया।

२. देखिये परिच्छेद ७ अधिकरण ३ (४) तथा अधिकरण ५।

स्वतन्त्र शब्द है। वैदिक साहित्य में यह प्रायः प्रयोग में आया है। पीछे से इसके प्रारम्भ के 'अ' को निषेधार्थक मानकर 'जो सुर नहीं है वह असुर है' इस प्रकार भ्रान्त व्युत्पत्ति के आधार पर एक नया 'सुर' शब्द चल पड़ा। वास्तव में 'सुर' शब्द का प्रयोग प्राचीन वैदिक साहित्य में नहीं मिलता है।

## (५) अनेक-शब्द-संश्लेषण

भाषा के बाह्य रूप के विकास का एक और प्रकार अनेक शब्दों के मेल से एक नये स्वतन्त्र शब्द का बन जाना है। पुराने शब्दों के सादृश्य पर प्राचीन शब्दों में आनेवाले प्रत्यय नये शब्दों में जोड़ दिये जाते हैं, या कई स्वतन्त्र शब्दों के योग से एक नया शब्द बना लिया जाता है। उच्चारण-सम्बन्धी विकारों के हो जाने पर ऐसे शब्द कई शब्दों के योग से बने हैं इसकी भी प्रतीति नहीं रहती। अनेकानेक प्रत्यय भी इसी प्रकार कालान्तर में स्वतन्त्र शब्दों से बन जाते हैं[१]।

## (६) उच्चारण-सम्बन्धी परिवर्तन या वर्ण-विकार या ध्वनि-परिवर्तन

उच्चारण-सम्बन्धी परिवर्तन या वर्ण-विकार भाषा के बाह्य रूप के परिवर्तन या विकास में सर्व-प्रधान कारण है। प्रत्येक भाषा में यह सदा काम करता है।

इसी कारण से कालान्तर में शब्द अपने प्राचीन रूप को छोड़कर नये रूप को धारण कर लेते हैं।

दूसरी भाषा के शब्दों को अपनी भाषा का रूप देने में या अनेक स्पष्ट व्युत्पत्तिवाले शब्दों की रचना को अस्पष्ट कर देने में यही कारण होता है।

यद्यपि साधारणतया वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियमों (दे० परिच्छेद ७ अधिकरण ७-८) की प्रवृत्ति किसी भी भाषा में नियत रूप से पाई जाती है, तो भी किसी-किसी अवस्था में उनका अपवाद देखा जाता है।

---

१. उदाहरणार्थ पृ० ५२, ७४-७५, ८४ देखिये।

ऐसे अपवाद जो किसी अन्य वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियम या उपनियम के अन्दर नहीं आते शब्दों में सादृश्य (या मिथ्यासादृश्य) द्वारा ही समझाये जा सकते है। इसका विचार परिच्छेद ६ अधिकरण २ में किया जायगा।

## (ख) भाषा के आभ्यन्तर रूप में विकास और परिवर्तन

भाषा के बाह्य रूप में विकास और परिवर्तन के साथ-साथ उसके आभ्यन्तर रूप या अर्थांश में जो विकास या परिवर्तन होता है वह भी बड़े महत्त्व का है।

दूसरी जातियों के संपर्क से और अनेक प्रकार की उन्नति के कारण कालान्तर में

(१) नये-नये विचारों की प्रवृत्ति हो जाती है,
(२) अनेक प्राचीन विचारों में थोड़ा बहुत परिवर्तन हो जाता है, और
(३) अनेक नये-नये पदार्थों का आविष्कार हो जाता है।

इन सबके लिए प्रायः पुराने शब्दों से ही काम लिया जाता है। वस्तुओं या विचारों में सादृश्य, सहचार[1] आदि किसी सम्बन्ध के आधार पर पुराने शब्द ही बहुत करके नये-नये विचारों और पदार्थों के लिए प्रयुक्त होने लगते हैं।

ऐसे ही कारणों से

अनेक सामान्यार्थक शब्द विशेषार्थक हो जाते हैं, और

---

१. तु०—"सहचरणस्थानतादर्थ्यवृत्तमानधारणसामीप्ययोगसाधनाधिपत्येभ्यो ब्राह्मणमञ्चकटराजसक्तुचन्दनगङ्गाशाटकान्नपुरुषेष्वतद्भावेऽपि तदुपचारः;" (न्यायसूत्र २।२।५६)। "कथं पुनरतस्मिन् स इत्येतद् भवति। चतुर्भिः प्रकारैरतस्मिन्स इत्येतद् भवति। तात्स्थ्यात्, ताद्धर्म्यात्, तत्सामीप्यात्, तत्साहचर्यादिति।" इत्यादि (महाभाष्य ४।१।४८)।

अनेक विशेषार्थक शब्द सामान्य अर्थ मे प्रयुक्त होने लगते हैं।

उपचार या लक्षणा के कारण शब्दों के अर्थ का बदलना भी इन्हीं कारणों से होता है[1]।

उदाहरणार्थ—

संस्कृत में 'गर्भिणी' शब्द सामान्यार्थक है; परन्तु हिन्दी में उसका विकृत 'गाभिन' केवल पशुओं के लिए प्रयुक्त होता है।

'गवेषणा' का प्रारम्भिक अर्थ 'गौ को ढूँढ़ना' 'गौ की इच्छा' रहा होगा; परन्तु कालान्तर मे यह शब्द 'ढूँढ़ना' इस सामान्य अर्थ में प्रयुक्त होने लगा।

इसी प्रकार 'तिलानां विकारः' इस अर्थ में 'तिल' शब्द से बना हुआ 'तैल' शब्द 'सर्षपतैल' इत्यादि शब्दों में सामान्य अर्थ में प्रयुक्त होता है।

'प्रकृष्टो वीणायां प्रवीणः' मूल में इस अर्थ को रखनेवाला 'प्रवीण' शब्द 'कुशल' इस सामान्य अर्थ में प्रयुक्त होता है।

———

१. इस विषय के विशेष विचार के लिए परिच्छेद ६, अधिकरण ४-७ देखिये।

२. 'तैल' तथा 'प्रवीण' शब्दों के विषय में महाभाष्य ५।२।२६ पर कैयट की टीका देखिये। इसी प्रसङ्ग में तु०—

"प्रवीणोदारनिस्त्रिंशशब्दा उत्सृष्टस्वार्थाभिधेयसंबन्धाः सन्तः क्रियागुणं सामान्यं हेतुमात्रमाश्रित्य अन्येष्वेवार्थान्तरेषु वर्तन्ते।

तद्यथा—प्रकृष्टो वीणाया प्रवीणो गान्धर्वे, अत्र ह्यस्य मुख्या वृत्तिः। स एष स्वमर्थमभिधेयमुत्सृज्यैव गान्धर्वमभ्यासपाटवमात्रसामान्यमाश्रित्य सर्वत्रैवाभिप्रवृत्तः। यो हि यस्मिन् कृतयत्न उत्पन्नकौशलो भवति, स तत्रोच्यते प्रवीण इति। तद्यथा 'प्रवीणो व्याकरणे', 'प्रवीणो निरुक्ते' इति।

एवमेव उदार इति । प्राग् आरसंनिपाताद् आकूतेनैव सारथेर्यो वहत्यश्वोऽनड्वान् वा स उद्गतारत्वादुदारः। तत्र हि समञ्जसा वृत्तिरस्य शब्दस्य। स एष उत्सृज्यैव स्वमर्थमाकूतानुविधायित्वमात्रमेव सामान्यमाश्रित्य प्रवृत्तः। यो हि कश्चित् कस्मैचिदाकूतं लक्षयित्वा प्रागेव प्रार्थनाद्ददाति स उदार इत्युच्यते।

एवमेव निस्त्रिंशः। त्रिभिः प्रदेशैर्द्वाभ्यां धाराभ्यामग्रेण च निशितः श्यतीति निस्त्रिंशः खड्गः, मुख्यग्रहणात्। तत्र ह्यस्य शब्दस्य समञ्जसा वृत्तिः। स एष छेदनसमानरूपं क्रौर्यसामान्यमाश्रित्य सर्वत्रैव प्रवृत्तः। यो हि लोके क्रूरो भवति स निस्त्रिंश इत्युच्यते।

एवमेते क्रियागुणसामान्यमात्रेण वर्तन्ते।" ( निरुक्त २।१ पर दुर्गाचार्य की टीका )।

---

# छठा परिच्छेद

—::❀::—

## भाषा के विकास और परिवर्तन के कारण

### १—भाषा के विकास और परिवर्तन के मौलिक कारण

पिछले परिच्छेद में काल-भेद और स्थान-भेद से भाषा की परिवर्तन-शीलता को दिखलाते हुए हमने भाषा के बाह्य तथा आभ्यन्तर रूपों में होने वाले विकास और परिवर्तन के प्रकारों को भी संक्षेप में दिखाने का यत्न किया है।

यहाँ स्वभावतः यह प्रश्न हो सकता है कि भाषा में विकास और परिवर्तन होता ही क्यों है ? वह सदा एक ही रूप में क्यों नहीं रहती ?

इस प्रश्न का संक्षेप में उत्तर यही है कि भाषा का विकास और परिवर्तन उसके स्वरूप में ही निहित है।

इस कथन की संक्षिप्त व्याख्या नीचे दी जाती है :—

यह सब कोई जानते हैं कि भाषा हमें, सूर्य-चन्द्र की तरह, स्थिर-रूप में बनी-बनाई स्वतः ही नहीं मिल जाती है। भाषा सीखने से ही प्राप्त होती है। मनुष्यों की प्रत्येक आनेवाली पीढ़ी प्रयत्न-पूर्वक अपनी पिछली पीढ़ी से भाषा को सीखती है। इस प्रयत्न के पीछे मनुष्य की स्वाभाविक अनुकरण की प्रवृत्ति काम करती है।

इसी लिए भाषा स्वतः प्राप्त न होनेवाली हमारी अर्जित संपत्ति कही जाती है।

इसी लिए

हमारी मानसिक शक्ति,

हमारे बोलने-सुनने के शरीरावयवों की रचना,

उनको प्रभावित करनेवाली बाह्य परिस्थितियाँ, और

तन्मूलक भाषा को सीखने की हमारी योग्यता,

इन सबका अनिवार्य प्रभाव हमारी भाषा पर पड़ता है।

दूसरे, भाषा अनुकरण द्वारा सीखी जाती है। अनुकरण में मूल से कुछ न कुछ भिन्नता होती ही है।

इसी से भाषा एक ही रूप में स्थिर नहीं रह सकती। उसमें विकास और परिवर्तन अनिवार्य है।

## भाषा की अविच्छिन्न परम्परा और नदी-धारा का साम्य

भाषा की अविच्छिन्न परम्परा नदी की धारा के समान है, यह हमने ऊपर ( पृ० ८५ ) कहा है। इस कथन को कुछ और विशद करने की आवश्यकता है।

नदी की धारा में अविच्छिन्न प्रवाह के होने के कारण ही स्वाभाविक प्रगति होती है। साथ ही उस पर उस भूमि-तल ( पथरीला, रेतीला, या मटीला ) का भी, जिस पर वह बहती है, प्रभाव पड़ता है। पर यदि वह धारा ऐसी गंभीर है कि उसका संबन्ध भूमि-तल के नीचे बहनेवाले स्रोतों से भी है, तब तो उसके प्रवाह में दोनों तरह का प्रभाव बराबर रहेगा।

भाषा के प्रवाह में उसके आभ्यन्तर रूप—अर्थ—का वही स्थान है जो एक गंभीर नदी की धारा के लिए भूमितल के नीचे बहने वाले स्रोतों का होता है।

गम्भीर नदी की धारा पर उपर्युक्त दोनों अनिवार्य अथवा स्वाभाविक प्रभावों के साथ-साथ कुछ आगन्तुक या आनुषङ्गिक प्रभाव भी पड़ सकते हैं; जैसे अन्य नदी-नालों का संगम, भूकम्प या पर्वतादि के रूप में रुकावट, इन सबका प्रभाव भी नदी के प्रवाह पर पड़े बिना नहीं रहता।

इसी तरह भाषा के विकास और परिवर्तन पर भी, स्वाभाविक कारणों के अतिरिक्त, आगन्तुक या आनुषङ्गिक कारणों का भी

प्रभाव पड़ता है। इन दोनों प्रकार के कारणों की व्याख्या हम क्रमशः नीचे करेंगे।

भाषा की अविच्छिन्न परम्परा के साथ नदी-धारा के सादृश्य को ध्यान में रखने से भाषा के विकास और परिवर्तन की समस्या को हम बहुत अच्छी तरह समझ सकते हैं। दोनों में केवल इतना भेद है कि जहाँ नदी भूमि-तल पर बहती है, वहाँ भाषा मनुष्यों की विभिन्न जातियों की पीढ़ियों में प्रगति करती है, और जातियों के स्वरूप में भूमि-तल की अपेक्षा कहीं अधिक अस्थिरता पाई जाती है।

## मौलिक कारण

उपर्युक्त दृष्टि से भाषा के विकास और परिवर्तन के मौलिक कारणों को हम सामान्यतः निम्न-निर्दिष्ट चार वर्गों में बाँट सकते हैं:—

(१) भौगोलिक प्रभाव,
(२) विभिन्न जातियों की शारीरिक संघटना का प्रभाव,
(३) जातियों के मानसिक अवस्था-भेद का प्रभाव, और
(४) प्रयत्न-लाघव की प्रवृत्ति

इन कारणों की विशेष व्याख्या की आवश्यकता नहीं है। फिर भी थोड़े में प्रत्येक के स्वरूप और महत्त्व को यहाँ दिखा देना उपयोगी होगा।

## (१) भौगोलिक प्रभाव

इतिहास का अध्ययन करनेवालों से छिपा नहीं है कि विभिन्न जातियों के इतिहास, विकास, संस्कृति, सभ्यता और स्वभाव पर भौगोलिक परिस्थितियों का कितना अधिक प्रभाव पड़ता है। भारतवर्ष, ग्रीस, इंग्लैंड आदि देशों के इतिहास को हम समझ ही नहीं सकते जब तक कि हम उनकी भौगोलिक परिस्थिति को न समझलें। मनुष्य की संस्कृति और सभ्यता के साथ उसकी भाषा का मौलिक सम्बन्ध है। इसलिए विभिन्न जातियों की भाषा के विकास पर भी उनकी भौगोलिक परिस्थिति की छाप का होना अनिवार्य होता है।

## (२-३) शारीरिक संघटना और मानसिक अवस्था-भेद

वास्तव में इस प्रकरण में जातियों की शारीरिक संघटना और मानसिक अवस्था-भेद को हम उनकी भौगोलिक परिस्थिति से बिलकुल पृथक् नहीं कर सकते। एक प्रकार से ये दोनों भी बहुत अंशों में भौगोलिक परिस्थिति के प्रभाव के अन्दर आ सकते हैं। जैसे विशेष फूल, पत्ती से उत्पन्न होनेवाली तितली रूप-रंग आदि में तदनुरूप होती है, ऐसे ही जातियों का विकास भी बहुत-कुछ उनकी भौगोलिक परिस्थिति पर निर्भर होता है।

भाषा के विकास और परिवर्तन पर उक्त तीनों कारणों का मौलिक प्रभाव पड़ता है, इसको कौन नहीं मानेगा?

एक बंगाली और एक पंजाबी के उच्चारण में कितना अन्तर होता है? बंगाली के लिए 'कृष्ण' शब्द का, संस्कृत की तरह, शुद्ध उच्चारण करना कितना कठिन है?

एक पहाड़ी के साथ बात करते ही हमें उसकी भाषा में कोई ऐसा वैशिष्ट्य दिखाई देता है जिससे तत्काल हम उसे पहाड़ी समझ लेते हैं।

विभिन्न भाषा-परिवारों से सम्बन्ध रखनेवाली विभिन्न जातियों की भाषाओं में वाक्य-रचना आदि के सम्बन्ध में जो मौलिक भेद दीखते हैं उनकी जड़ में उन उन जातियों का मानसिक अवस्था-भेद के आधार पर स्थित सूक्ष्म चिन्तन-भेद ही हो सकता है।

यह ठीक है कि अभी तक भाषाविज्ञान की स्थिति ऐसी नहीं है कि वह भाषा पर उपर्युक्त कारणों के प्रभाव को स्पष्टतया दिखला सके। इसका कारण यही है कि भाषाविज्ञान अभी तक अपनी प्रारम्भिक अवस्था में ही है।

उपर्युक्त नदी-धारा के साम्य की दृष्टि से भाषा के विकास में उपर्युक्त तीनों कारणों का वैसा ही स्थान है जैसा कि नदी के प्रवाह में भूमितल का और उसके नीचे बहनेवाले स्रोतों का। पहले दोनों कारणों का भूमितल के साथ, और तीसरे का अन्तः-स्रोतों के साथ साम्य स्पष्ट है।

## (४) प्रयत्न-लाघव की प्रवृत्ति

इस प्रवृत्ति की विशेष व्याख्या हम आगे चलकर करेंगे। यहाँ इतना कहना ही पर्याप्त है कि स्वभाव से ही, मनुष्य क्या, प्राणिमात्र अपने-अपने प्रयत्न में सरल मार्ग का अवलंबन करना चाहता है।

यह प्रवृत्ति मानसिक और शारीरिक दोनों स्तरों पर कार्य करती है। इसलिए न केवल भाषा के बाह्यरूप अर्थात् शाब्दिक रूप पर ही, अपितु आभ्यन्तर रूप अर्थात् अर्थांश पर भी इस प्रवृत्ति का प्रभाव पड़ना स्वाभाविक है।

संस्कृत वैयाकरणों की एक कहावत है—

"अर्धमात्रालाघवेन पुत्रोत्सवं मन्यन्ते वैयाकरणाः"

अर्थात्, आधी मात्रा की बचत को भी वैयाकरण लोग पुत्रजन्मोत्सव के समान मानते है।

यह प्रयत्न-लाघव की प्रवृत्ति की ही एक अतिशयोक्ति-पूर्ण व्याख्या है।

जैसे जल नीचे की तरफ ही बहता है ( इसीलिए नदी को 'निम्नगा' कहते हैं ), इसी तरह भाषा के विकास और परिवर्तन की धारा भी प्रयत्न-लाघव या सरलता के 'निम्न' मार्ग पर ही चलती है।

यहाँ इतना समझ लेना चाहिये कि शब्दों के ध्वन्यात्मक रूप के परिवर्तन के कारणों में जो (क) सतत-प्रयोग (usage), (ख) बलाघात या स्वराघात (Stress or Accent), और (ग) भावातिरेक को भी प्राय: गिनाया जाता है, उनका समावेश एक प्रकार से प्रयत्न-लाघव की प्रवृत्ति में ही हो जाता है।

सतत-प्रयोग के कारण शब्दों का रूप एक प्रकार से घिसता जाता है। स्पष्टतः इसका कारण प्रयत्न-लाघव की प्रवृत्ति ही होती है।

बलाघात और भावातिरेक के स्थलों में होनेवाले परिवर्तन के मूल में भी वक्ता की सुविधा-मूलक प्रयत्न-लाघव की प्रवृत्ति रहती है। इस सम्बन्ध में अगले अधिकरण को भी देखिये।

## २—भाषा के बाह्य रूप में परिवर्तन के कारण

सामान्य रूप से भाषा के विकास और परिवर्तन के मौलिक कारणों को हमने ऊपर दिखलाया है। इस अधिकरण में हम भाषा के केवल बाह्य रूप में परिवर्तन के कारणों पर विचार करेंगे। उन कारणों को हम दो भेदों में बाँट सकते हैं :—

(१) साक्षात् कारण, और

(२) असाक्षात् या आनुषङ्गिक कारण।

नीचे हम क्रमशः इनकी व्याख्या करेंगे।

( १ )

### साक्षात् कारण

भाषा के श्रवणीय, शाब्दिक या बाह्य रूप में परिवर्तन के साक्षात् कारण मुख्यतया दो हैं :—

(क) प्रयत्न की मितव्ययता या लाघव, और

(ख) शब्दों आदि की रचना में सादृश्य (या मिथ्या-सादृश्य)

#### (क) प्रयत्न-लाघव की प्रवृत्ति

यह स्पष्ट है कि किसी भी शब्द के उच्चारण में कुछ न कुछ श्रम या प्रयत्न करना पड़ता है। परिच्छेद ६ में दिखलाई हुई वर्णों के उच्चारण की प्रक्रिया को ध्यान में लाने से यह स्पष्ट हो जायगा कि एक एक वर्ण के लिए जिह्वा आदि को कितनी कुशलता से काम करना पड़ता है। इस कुशलता की और भी अधिक आवश्यकता होती है जब कि भिन्न भिन्न प्रकार से उच्चरित, विशेषकर भिन्न-भिन्न स्थानोंवाले, वर्णों से बने हुए किसी शब्द का उच्चारण करना होता है।

साथ ही, मनुष्य ही क्या, प्राणिमात्र का स्वभाव है कि वह सदा अपने श्रम का परिमित व्यय करना चाहता है। अपने उद्देश्य की प्राप्ति के लिए प्राणिमात्र स्वभावतः यह चाहता है कि उसे कम से कम श्रम करना पड़े। एक लम्बे राजमार्ग को छोड़कर एक सीधी पगडंडी (short-cut)

को लोग इसीलिए पसन्द करते हैं। छोटे-से-छोटे प्राणियों में भी यह प्रवृत्ति पाई जाती है।

इस प्रवृत्ति का आधार केवल शारीरिक श्रम की बचत नहीं है। वास्तव में मानसिक श्रम में लाघव ही इसका मौलिक आधार है। प्रायः देखने में आता है कि लोग मुख से 'हाँ' या 'नहीं' न कहकर सिर हिलाकर ही अपने अभिप्राय को प्रकट करना पसन्द करते हैं। 'एक शब्द न कहकर पाँच सेर का सिर क्यों हिलाते हो?' इस प्रकार का उलहना देने वाले नहीं समझते कि सिर हिलाने में मानसिक श्रम की बचत अधिक होती है।

**मानसिक श्रम की बचत का ही दूसरा नाम सुविधा है।**
**इसलिए प्रयत्न-लाघव का वास्तविक आधार सुविधा है।**

अगले अधिकरण में हम दिखलायेंगे कि प्रयत्न-लाघव की स्वाभाविक वृत्ति किस-किस रूप में वर्ण-परिवर्तन (या ध्वनि-परिवर्तन) में काम करती है। उससे स्पष्ट हो जायगा कि प्रयत्न-लाघव की प्रवृत्ति तरह-तरह से काम करती है। कहीं कहीं शब्द के एक अंश में प्रयत्न-लाघव के कारण उसके बदले में दूसरे अंश में प्रयत्न-वृद्धि भी देखी जाती है। उदाहरणार्थ, प्राकृत के 'अट्ठ', 'अज्ज', 'सत्त', 'दुद्ध' जैसे शब्दों के हिन्दी रूपों (आठ, आज, सात, दूध) में संयोग के आदि-व्यञ्जन के लोप होने पर उसके बदले में पूर्व स्वर दीर्घ हो जाता है। मानसिक सुविधा ही इसका कारण होती है। क्योंकि अन्ततोगत्वा प्रयत्न-लाघव की प्रवृत्ति भी उसी पर निर्भर है।

प्रयत्न-लाघव की प्रवृत्ति की ऐसी व्यापक व्याख्या के होने पर भी, साधारणतया उसके उदाहरणों में उच्चारण में अपेक्षित श्रम की बचत अथवा प्रयत्न-शैथिल्य अथवा प्रयत्न की मितव्ययता या लाघव से ही अभिप्राय होता है। उदाहरणार्थ, नीचे दिये हुए शब्दों में इसी साधारण अर्थ में प्रयत्न-लाघव की प्रवृत्ति काम करती हुई दिखाई देती है—

| संस्कृत | प्राकृत | हिन्दी |
|---|---|---|
| सत्य | सच्च | सच |
| सर्व | सव्व | सब |

| | | |
|---|---|---|
| उद्गम | उग्गम | उगना |
| सपत्नी | सवत्ति | सौत |
| मयूर | मोर, मऊर | मोर |

| फ़ारसी | हिन्दी |
|---|---|
| नज़दीक | नजीक |
| मज़दूर | मजूर |

| अंग्रेज़ी | हिन्दी |
|---|---|
| रिपोर्ट | रपट |
| सेप्टेम्बर | सितंबर |
| आर्डर्ली | अर्दली |
| वेस्टकोट | बास्कट |
| कार्क | काग |

इसी प्रकार संस्कृत में ( या हिन्दी में भी ) जो वर्णों की सन्धियाँ हो जाती हैं वे भी बहुत करके प्रयत्न-लाघव की प्रवृत्ति के कारण ही होती हैं। जैसे—

**संस्कृत में**

गृहाणि + अत्र = गृहाण्यत्र
मधु + उदकम् = मधूदकम्

**हिन्दी में**

जब + ही = जभी
सब + ही = सभी
पंडित + जी = पंडिज्जी (केवल उच्चारण में)
मत आओ = मज्जाओ ( में ,, )
आज ही = आझी ( ,, )

इसी प्रकार क्रोध, प्यार या तिरस्कार जैसे भावातिरेक में या शब्द के एक अक्षर पर ज़ोर देकर बोलने (= बलाघात) मे जो शब्दों

में परिवर्तन होते हैं उनका कारण भी किसी-न-किसी रूप में सुविधा-मूलक प्रयत्न-लाघव की प्रवृत्ति ही होती है। उदाहरणार्थ—

संस्कृत के 'बलीवर्द' (=बैल) इस एक ही शब्द से हिन्दी में 'बैल' और 'बर्धा' (या 'बद्धा') ये दो शब्द निकले हैं। इसका कारण बला-घात-मूलक प्रयत्न-लाघव की प्रवृत्ति ही है। 'बलीवर्द' शब्द के पूर्वार्ध या उत्तरार्ध पर ज़ोर देकर बोलने के कारण ही दुर्बल अंश का हिन्दी में लोप हो गया है।

इसी प्रकार प्यार, क्रोध आदि में होने वाले शब्द-परिवर्तनों का (जैसे—'लल्ला' का 'लल्लू' या 'ललुआ', 'बच्चा' का 'बच्चू' या 'बचवा', 'राम' का 'रम्मू' या 'रमुआ', 'रामस्वरूप' का 'सरूपा', 'लछमन' का 'लछमना' इत्यादि) मूल कारण भी सुविधा-जन्य प्रयत्न-लाघव की प्रवृत्ति ही होती हैं।[1]

## उक्त प्रवृत्ति का परिसीमन

प्रयत्न-लाघव की प्रवृत्ति की जो व्याख्या ऊपर दी है उससे स्पष्ट हो जाता है कि उसका क्षेत्र अत्यधिक व्यापक है और शब्दों के परिवर्तन या विकास में उसका अद्वितीय स्थान है। ऐसा होते हुए भी यह न समझ लेना चाहिये कि यह प्रवृत्ति अप्रतिहत रूप से या विना किसी रुकावट के ही काम करती है। वास्तव में ऐसा है भी नहीं।

भाषा का मुख्य प्रयोजन विचारों का परस्पर परिवर्तन है। इसलिए श्रम या प्रयत्न की मितव्ययता या लाघव की प्रवृत्ति के कारण भाषा में जो परिवर्तन होते हैं वे इतनी अधिक मात्रा में कमी नहीं होने पाते कि उपर्युक्त प्रयोजन की पूर्ति में बाधा पड़ जाय।

तो भी स्मरण रखना चाहिये कि उक्त प्रवृत्ति का क्षेत्र अत्यन्त व्यापक है। वास्तव में भिन्न-भिन्न भाषाओं में जो वर्ण-विकार-सम्बन्धी

---

१. मनुष्य के नामों में संक्षेप करने की प्रवृत्ति प्राचीन काल से ही चली आई है। उदाहरणार्थ, 'देवदत्त' के स्थान मे 'देविक', 'देविय', 'देविल' कहा जाता था। देखिये 'अष्टाध्यायी' ५।३।७८-८४।

नियम (Phonetic Laws) पाये जाते हैं उनका मूल-कारण बहुत अंशों तक यही प्रवृत्ति है।

### (ख) सादृश्य या मिथ्या-सादृश्य

उच्चारण के लिए अपेक्षित प्रयत्न की मितव्ययता या प्रयत्न-लाघव की स्वाभाविक प्रवृत्ति के कारण जो परिवर्तन होते हैं वे प्रायेण वर्ण-विज्ञान द्वारा समझाये जा सकते हैं। कोई शब्द, उपर्युक्त प्रवृत्ति के कारण, परिवर्त्तित होकर दूसरे रूप में कैसे आ गया, यह प्रायः वर्ण-विज्ञान-मूलक वर्ण-विकार-संबन्धी नियमों[१] द्वारा समझाया जा सकता है। ऐसे शब्दों में परिवर्त्तित रूप का अपरिवर्त्तित रूप के साथ उच्चारण-मूलक संबन्ध थोड़ा- बहुत स्पष्ट दिखाई पड़ता है।

उदाहरणार्थ 'मेघ', 'शोभन', 'काक', 'सौभाग्य' इन शब्दों के साथ इनसे निकले हुए क्रम से 'मेह', 'सोहन', 'काग', 'सुहाग' इन शब्दों का सम्बन्ध वर्ण-विज्ञान द्वारा सहज में ही समझाया जा सकता है।

परन्तु शब्दों के कुछ ऐसे रूप भी होते हैं जो उपर्युक्त प्रकार से नहीं समझाये जा सकते, न वे किसी वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियम के ही अन्दर आते हैं।

उदाहरणार्थ, 'करिन्' शब्द से तृतीया के एकवचन में 'करिणा' (=करिन्+ा) बनना, या 'कर्मन्' शब्द से प्रथमा या द्वितीया के बहुवचन में 'कर्माणि' बनना समझ में आ सकता है; परन्तु 'हरि' तथा 'गृह' शब्दों से, जिनके अन्त में 'न्' है ही नहीं, 'हरिणा' और 'गृहाणि' का बनना उस प्रकार समझ में नहीं आता।

'हरिणा' और 'गृहाणि' जैसे शब्द-रूपों के विषय में यही कहा जा सकता है कि 'करिणा' और 'कर्माणि' जैसे शब्द-रूपों के साथ सादृश्य ही उनका कारण है।[२]

---

१. वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियमों की व्याख्या के लिए; देखिये परिच्छेद ७ अधिकरण ७।

२. इस संबन्ध मेंपरिच्छेद ११ के अधिकरण १८ (घ) को भी देखिये।

बच्चों की बोली में भी इस प्रकार सादृश्य के आधार पर बने हुए शब्द कभी-कभी सुनने में आ जाते है।

यहाँ पर स्मरण रखना चाहिये कि सादृश्य ( या मिथ्या-सादृश्य ) से शब्दों के वर्ण-सम्बन्धी परिवर्तनों पर इतना प्रभाव नही पड़ता जितना उनके रूपों या विभक्ति आदि की रचना पर पड़ता है।

सादृश्य द्वारा शब्दों की एकरूपता के कुछ और उदाहरण नीचे दिये जाते हैं—

'देवी' शब्द से 'ई' को 'य्' होकर तृतीया और चतुर्थी के एकवचनों में 'देव्या' और 'देव्यै' का बनना स्वाभाविक है। पर 'गङ्गा' शब्द से 'गङ्गया' 'गङ्गायै' का बनने का कारण ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के साथ सादृश्य ही हो सकता है।

हिन्दी के 'पैंतीस' शब्द में अनुनासिक 'ऐं' का कारण संस्कृत के 'पञ्चत्रिंशत्' शब्द के 'पञ्च' में 'ञ्' का होना ही है। 'सैंतीस' शब्द मे, जो 'सप्तत्रिंशत्' से निकला है, 'ऐं' का कारण 'पैंतीस' के साथ सादृश्य ही हो सकता है।

इसी प्रकार हिंदी 'मुझे' (=संस्कृत 'मह्यम्', प्राकृत 'मज्झ' ) में 'उ' का कारण 'तुझे' (=संस्कृत 'तुभ्यम्', प्राकृत 'तुज्झ' ) के साथ सादृश्य ही हो सकता है।

अंगरेज़ी 'cow' (=गौ ) शब्द का बहुवचन पहले 'kine' होता था। पर अब 'dogs' आदि बहुवचनों की देखा-देखी 'cows' प्रयुक्त होता है।

अभिप्राय यह है कि भाषा के विकास और परिवर्तन में सादृश्य के सिद्धान्त का भी विशेष स्थान है।

( २ )

## असाक्षात् या आनुषङ्गिक कारण

भाषा के बाह्य-रूप मे परिवर्तन के असाक्षात् कारण हम उन सहायक कारणों को कहते है जो ऊपर दिखलाये गये सार्वदेशिक तथा सार्वकालिक,

दूसरे शब्दों में स्वाभाविक, कारणों के व्यापार के प्रभाव में भेद डाल देते हैं। इस दृष्टि से हम इनको आनुषङ्गिक अथवा आगन्तुक कारण भी कह सकते हैं। किसी भी भाषा के इतिहास में—

( १ ) राजनीतिक ( युद्ध में विजय आदि ), धार्मिक, व्यापारिक आदि कारणों से विभिन्न जातियों, संस्कृतियों और भाषाओं में परस्पर घनिष्ठ संपर्क,

( २ ) सभ्यता का विकास,

( ३ ) नवीन वैज्ञानिक आविष्कार,

( ४ ) अन्य प्रदेशों तथा देशों के साथ गमनागमन का सौकर्य,

( ५ ) मनुष्यों का अत्यधिक संख्या में देशान्तर-प्रवास

जैसे आनुषङ्गिक कारण उपस्थित हो सकते हैं। ऐसे कारणों से उसके स्वाभाविक प्रवाह और विकास में नवीनता का और परिवर्तन की नई प्रवृत्तियों का आना अनिवार्य हो जाता है।

भारतीय आर्य-भाषा के इतिहास में संस्कृत से प्राकृत, प्राकृत से अपभ्रंश, और अपभ्रंश से आधुनिक आर्य-भाषाओं के विकास में, और अन्ततः उनके वर्तमान रूप के निर्माण में तत्तत्कालों में विभिन्न जातियों और संस्कृतियों के संपर्क ने कितना बड़ा भाग लिया है, यह किससे छिपा है।

उपर्युक्त कारणों को साक्षात् कारण न कहकर असाक्षात कहने का यह अभिप्राय है कि इन कारणों के अभाव में भी भाषा की परिवर्तन-शीलता का प्रवाह चलता ही रहता है। तो भी असाक्षात् कारणों का बिलकुल ही अभाव हो ऐसा साधारणतया नहीं देखा जाता।

असाक्षात् कारणों से भाषा की परिवर्तन-शीलता पर बड़ा प्रभाव पड़ता है। उदाहरणार्थ, जब एक जाति दूसरी जाति पर अपना आधिपत्य जमाती हैं तो भाषा में परिवर्तन स्वभावतः बड़ी तेजी से होते है। विदेशी जाति दूसरी जाति के उच्चारण को ठीक-ठीक नहीं समझ सकती; और दो विभिन्न जातियों के लोगों के उच्चारणोपयोगी शरीरावयवों की बनावट के एकसे न होने से वे एक दूसरे की भाषा का ठीक-ठीक उच्चारण भी नहीं कर सकते। इस प्रकार भाषा के बाह्य रूप में भेद का हो जाना

अनिवार्य हो जाता है। नवीन शब्दों का आदान-प्रदान भी इसी कारण से होता है।

## साक्षात् और असाक्षात् कारणों का परस्पर सम्बन्ध

उपर्युक्त असाक्षात् या आनुषङ्गिक कारणों और साक्षात् कारणों के परस्पर सम्बन्ध को समझ लेना भाषा-विज्ञानी के लिए बड़ा आवश्यक है। सब भाषायें परिवर्तन-शील हैं; परन्तु किस भाषा का किस देश तथा काल में कैसा परिवर्तन होगा, इसका नियमन इन्हीं उपर्युक्त असाक्षात् कारणों से होता है।

यही कारण है कि एक भाषा के इतिहास में एक काल में पाया जानेवाला एक वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियम दूसरे काल में नहीं काम करता।

यही कारण है कि एक प्रकार का वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियम एक जाति की भाषा में पाया जाता है, दूसरी जाति की भाषा में नहीं।

इन्हीं कारणों से ऐसा देखा जाता है कि—

संस्कृत में शब्दों के अन्त में विराम में 'क्', 'ट्', 'त्' [जैसे—'ऊर्ज्' (=बल) शब्द से प्रथमा एकवचन में 'ऊर्क्'; 'मृज्' धातु से लङ् प्रथम-पुरुष एकवचन में 'अमार्ट्'; तथा 'सुहार्द्' शब्द से प्रथमा एकवचन में 'सुहार्त्' ] को छोड़कर दो व्यञ्जन नहीं आ सकते;[1]

प्राचीन ग्रीक भाषा में n, s, r को और दो उपसर्गों के अन्त में आनेवाले k को छोड़कर कोई और व्यञ्जन शब्दों के अन्त में नहीं आ सकता;

इटैलियन भाषा के शब्दों के अन्त में व्यञ्जन आ ही नहीं सकता।

उपर्युक्त कारणों से ही भाषा के वर्ण-विकार सम्बन्धी किसी भी विशेष नियम के साथ इस बात का भी ध्यान रखना चाहिये कि वह नियम किस देश तथा काल की किस विशिष्ट भाषा के लिए है।

---

१. दे०—A. A. Macdonell, *Vedic Grammar for Students*, Para. 28.

## ३—प्रयत्न-लाघव-कृत वर्णपरिवर्तन के प्रकार

ऊपर भाषा के श्रवणीय या बाह्य रूप में परिवर्तन के मूल में सामान्य रूप से रहने वाली प्रयत्न-लाघव की स्वभाविक प्रवृत्ति की चर्चा की है। उस प्रवृत्ति के कारण शब्दों में अनेक प्रकार के वर्णपरिवर्तन देखने में आते हैं। प्राचीन संस्कृत वैयाकरण उन प्रकारों का सामान्यतः निर्देश ( १ ) वर्णव्यत्यय, ( २ ) वर्णापाय ( ३ ) वर्णोपजन, और ( ४ ) वर्ण-विकार, इन शब्दों से किया करते थे।[१]

आधुनिक भाषाविज्ञान इस विषय का कुछ अधिक विशद रूप से प्रतिपादन करता है। तदनुसार शब्दों में वर्णपरिवर्तन के सामान्यतः निम्न प्रकार देखे जाते हैं :—

(१) समीकरण या सवर्णीकरण (Assimilation),
(२) विषमीकरण (Dissimilation),
(३) प्रागुपजन (Prothesis),
(४) स्वरभक्ति (Anaptyxis),
(५) स्वरलोप (Syncope),
(६) अक्षरलोप (Haplology), और
(७) वर्णव्यत्यय या स्थानविपर्यय (Metathesis)।

इनमें से प्रत्येक की संक्षेप में व्याख्या नीचे दी जाती है—

---

१. तु०—"वर्णव्यत्ययापायोपजनविकारेषु······ । वर्णव्यत्यये कृतेस्तर्कः, कसेः सिकताः, हिंसेः सिंहः।···अपायो लोपः। घ्नन्ति घ्नन्तु अघ्नन्।···उपजन आगमः। लविता लवितुम्।···विकार आदेशः। घातयति घातकः।" ( महाभाष्य, नवाह्निक, 'हयवरट्' सूत्र पर )।

तथा निरुक्त २।१-२।

तथा "वर्णागमो वर्णविपर्ययश्च द्वौ चापरौ वर्णविकारनाशौ। (धातोस्तदर्थातिशयेन योगस्तदुच्यते पञ्चविधं निरुक्तम्॥)" ( काशिका ६।३।१०६ )।

तथा "भवेद् वर्णागमाद् हंसः सिंहो वर्णविपर्ययात्। गूढो त्मा वर्णविकृतेर्वर्णनाशात्पृषोदरम्॥"

(१) समीकरण (Assimilation)—पास-पास आनेवाले दो वर्णों में जब एक के प्रभाव से प्रभावित होकर दूसरा वर्ण उससे मिलता-जुलता या वैसा ही हो जाता है उसको समीकरण कहते है।

यह समीकरण दो प्रकार का होता है—

(क) पुरोगामी समीकरण (Progressive assimilation), जब कि परवर्ती वर्ण पूर्ववर्ती के समान हो जाय; और

(ख) पश्चादुगामी समीकरण (Regressive assimilation), जब कि पूर्ववर्ती वर्ण परवर्ती के समान हो जाय।

पुरोगामी समीकरण के उदाहरण ये हैं—

| संस्कृत | प्राकृत |
|---|---|
| चक्र | चक्क |
| वज्र | वज्ज |
| अग्नि | अग्गि |

संस्कृत में "रषाभ्यां नो णः समानपदे" (अष्टाध्यायी ८।४।१) आदि सूत्रों के 'आस्तीर्णम्', 'अवगूर्णम्', 'पुष्णाति', 'मुष्णाति' आदि उदाहरण भी पुरोगामी समीकरण के ही उदाहरण है।

पश्चादुगामी समीकरण—

| संस्कृत | प्राकृत |
|---|---|
| इक्षु | उक्खु |
| सप्त | सत्त |
| युक्त | जुत्त |
| दुग्ध | दुद्ध |
| खड्ग | खग्ग |
| वल्कल | वक्कल |

संस्कृत के 'छिन्न' (=छिद्+न), 'अन्न' (=अद्+न) आदि शब्द भी पश्चादुगामी समीकरण के ही उदाहरण हैं।

'इक्षु' के अन्त में आनेवाले 'उ' के प्रभाव से 'उक्खु' में आदि के 'इ' को 'उ' हो गया है। इससे स्पष्ट है कि समीकरण के लिए एक दूसरे पर प्रभाव डालनेवाले वर्णों का अव्यवहित समीप में होना आवश्यक नहीं है।

संस्कृत वैयाकरणों की परिभाषा में समीकरण को 'सवर्णीकरण' भी कह सकते हैं।

समीकरण में पूर्ववर्ती या परवर्ती वर्ण का प्रभाव दूसरे पर पड़ेगा, इसका आधार वर्णों के आपेक्षिक बल पर होता है। साधारण नियम यह है कि समान बलवाले वर्णों में परवर्ती का, और असमान बलवालों में अधिक बलवाले का प्रभाव पड़ता है। इस दृष्टि से व्यञ्जनों को हम निम्नस्थ क्रम में रख सकते हैं:—

(१) स्पर्श (वर्गपञ्चमों को छोड़कर)—सबसे अधिक बलवाले
(२) वर्गपञ्चम (अर्थात् अनुनासिक)—उपर्युक्त स्पर्शों से कम बलवाले
(३) ल्, स्, व्, य्, र्, क्रमशः—सबसे कम बलवाले।

(२) विषमीकरण (Dissimilation)—यह समीकरण से उल्टा है। पास-पास आनेवाले दो सम वर्णों के उच्चारण में कभी-कभी असुविधा जान पड़ती है। ऐसी अवस्था में उनमें से एक वर्ण के बदल जाने से वे परस्पर विषम या असम हो जाते हैं। इसी को विषमीकरण कहते हैं। यह भी पुरोगामी और पश्चाद्गामी भेद से दो प्रकार का हो सकता है। उदाहरणार्थ—

| संस्कृत | प्राकृत |
|---|---|
| पुरुष | पुरिस |
| मुकुट | मउड (=हिन्दी मौर) |
| गुरुक | गरुअ |
| मुकुल | मउल (=हिन्दी बौर) |
| लाङ्गल | नांगल |

संस्कृत में "अभ्यासे चर्च" (अष्टाध्यायी ८।४।५४) सूत्र के 'तिष्ठासति', 'बुभूषति' आदि उदाहरण भी विषमीकरण के ही उदाहरण हैं।

(३) **प्रागुपजन** (Prothesis)—कभी-कभी उच्चारण में सुविधा के कारण से कुछ व्यञ्जनों, विशेषकर संयुक्त व्यञ्जनों, से प्रारम्भ होनेवाले शब्दों के आदि में एक स्वर का उपजन या आगम हो जाता है। इसको प्रागुपजन कहते हैं। उदाहरणार्थ—

हिन्दी में ही प्रायः लोग 'स्तुति', 'स्नान', 'स्त्री', 'स्टाम्प' शब्दों को क्रमशः 'अस्तुति', 'अस्नान' या 'इस्नान', 'इस्त्री' और 'इस्टाम्प' बोलते हैं। संस्कृत 'स्त्री' प्राकृत में 'इत्थी' हो जाता है।

(४) **स्वरभक्ति** (Anaptyxis) या **विप्रकर्ष** (Diaeresis)—संयुक्त व्यञ्जनों के उच्चारण में होनेवाली असुविधा को हटाने के लिए उनके बीच में किसी स्वर या स्वरभाग के आगम को **स्वरभक्ति या विप्रकर्ष** कहते हैं। उदाहरणार्थ—

वैदिक शब्दों में स्वर के पश्चात् तथा व्यञ्जन के पूर्व में आने वाले 'र्' के आगे स्वरभक्ति (स्वर का भाग) बोली जाती है; जैसे 'कर्हि' या 'अर्चन्ति' में 'र्' के अनन्तर इकार (या ऋ) जैसा छोटासा स्वर बोला जाता है। इसी प्रकार 'अर्वाग् देवाः' यहाँ 'ग्' के अनन्तर, और 'शतवल्शः' में 'ल्' के अनन्तर स्वरभक्ति बोली जाती है।[1]

वैदिक शब्दों में जैसी स्वरभक्ति का उच्चारण होता था वह आधी मात्रा या उससे भी कम मात्रा की होती थी। इसीलिए वह लिखी नहीं जाती थी।[2] यहाँ तक कि उसके बोले जाने पर भी व्यञ्जनों के संयोग को 'संयोग' ही माना जाता था।[3]

अवेस्तन भाषा में भी यह प्रवृत्ति देखी जाती है।

---

१. तु०—"रेफात्स्वरोपहिताद् व्यञ्जनोदयाद् ऋकारवर्णा स्वरभक्तिरुत्तरा। विच्छेदात् स्पर्शोष्मपराच्च घोषिणः।" (ऋग्वेद-प्रातिशाख्य ६।४६-४७)।

२. तु०—"स्वरभक्तिः पूर्वभागक्षराङ्गम्। द्राघीयसी सार्धमात्रा। अर्धानान्या।" (ऋग्वेदप्रातिशाख्य १।३२-३३,३५)।

३. तु०—"न संयोगं स्वरभक्तिर्विहन्ति" (ऋ० प्राति० ६।३५)।

प्राकृत भाषाओं में तथा आधुनिक हिन्दी आदि भाषाओं में स्वर-भक्ति या स्वर-भाग के स्थान में पूरा स्वर संयुक्त व्यञ्जनों के बीच में आ जाता है। उदाहरणार्थ—

संस्कृत 'श्री,' 'क्लिष्ट', 'स्नेह' के स्थान में प्राकृत में 'सिरी,' 'किलिट्ठ', 'सणेह' हो जाते हैं। इसी प्रकार संस्कृत 'भक्त', 'युक्ति', 'पङ्क्ति', 'प्रसाद' के स्थान में हिन्दी में 'भगत,' 'जुगत', 'पंगत', 'परसाद' हो जाते हैं।[1]

प्राकृत-वैयाकरण 'स्वरभक्ति' को, स्वरागम द्वारा संयोग के विच्छेद पर दृष्टि रखते हुए, 'विप्रकर्ष'[2] (Diaeresis) कहते हैं।

कभी-कभी शब्दों के मध्य में नये व्यञ्जनों का भी आगम हो जाता है; जैसे संस्कृत 'शाप', 'वानर', 'सूनरी' (वैदिक शब्द) के स्थान में हिन्दी में 'श्राप', 'बन्दर', 'सुन्दरी' (संस्कृत में भी) शब्द पाये जाते हैं।

(५) स्वरलोप (Syncope)—यह स्वरभक्ति से उल्टा है। शब्दों में दो व्यञ्जनों के मध्य में आने वाले स्वर का प्रायः लोप हो जाता है; जैसे 'राजन्+आ' ( तृतीया विभक्ति के एकवचन में ) के स्थान में 'अ' के लोप हो जाने पर 'राज्ञा' हो जाता है।

स्वरलोप शब्दों के मध्य में ही हो यह आवश्यक नहीं है। उदाहरणार्थ, संस्कृत 'अरण्य' के स्थान में प्राकृत में 'रण्ण' हो जाता है। प्राकृत में अनुस्वार के अनन्तर आनेवाले 'अपि' को 'पि' और 'इति' को 'ति' हो जाता है।

स्वरलोप की तरह व्यञ्जनलोप तो और भी अधिक देखा जाता है। प्राकृत भाषा में यह प्रवृत्ति अत्यधिक पाई जाती है; जैसे :—

---

१. संस्कृत में 'पृथ्वी', 'स्वर्ण' जैसे शब्दों के 'पृथिवी', 'सुवर्ण' जैसे रूप भी पाये जाते हैं। वे भी एक प्रकार से स्वर-भक्ति के उदाहरण हैं।

२. तु०—"विप्रकर्षः" (प्राकृतप्रकाश ३।५९)।

| संस्कृत | प्राकृत |
| --- | --- |
| लोक | लोअ |
| नगर | णअर |
| भोजन | भोअण |
| प्रिय | पिअ |
| कति, कवि, कपि | कइ |

(६) अक्षर-लोप (Haplology)—जब दो समान अक्षर साथ-साथ आते हैं तब उच्चारण की सुविधा के कारण उनमें से एक का लोप देखा जाता है।

उदाहरणार्थ, संस्कृत में त्यागार्थक 'हा' धातु के लोट् लकार के मध्यम पुरुष के एकवचन में 'जहीहि' और 'जहि' दो रूप होते हैं। इनमें 'जहीहि' के 'ही' के लोप हो जाने से ही 'जहि' बना है।

इसी प्रकार 'शेव-वृधः' से वैदिक शब्द 'शेवृधः' (=प्रिय, अमूल्य) और 'शष्पपिञ्जरः' से वैदिक शब्द 'शष्पिञ्जरः' (=पीलेपन को लिये हुए लाल छोटी नई घास) बन गये हैं; इसी प्रकार 'तृचः'[१] ( =त्रि+ऋच्+अः ) में 'रि' का लोप हो जाता है।

(७) वर्णव्यत्यय या स्थानविपर्यय (=Metathesis)—कभी-कभी शब्द में आनेवाले दो वर्ण उच्चारण की असावधानता के कारण अपने स्थानों का परिवर्तन कर लेते हैं। हिन्दी में इसके पर्याप्त उदाहरण मिलते हैं।

उदाहरणार्थ, 'मतलब', 'चाक़ू', 'लखनऊ' के स्थान में 'मतबल', 'काचू', 'नखलऊ' प्रायः सुनने में आते हैं।

निरुक्त ( २।१ ) में 'स्तोक', 'रज्जु', 'सिकता', 'तर्कु' शब्दों को इसी प्रकार वर्णों के आद्यन्तविपर्यय द्वारा क्रमशः 'श्चुतिर् क्षरणे' (=श्चुत्),

---

१. तु०—"ऋचि त्रेरुत्तरपदादिलोपश्छन्दसि" ( अष्टाध्यायी ६।१।३७ पर वार्त्तिक )।

'सृज विसर्गे', 'कस विकसने' और 'कृती छेदने' (=कृत्) इन धातुओं से बनाया है।

ऐतरेय-ब्राह्मण (२।१४) आदि वैदिक ग्रन्थों में 'शल्क' शब्द टुकड़े के अर्थ में आता है। पीछे से वर्ण-व्यत्यय और स्वर-भक्ति से इसी का दूसरा रूप 'शकल' हो गया, जो संस्कृत में बराबर प्रयुक्त होता है।

# ४—अर्थ-विज्ञान

अथवा

## भाषा के आभ्यान्तर रूप (=अर्थ) में

## विकास और परिवर्तन

(१)

### अर्थ-विज्ञान का प्रारम्भ

भाषा-विज्ञान में अर्थ-विज्ञान की शाखा का विकास अभी कुछ ही काल से हुआ है और इसीलिए, जैसा हम प्रथम परिच्छेद में कह चुके हैं, यह अभी तक अपनी प्रारम्भिक अवस्था में ही है।

पर भारतवर्ष में अर्थ के सम्बन्ध में विभिन्न दृष्टियों से विचार अति प्राचीन काल से ही होता रहा है। गोपथ-ब्राह्मण (१।१।२६) में कहा है—

"रूपसामान्यादर्थसामान्यं नेदीयः।"

अर्थात्, शब्दों की औच्चारणिक या शाब्दिक समानता की अपेक्षा अर्थ की समानता को ही अधिक अन्तरङ्ग समझना चाहिए।

शतपथ-ब्राह्मण (१।४।४।७) में कहा है—

"वाग्वै मनसो ह्रसीयसी।"

अर्थात्, मन से वाणी कहीं छोटी है। यहाँ मन से अभिप्राय भाषा के आभ्यन्तर रूप, अर्थ, से ही है। वाणी और अर्थ के सम्बन्ध में इसी तरह के गम्भीर विचार ब्राह्मण-ग्रन्थों में यत्र-तत्र पाये जाते हैं।

निरुक्त में भी यत्र-तत्र शब्द-निर्वचन के संबन्ध में अर्थ-विचार का स्पष्ट संकेत मिलता है।[1]

महाभाष्य आदि व्याकरण-ग्रन्थ, न्याय और मीमांसा में भी अर्थ के विषय में पर्याप्त विचार किया गया है।

साहित्य के लक्षण-ग्रन्थों (साहित्य-दर्पण, ध्वन्यालोक आदि) में तो शब्दार्थ के सम्बन्ध में काफी सूक्ष्म विचार किया गया है। उसको विशद करने का यह स्थान नहीं है।

इतना होने पर भी आज-कल के अर्थ-विज्ञान की जो अपनी ऐतिहासिक और तुलनात्मक दृष्टि है वह उसके विशेष महत्त्व का संपादन करती है। स्वभावतः यह व्यापक दृष्टि हमें प्राचीन भारतीय विचारधारा में नहीं मिलती।[2]

## (२)

## अर्थ की समस्या और अर्थ-विज्ञान का विषय

शब्द और अर्थ का घनिष्ठ सम्बन्ध है। किसी अभिप्रेत अर्थ को

---

१. तु०—"अथानन्वितेऽर्थेऽप्रादेशिके विकारेऽर्थनित्यः परीक्षेत केनचिद् वृत्तिसामान्येन।...विशयवत्यो हि वृत्तयो भवन्ति।" (निरुक्त २।१) "अर्थं वाचः पुष्पफलमाह।" (निरुक्त १।२०)। "पादः पद्यतेः। तन्निधानात्पदम्। पशुपादप्रकृतिः प्रभागपादः। प्रभागपादसामान्यादितराणि पदानि।" (निरुक्त २।७)।

२. इस सम्बन्ध में, उदाहरणार्थ, 'सुर' तथा 'असुर' शब्दों का विचार

प्रकट करने के लिए ही शब्द का प्रयोग किया जाता है।[1] ऐसा होने पर भी, किसी शब्द के अर्थ की वास्तविक सीमा क्या है, इसका निर्धारण करना प्रायः दुष्कर होता है। 'धर्म', 'अधर्म', 'संतोष', 'सत्य', 'क्षमा', जैसे गूढ़ार्थक शब्दों के अर्थों के विषय में यह बात प्रसिद्ध है। 'वनस्पति', 'ओषधि', 'अन्न' जैसे साधारण शब्दों के अर्थ के विषय में भी यह समस्या प्रायः उपस्थित हो जाती है। इसीलिए विद्वानों का कथन है कि शब्द द्वारा अर्थ का सीमा-बन्धन बड़ा कठिन होता है।[2] फिर, तत्तद्व्यक्ति के अपने मानसिक विकास की मात्रा से भी अर्थ की सीमा में अन्तर पड़ता रहता है।[3]

अर्थ के विषय में एक दूसरी समस्या भी प्रायः उपस्थित हो जाती है। प्रत्येक भाषा में अनेक शब्द अनेकार्थक होते हैं। उन अर्थों में परस्पर कोई सम्बन्ध है या नहीं, यदि है तो वह कैसा है? यह एक विचारणीय विषय होता है।

हिन्दी में 'अंस' शब्द के (१) कंधा और (२) भाग, ये दो अर्थ हैं। पर इसकी व्याख्या यही है कि 'कंधा' अर्थवाला 'अंस' शब्द मूल में 'अंस' (संस्कृत) ही है; पर 'भाग' अर्थवाला 'अंस' शब्द संस्कृत 'अंश' शब्द से निकला है। इस प्रकार हिंदी का 'अंस' शब्द वास्तव में दो भिन्न भिन्न शब्द हैं।

'पाद' शब्द के भी संस्कृत में पैर, चौथा भाग, किसी पद्य का एक पाद, भाग इत्यादि अनेक अर्थ हैं।

'अर्य' शब्द का अर्थ "अर्यः स्वामिवैश्ययोः" (अष्टाध्यायी ३।१।१०३) इस पाणिनि-सूत्र के अनुसार स्वामी और वैश्य है।

---

परिच्छेद ५, अधिकरण ६ (क) (४) में, एवं 'गुप्', 'गवेषणा', 'अभ्यास' तथा 'द्रव्य' शब्दों का विचार परिच्छेद ७, अधिकरण ५ (२) में देखिये।

१. तु० "अर्थगत्यर्थः शब्दप्रयोगः" ( महाभाष्य ३।१।७ )।

२. तु०—"वाग्वै मनसो ह्रसीयसी" ( शतपथ-ब्राह्मण १।४।४।७ )।

३. तु० "अक्षण्वन्तः कर्णवन्तः सखायो मनोजवेष्वसमा बभूवुः" ( ऋग्वेद १०।७१।७ )।

'गो' शब्द के गौ, पृथ्वी, किरण, इन्द्रिय आदि अनेक अर्थ हैं।

इन अनेकार्थों के विषय में प्रश्न उठता है कि क्या भिन्न-भिन्न शब्दों के ये अनेकार्थ बिलकुल स्वतन्त्र हैं, या वास्तव में एक-एक अर्थ मौलिक है और दूसरे उसी से विकसित हुए हैं?

शब्दों के अर्थ के सम्बन्ध में एक और दृष्टि भी हो सकती है। साहित्य के लक्षण-ग्रन्थों में शब्द की अभिधा, लक्षणा और व्यञ्जना तीन शक्तियाँ मानी जाती हैं और उनके आधार पर शब्द का अर्थ भी क्रमशः वाच्य, लक्ष्य और व्यङ्ग्य भेद से तीन प्रकार का होता है। कवियों और अच्छे लेखकों को छोड़कर, साधारण व्यवहार में भी शब्दों के प्रयोग में अर्थ के ये भेद पाये जाते हैं। इस दृष्टि से भी अनन्त गंभीर विचार अर्थ के विषय में हो सकता है। जैसा हम ऊपर कह चुके हैं, संस्कृत साहित्य के लक्षण-ग्रन्थों में इस विषय का सूक्ष्म विचार विस्तार से किया गया है।

वास्तव में देखा जाय तो अर्थ-विज्ञान में सभी संभव दृष्टियों से अर्थ या शब्दार्थ के विषय में वैज्ञानिक दृष्टि से विचार करना चाहिये। ऐसा होने पर भी, सामान्यतः अर्थ-विज्ञान (या अर्थ-विचार) का विषय यही समझा जाता है कि शब्दों के सर्वसम्मत प्रचलित या प्रसिद्ध अर्थों को लेकर उनके विकास या ऐतिहासिक परम्परा को दिखलाया जावे। दूसरे शब्दों में, किसी शब्द के अर्थ में देशान्तर या कालान्तर में होने वाले परिवर्तन का विचार ही सामान्यतः अर्थ-विज्ञान का विषय समझा जाता है।

## ५—अर्थ-परिवर्तन के कुछ निदर्शन

भाषा के आभ्यन्तर रूप (=अर्थ) में जो विकास और परिवर्तन होते हैं उनके कुछ निदर्शन नीचे दिये जाते हैं—

(१) भाषान्तर से गृहीत शब्दों में। भाषाओं में दूसरी भाषाओं से शब्द प्रायः ले लिये जाते हैं, इसकी चर्चा हम परिच्छेद ५ में कर चुके हैं। ऐसे शब्दों के अर्थों में नवीन सामाजिक वातावरण के कारण परिवर्तन हो जाता है। उदाहरणार्थ—

'शीशा' ( फ़ारसी ) का मूल में अर्थ पारदर्शी मिश्रधातु है। पर हिन्दी में इसका दर्पण अर्थ में अधिक प्रयोग होता है।

बम्बई में गुजराती लोगों में फ़ारसी शब्द 'दरिया' (=नदी ) का प्रयोग समुद्र के अर्थ में प्रायः सुनने में आता है।

हिन्दी में 'गिलास' ( अंगरेज़ी glass ) शब्द का प्रयोग चाँदी, पीतल आदि के बने हुए पीने के पात्र-विशेष के अर्थ में होता है।

हिन्दी में 'कापी' ( अंगरेज़ी copy=प्रतिलिपि ) शब्द का प्रयोग लिखने की कोरे कागज़ों की पुस्तक के लिए होता है।

हिन्दी में 'रपट' ( अंगरेज़ी report=सूचना ) शब्द का प्रयोग केवल थाने में लिखाई गई शिकायत के अर्थ में होता है।

(२) सम्बद्ध भाषाओं के शब्दों में। शब्दों के अर्थ की सीमा का निर्धारण प्रायः कठिन होता है, यह हमने ऊपर कहा है। इसी कारण से किसी प्रकार के सूक्ष्म मानसिक या बौद्धिक संपर्क के आधार पर एक ही शब्द का संबद्ध भाषाओं में प्रायः अर्थ-भेद देखा जाता है। उदाहरणार्थ, नीचे के शब्दों को और उनके अर्थ-भेदों को देखिये:—

| भाषा | शब्द | अर्थ |
| --- | --- | --- |
| संस्कृत | वाटिका | बाड़ी (=बगीचा) |
| हिन्दी | वाड़ी, बारी | ,, |
| बंगाली | वाड़ी | घर |

| भाषा | शब्द | अर्थ |
| --- | --- | --- |
| संस्कृत | गृहम् | घर |
| हिन्दी, मराठी, गुजराती | घर | ,, |
| बंगाली | घर | कमरा |

| | | |
|---|---|---|
| संस्कृत, गुजराती, हिन्दी | आदर | सम्मान |
| बंगाली | आदर | स्नेह |

---

| | | |
|---|---|---|
| संस्कृत | राग | प्रेम |
| बंगाली, मराठी | राग | क्रोध |

---

| | | |
|---|---|---|
| संस्कृत | कटु | चरपरा, तीखा |
| हिन्दी | कड़वा | कड़वा |

---

| | | |
|---|---|---|
| संस्कृत | स्थाली | बटलोई |
| हिन्दी | थाली | छोटी परात |

---

| | | |
|---|---|---|
| संस्कृत | धूम | धुआँ |
| ग्रीक | thumós | आत्मा |

---

| | | |
|---|---|---|
| संस्कृत | आत्मा | आत्मा |
| ग्रीक | atmós | धुआँ, भाप |

---

| | | |
|---|---|---|
| संस्कृत | देव | देवता (अच्छे अर्थ में) |
| ईरानी | दैव | दानव (बुरे अर्थ में) |

---

(३) प्रसङ्ग-भेद से प्रयुक्त शब्दों में। एक ही भाषा में प्रसङ्ग या प्रकरण[१] के अनुसार शब्दों का अर्थ-भेद प्रायः देखा जाता है।

ऐसे शब्द दो प्रकार के हो सकते हैं—

एक तो वे जो यद्यपि सुनने और लिखने में एकरूप होते हुए भी मूल में वास्तव में भिन्न-भिन्न शब्द हैं और उनके अर्थ-भेद का कारण यही होता है। जैसे—चारा (हिन्दी)=घास आदि; चारा (फ़ारसी)=उपाय। आम (हिन्दी)=आम का फल; आम (अरबी)=साधारण। रास (हिंदी=संस्कृत 'राशि')=मेष आदि राशि; रास (हिन्दी=संस्कृत 'रास') =एक प्रकार का नाच; रास (हिन्दी=संस्कृत 'रश्मि')=डोर, बाग।

वास्तव में ऐसे शब्दों से यहाँ हमारा अभिप्राय नहीं है।

दूसरे वे शब्द हैं जो मूलतः अभिन्न होते हुए भी प्रसङ्ग या प्रकरण के भेद से भिन्न-भिन्न अर्थप्र कट करते हैं। जैसे—

अर्थ=धन, अभिप्राय, प्रयोजन।
अङ्क=चिह्न, संख्या, गोद, नाटकादि का परिच्छेद।
नाग=साँप, हाथी, आदि।
पय=दूध, जल।
गुरु=शिक्षक, भारी।
फूल=फूल धातु, पुष्प।
पाद=पैर, चौथा भाग, पौवा।

वस्तुतः ऐसे ही शब्दों से यहाँ हमारा अभिप्राय है।

(४) इसी प्रसङ्ग में एक ही भाषा में (या भाषा-परम्परा में) काल-भेद से होने वाला शब्दों के अर्थों का भेद भी दिखा देना चाहिये। यह अर्थ-भेद कई रूप में पाया जाता है। उदाहरणार्थ—

---

१. तु०—"संयोगो विप्रयोगश्च साहचर्यं विरोधिता।
अर्थः प्रकरणं लिङ्गं शब्दस्यान्यस्य संनिधिः॥
सामर्थ्यमौचिती देशः कालो व्यक्तिः स्वरादयः।
शब्दार्थस्यानवच्छेदे विशेषस्मृतिहेतवः॥"
(साहित्यदर्पण, द्वितीय परिच्छेद में वाक्यपदीय से उद्धृत)।

**(क) मूल में सामान्यार्थक शब्द कालान्तर में विशेषार्थक हो जाते हैं।**

उदाहरणार्थ, '**मृग**' शब्द मूल में पशु-मात्र का वाचक था[१], पीछे से हरिण-वाची हो गया। '**रत्न**' शब्द मूल में देने योग्य रमणीय पदार्थ या धन का बोधक था[२], पीछे से बहु-मूल्य पत्थर का बोधक हो गया।

**(ख) मूल में विशेषार्थक शब्द कालान्तर में सामान्यार्थक हो जाते हैं।**

उदाहरणार्थ, 'द्रु' (=लकड़ी) से बने पदार्थ का वाचक 'द्रव्य' शब्द पीछे से पदार्थ-मात्र का वाचक हो गया। 'उद्दण्ड' शब्द मूल मे दण्ड उठाये हुए उद्धत मनुष्य का वाची था; पीछे से सामान्य रूप से उद्धत-वाची हो गया।

**(ग) मूल में मूर्त या ऐन्द्रियक अर्थ रखने वाले शब्द कालान्तर में अमूर्त या बौद्धिक अर्थ को प्रकट करने लगते हैं।**

उदाहरणार्थ, दर्शन, आलोचन, प्रतिबिम्ब, दण्ड, दर्पण, आदर्श, अनुग्रह (अनु + ग्रहण = बोझा आदि उठवाने में पीछे से हाथ लगाना; कृपा) आदि शब्द प्रारम्भमें मूर्त अर्थ को रखते थे; पीछे से अमूर्त अर्थ में प्रयुक्त होने लगे।

**(घ) मूल में भाव-वाचक शब्द पीछे से मूर्त्त अर्थ को देने लगते हैं।**

उदाहरणार्थ, नीचे के शब्दों में दोनों प्रकार के अर्थों को देखिये—

अराति = (१) शत्रुता, कृपणता; (२) शत्रु।
शरण = (१) आश्रय में जाना; (२) घर।
भवन = (१) होना ; (२) घर।
शयन = (१) सोना ; (२) बिछौना।

---

१. तु०—"मृगो न भीमः कुचरो गिरिष्ठाः" (ऋग्० १।१५४।२)। 'मृगेन्द्र' (=सिंह) शब्द में 'मृग' का यही अर्थ है।

२. तु०—"सविता देव आगाद् दधद् रत्ना दाशुषे" (ऋग्० १।३५।८)।

## ६—अर्थ-विकास की तीन दिशायें

ऊपर के लेख से स्पष्ट है कि अर्थ-विकास या अर्थ-परिवर्तन के अनेकानेक रूप हो सकते हैं। उन सबके वर्गीकरण के सम्बन्ध में अर्थ-विज्ञान के प्रमुख लेखक ब्रेअल (Bréal) का मत है कि अर्थ-विकास तीन दिशाओं में होता है—

(१) अर्थ-विस्तार,
(२) अर्थ-संकोच, और
(३) अर्थान्तरण अथवा अर्थसंक्रमण।

दूसरे शब्दों में, समस्त अर्थ-परिवर्तन इन तीन प्रकारों के अन्दर आ जाता है।

इनमें से प्रत्येक की संक्षिप्त व्याख्या नीचे दी जाती है—

### (१) अर्थ-विस्तार

'अर्थ-विस्तार' में शब्द के मौलिक अर्थ के रहते हुए उस अर्थ का विस्तार हो जाता है; मौलिक अर्थ समाप्त नहीं होता।

ऊपर विशेषार्थक शब्दों का कालान्तर में सामान्यार्थक हो जाना हमने दिखलाया है। उसके उदाहरणों को अर्थ-विस्तार का ही उदाहरण समझना चाहिये। उनके अतिरिक्त, कुछ और उदाहरण भी अर्थ-विस्तार के नीचे दिये जाते हैं—

| शब्द | मौलिक अर्थ | विस्तृत अर्थ |
|---|---|---|
| द्रव्य | 'द्रु' (=लकड़ी) से बनी हुई वस्तु | धन; आत्मा आदि गुणवान् पदार्थ |
| तैल (तेल) | तिल का तेल | किसी प्रकार का तेल |
| गङ्गा | गङ्गा-नामक विशेष नदी | पवित्र नदी (उत्तरा-खंड तथा दक्षिण-भारत में) |

| | | |
|---|---|---|
| परश्वः (संस्कृत) | आनेवाला परसों | |
| परसों (हिंदी, संस्कृत 'परश्वः' से निकला हुआ) | ,, | (बीता हुआ तथा आनेवाला) परसों |
| प्रवीण | वीणा-वादन में होशियार | होशियार |
| गवेषणा | गौ का ढूँढ़ना या चाहना | ढूँढ़ना |
| स्याही | काली स्याही | लिखने की सब प्रकार की स्याही |
| रुपया | चाँदी का एक सिक्का | संपत्ति |
| पैसा | ताँबे का एक सिक्का | धन |

## (२) अर्थ-संकोच

'अर्थ-संकोच' में शब्द के मौलिक अर्थ की सीमा पहले से अधिक संकुचित हो जाती है।

ऊपर सामान्यार्थक शब्दों का कालान्तर में विशेषार्थक होना जो दिखलाया है, वह अर्थ-संकोच ही है। अर्थ-संकोच के कुछ अन्य उदाहरण नीचे दिये जाते हैं—

| शब्द | मौलिक अर्थ | संकुचित अर्थ |
|---|---|---|
| वेद | विद्या | ऋग्वेद आदि चार वेद |
| पर्वत | पर्ववाला बादल या पहाड़ | पहाड़ |
| यात्रा | कहीं जाना | तीर्थाटन |
| वर | जो माँगा जाये | दूल्हा |
| पयः | जल (पीने का पदार्थ) | दूध |
| योग | जोड़ | योग-विद्या (आत्मा परमात्मा का योग) |
| क्रोष्टा | चिल्लाकर बोलनेवाला, जैसे स्तोता | गीदड़ |
| धान्य | अन्नमात्र | धान |

### (३) अर्थान्तरण या अर्थ-संक्रमण

'अर्थान्तरण' से अभिप्राय यह है कि मौलिक अर्थ के स्थान में दूसरा अर्थ आ जाय। उक्त दोनों प्रकारों की अपेक्षा 'अर्थान्तरण' के उदाहरण बहुत अधिक मिलते हैं। उदाहरणार्थ :—

| शब्द | मौलिक अर्थ | नया अर्थ |
|---|---|---|
| अनुग्रह | पीछे से हाथ लगाना (जैसे बोझे के उठवाने में) | कृपा |
| अनुक्रोश | किसी के चिल्लाने पर साथ में चिल्लाने लगना (जैसे गीदड़ करते है ) | सहानुभूति (संस्कृत में) |
| गो[१] | गौ (पशु) | पृथ्वी, किरन, इन्द्रिय आदि |
| शुश्रूषा | सुनने की इच्छा | सेवा, शुश्रूषा |
| अभ्यास | लक्ष्य की तरफ़ बाणादि का फेंकना | बार बार अभ्यास करना |
| उपेक्षा | पास से देखना | उपेक्षा या उदासीनता |
| उपवास | अग्नि के पास रहना ( यजमान का ) | भूखा रहना |
| गोष्ठी | गौओं का स्थान | सभा, मण्डली |
| उत्सव | सोम-रस के निकालने का संभार | आनन्द मनाना |
| सपत्न | एक ही स्त्री के लिए लड़नेवाले | शत्रु |
| शालीन | जो शाला में रहे | लज्जालु, नम्र |

## ७—अर्थ-विकास या अर्थ-परिवर्तन के मौलिक कारण

ऊपर अर्थ-विकास या अर्थ-परिवर्तन की तीन दिशाओं का वर्णन किया गया है। यह अर्थ-विकास भाषा में भिन्न-भिन्न रूपों में दिखाई देता है। तत्तत्स्थलों में उस परिवर्तन के मूल में क्या-क्या कारण होते

१. 'प्रेमी-अभिनन्दन-ग्रन्थ' में—'गो' शब्द के अर्थों का विकास—शीर्षक हमारा लेख देखिये।

हैं या हो सकते हैं, इस पर यथासंभव व्यवस्थित ढंग से विचार करने का नीचे प्रयत्न किया गया है :—

## (१) आलंकारिक प्रयोग

अपने भाव या अभिप्राय को दूसरों पर स्पष्टता से या प्रभाव-पुरस्सर प्रकट करने के लिए मनुष्य स्वभावतः आलंकारिक भाषा का प्रयोग करता है और इस प्रकार के आलंकारिक प्रयोगों में अर्थ-परिवर्तन के सैकड़ों उदाहरण मिल सकते हैं। उदाहरणार्थ—

कटु वचन, कठोर भाषण, मधुर आलाप, तीखी बोली, सीधी बात, लौह पुरुष, मुँह पर कालिख लगना, नाक का कटना (=असम्मानित होना), आँसुओं की वर्षा, आलू की आँख।

इन सब स्थलों में 'कटु' आदि शब्द अपने प्रसिद्ध मौलिक अर्थ के स्थान में स्पष्टतः दूसरे अर्थ में प्रयुक्त हुए हैं।

साहित्यिक भाषा का तो कहना ही क्या, हमारी दैनिक व्यवहार की भाषा में भी इस प्रकार का अर्थ-परिवर्तन अत्यधिक देखा जाता है।

## (२) नवीन नामकरण की आवश्यकता

मनुष्य के पास अपनी जो आर्थिक पूँजी या संपत्ति होती है प्रायेण उसीको वह नये-नये काम-धन्धों में लगाया करता है। ठीक इसी तरह किसी मनुष्य-समाज के पास अपनी भाषा में जो नाम-संपत्ति या शब्द-संपत्ति होती है प्रायेण उसी के आधार पर वह अपने नवीन अनुभवों या नवीन पदार्थों के लिए आवश्यक नवीन नामों की पूर्त्ति करता है। इसी कारण से

प्रायेण परिचित पदार्थों या अनुभवों के साथ किसी प्रकार के सादृश्य आदि के सम्बन्ध के आधार पर उनके बोधक पुराने शब्द ही आवश्यक अर्थ-परिवर्तन से नवीन पदार्थों या अनुभवों के लिए दे दिये जाते हैं।

किसी भी समाज में नई परिस्थितियों या नवीन वातावरण के कारण

(१) नये पदार्थों के लिए,

(२) धार्मिक, सामाजिक आदि नवीन सम्बन्धों के लिए, अथवा

(३) सभ्यता या ज्ञान की प्रगति से उद्भूत नवीन आवश्यकताओं या आविष्कारों के लिए

नवीन शब्दों या नामों की आवश्यकता हो सकती है। इन तीनों अवस्थाओं के उदाहरण क्रमशः नीचे दिये जाते हैं—

## (क) नवीन पदार्थों के लिए

अनेक विद्वानों का मत है कि वेद के प्राचीन मन्त्रों में 'उष्ट्र' का अर्थ Bison ( एक प्रकार का भैंसा ) और पीछे के मन्त्रों में ऊँट है। इसका कारण यही हो सकता है कि मन्त्रकर्ता ऋषि जब उस प्रदेश में पहुँचे जहाँ ऊँट होता है तब उन्होंने अपना पूर्वपरिचित 'उष्ट्र' नाम ही उसको दे दिया।

ऋग्वेद में 'सोम' का बड़ा वर्णन है। मुञ्जवान् पर्वत[1] (भारत से पश्चिम में) से उसका विशेष सम्बन्ध था। आर्य लोग उससे बहुत परिचित थे और यज्ञादि में उसका बड़ा उपयोग करते थे। परन्तु भारतवर्ष में सोम दुष्प्राप्य होने से वैदिक काल में ही 'पूतीकतृण'[2] को सोम का नाम देकर उसी का यज्ञादि में उपयोग किया जाने लगा।

पाणिनि के "इवे प्रतिकृतौ" ( अष्टाध्यायी ५।३।९६ ) इस सूत्र के प्रकरण में शिव, विष्णु, स्कन्द आदि देवताओं की मूर्त्तियों के लिए भी 'शिव', 'विष्णु', 'स्कन्द' आदि नाम दिये जाने का विधान किया गया है। इसी प्रकार अर्जुन आदि के चित्र को भी 'अर्जुन' आदि कहते थे[3]।

---

१. तु० "सोमस्येव मौजवतस्य भक्षः" ( ऋग्० १०।३४।१ )।

२. तु० "यदि सोमं न विन्देयुः पूतीकानभिषुणुयुः" ( ताण्ड्य-महाब्राह्मण ९।५।३ )। ऐसा प्रतीत होता है कि पीछे से पूतीक को ही सोम कहने लगे थे।

३. "जीविकार्थे चापण्ये। देवपथादिभ्यश्च" ( अष्टाध्यायी ५।३।९९-१०० ) इन सूत्रों पर 'काशिका' टीका को देखिये।

पहाड़ों में एक 'बिच्छू' घास होती है। बिच्छू जन्तु के डंक मारने-जैसी पीड़ा शरीर पर उस घास के लग जाने से होती है। इसी लिए उसे भी 'बिच्छू' कहते हैं।

इसी तरह के नाम वैद्यक-शास्त्र में सैकड़ों मिलेंगे।

यह प्रसिद्ध है कि देशान्तर-प्रवास में इसी तरह का नवीन नामकरण प्रायः होता है। यहाँ तक कि पुराने नगरों, नदियों आदि के नाम भी लोग अपने साथ नवीन देशों में ले जाते हैं। भारतीय इतिहास में ही 'अयोध्या', 'मथुरा' आदि नाम इसी तरह दूर दूर तक ले जाये गये हैं।

## (ख) नवीन सम्बन्धों के लिए

'भाई', 'भैया' शब्द मूल में संस्कृत 'भ्रातृ' (=सगा भाई) के समानार्थक हैं। पर व्यवहार में इनका प्रयोग कहीं विस्तृत अर्थों मे होता है। महात्मा गाँधी के आन्दोलन के आदि-युग में 'भाई' का बड़ा शिष्ट और मधुर प्रयोग (प्रायेण पत्रों में) होने लगा था। अब उसमें कमी आ गयी है; शायद इस कारण कि परस्पर व्यवहार में वह विशुद्ध माधुर्य अब कम हो रहा है। बनारस आदि नगरों में 'भैया' लड़के को भी कहते हैं। बंबई में 'भैया' गोरखपुर आदि के 'पुर्विये' नौकरों के लिए प्रसिद्ध है।

'ठाकुर' ( या संस्कृत 'ठक्कुर' ) शब्द का मूलार्थ प्रायेण 'देवता'-परक रहा होगा। पर अब इसका प्रयोग भिन्न-भिन्न प्रान्तों में भिन्न-भिन्न जातियों के लिए ( आदर-प्रदर्शन में ) भी होता है। बंगाल, गुजरात मे क्रमशः 'टैगोर' और 'ठक्कुर' शब्द ब्राह्मणों में और उत्तर-प्रदेश ( विशेषतः पश्चिम में ) क्षत्रियों में इसका प्रयोग प्रसिद्ध है। वैसे तो छोटी से छोटी जातिवाले से यही पूछा जाता है कि "आप कौन ठाकुर हैं ?"

इसी प्रकार रोमन कैथलिक ईसाइयों में father, mother, brother और sister ये सारे शब्द उनके विशिष्ट धार्मिक सम्बन्धों को प्रकट करते हैं।

हिन्दी में 'माताजी', 'बहिनजी' शिष्टाचार में स्त्रियों के लिए सामान्य रूप से संबोधन में व्यवहृत होते हैं।

## (३) सभ्यता, शिष्टता, भद्रता की भावना

शब्दों और भाषा के प्रयोग में सभ्यता, शिष्टता या भद्रता की भावना का भी बड़ा स्थान रहता है। इस भावना के मूल में प्रायेण दो मनोवृत्तियाँ काम करती हैं—(१) दूसरे लोग हमको अच्छा समझें, हमसे प्रभावित हों; अथवा (२) दूसरों की भावना को हमारी बात से ठेस न लगे।

'तू' के स्थान में 'तुम', 'तुम' के स्थान में 'आप' (संस्कृत 'भवान्'), 'आप' के स्थान में 'श्रीमान्', 'हुज़ूर', 'अत्र भवान्', 'भगवन्' जैसे शब्दों के व्यवहार में उपर्युक्त मनोवृत्ति ही काम करती है।

उर्दू, संस्कृत जैसी भाषाओं में यह प्रवृत्ति पराकाष्ठा तक पहुँची हुई मिलती है।

हिन्दी में अन्धों के लिए 'सूरदास' या 'प्रज्ञाचक्षु'; साधारण व्यक्ति के लिए 'चौधरी साहब' या 'ठाकुर साहब'; भंगी के लिए 'मेहतर' (=महत्तर); दूकानदार के लिए 'सेठ' (संस्कृत 'श्रेष्ठी'); गर्भिणी के लिए संस्कृत में 'अन्तर्वत्नी' जैसे शब्दों का व्यवहार भी उपर्युक्त कारण से ही होता है।

इसी प्रकार, मनुष्य अपने लिए स्वभावतः मंगल चाहता है और इसलिए अशुभ या भय-सूचक बातों या प्रयोगों को बचाता है।

'साँप' को (रात्रि में विशेषतः) 'कीड़ा' कहना, मुर्दे को 'मिट्टी' कहना, मरने को 'स्वर्गवास' (संस्कृत में 'कीर्तिशेषं गतः') कहना, इसी भावना के निदर्शन हैं।

## (४) आत्म-श्लाघा की भावना

ऊपर की भावना से प्रतिकूल भावना भी मनुष्य में पाई जाती है। शिष्टता और नम्रता की भावना के विरुद्ध मनुष्य कभी-कभी दूसरों को अपनी होशियारी भी दिखलाना चाहता है, या ऐसी बात भी कहता है जो दूसरे को चुभे या उत्तेजित करे।

आप तो 'बुद्धि के समुद्र' हैं; आइये 'महात्मा जी', 'महाशय जी'; 'देवानांप्रियः'[१] ( =मूर्ख ); 'वैयाकरण-खसूचिः'[२] (=प्रतिभा-हीन ); 'समागताः कुक्कुटमिश्रपादाः' (=पल्लवग्राहि पाण्डित्य से युक्त ); 'तीर्थध्वाङ्क्षः' ( =अनवस्थित व्यक्ति='तीर्थे ध्वाङ्क्ष इव' )[३] इत्यादि प्रयोग इसी प्रवृत्ति के उदाहरण हैं।

## उपसंहार

यह स्पष्ट है कि ऊपर के खण्डों ( १ से ४ तक ) में उदाहरण-रूप से दिखाये हुए शब्दों या शब्द-समूहों में तत्तत् कारणों से मूल अर्थों में परिवर्तन हो गया है।

इसी सम्बन्ध में दो एक और बातों को भी ध्यान में रखना चाहिये।

यह सब जानते हैं कि मनुष्य के मन की गति का निर्धारण करना असंभव है। इसीलिए मन के विषय में कहा गया है—"दूरंगमं ज्योतिषां ज्योतिरेकम्" अथवा "अन्यस्य चित्तमभिसंचरेणयम्"। साथ ही यह भी माना हुआ सिद्धान्त है कि शब्दों के अर्थ की सीमा का निर्धारण करना प्रायेण दुष्कर होता है। इसलिए किसी प्रसङ्ग में किसी शब्द के अर्थ का विकास किस सम्बन्ध के आधार पर किस रूप में होगा, यह निर्धारित करना असंभव है। ऐसी दशा में अर्थ के विकास और परिवर्तन के जो मौलिक कारण हमने ऊपर दिखलाये हैं उनको केवल सुझाव-मात्र या उपलक्षण-मात्र समझना चाहिये।

ऐसा होने पर भी, ऊपर अधिकरण ६ में अर्थ-विकास की जो तीन दिशायें बतलाई हैं वे तो निश्चित ही हैं। अभिप्राय यह है कि अर्थ का विकास सदा अर्थ-संकोच, अर्थ-विस्तार और अर्थान्तरण ( या अर्थ-संक्रमण ) इन तीन दिशाओं में ही होता है।

---

१. तु० "देवानाप्रिय इति च मूर्खे" ( सिद्धान्तकौमुदी, अलुक्समास )।

२. दे० "कुत्सितानि कुत्सनैः" ( अष्टाध्यायी २।१।५३ ) की टीका।

३. दे० "ध्वाङ्क्षेण क्षेपे" ( अष्टाध्यायी २।१।४२ ) की टीका।

# सातवाँ परिच्छेद

—:o:—

## भाषा-विज्ञान की प्रक्रिया

### १—तुलनात्मक और ऐतिहासिक प्रक्रिया

किसी विषय के उपपत्ति-सहित ज्ञान को विज्ञान कहते है, और सामान्य ज्ञान से विज्ञान को भिन्न करनेवाला मुख्य गुण उसका तुलनात्मक होना है, यह हम ऊपर ( पृ० २ ) कह चुके हैं।

वस्तुतः तुलनात्मक प्रक्रिया[१] ही किसी विज्ञान का प्राण हो सकती है।

किसी पदार्थ की स्वसम्बन्धी दूसरे पदार्थों के साथ तुलना किये विना हम उसके स्वरूप को ठीक-ठीक नहीं समझ सकते। किसी विषय से सम्बन्ध रखनेवाले सिद्धान्तों या नियमों की खोज तो तुलना के विना हो ही नहीं सकती। उन सिद्धान्तों या नियमों की सचाई की परीक्षा भी तुलना द्वारा ही हो सकती है।

तुलना सम-कालीन पदार्थों के साथ तो होती ही हैं, परन्तु अनेक विषयों में उसकी गति अतीत या ऐतिहासिक पदार्थों तक भी हो सकती है। ऐतिहासिक पदार्थों के साथ तुलना करने को ही किसी विज्ञान में ऐतिहासिक प्रक्रिया कहते हैं। इससे स्पष्ट है कि वास्तव में ऐतिहासिक प्रक्रिया तुलनात्मक प्रक्रिया का ही एक विशेष रूप है।

भाषा-विज्ञान के एक विज्ञान होने से उसकी प्रक्रिया भी तुलनात्मक होनी चाहिये। भाषा के परिवर्तन-शील होने से भाषा का इतिहास हो सकता है; इसलिए यहाँ तुलनात्मक प्रक्रिया में ऐतिहासिक प्रक्रिया भी अवश्य सम्मिलित समझनी चाहिये।

---

१. महाभाष्यादि में 'अन्वय-व्यतिरेक' द्वारा जो विचार किया जाता है वह एक प्रकार से तुलनात्मक प्रक्रिया का ही नामान्तर प्रतीत होता है।

## ऐतिहासिक प्रक्रिया

भाषा-विज्ञान में ऐतिहासिक प्रक्रिया की बड़ी आवश्यकता है। भाषा-विज्ञानी का उद्देश्य केवल यही नहीं होता कि वह भाषा-विज्ञान के प्रमेयभूत शब्दों के रूपों को और उनके नियमों तथा प्रयोग को ऊपरी दृष्टि से समझे और समझावे। यह काम तो एक वैयाकरण का या कुछ अंश तक एक शब्द-कोषकार का होता है।

भाषा-विज्ञानी शब्दों के रूप आदि के 'क्यों' या कारण की खोज करना चाहता है। भाषा परिवर्तन-शील है, यह ऊपर दिखलाया जा चुका है। कोई भाषा—आधुनिक या प्राचीन—और उसके शब्द सदा से एक ही रूप में नहीं रहे हैं। रूप में भेद होकर किसी पूर्ववर्ती अवस्था से ही वे वर्तमान अवस्था को प्राप्त हुए हैं। सभ्यता के साथ-साथ उन्नति करनेवाली मानव-जाति की दूसरी संस्थाओं या कृतियों की तरह प्रत्येक भाषा भी बदलती हुई अपने वर्तमान स्वरूप को प्राप्त हुई है। इसलिए तद्विषयक परीक्षा और खोज में ऐतिहासिक प्रक्रिया का आश्रय लेना आवश्यक है।

भाषा-विज्ञानी की चेष्टा यही होती है कि वह भाषा के स्वरूप और स्वभाव को समझने के लिए उसके पिछले इतिहास की खोज करे। ऐतिहासिक अवस्थाओं की खोज द्वारा वह भाषा के आधुनिक स्वरूप को तथा उसके प्रारम्भ के प्रकार को भी समझने का यत्न करता है।

### भाषा के सामान्य और विशेष रूप दोनों को समझने के लिए ऐतिहासिक प्रक्रिया अपरिहार्य है

सामान्य रूप से भाषा के स्वभाव और स्वरूप को समझने के लिए यह आवश्यक है कि हम उसकी भिन्न-भिन्न ऐतिहासिक अवस्थाओं को जानें; उसके अतीत परिवर्तनों को देखकर उनमें जो जो नियम काम करते रहे हैं उनको समझें; और इस प्रकार ऐतिहासिक अवस्थाओं की खोज द्वारा उसकी प्रवृत्तियों और स्वभाव को तथा यथा-संभव उसके प्रारम्भ के प्रकार को समझ सकें।

इसी तरह किसी भाषा के स्वरूप को विशेष रूप से समझने के लिए भी ऐतिहासिक खोज की बड़ी आवश्यकता है। उदाहरणार्थ, शब्दों की

रचना को समझने के लिए उनकी व्युत्पत्ति को जानना भाषा-विज्ञान का एक मुख्य अंग है; पर शब्दों की व्युत्पत्ति को जानना, दूसरे शब्दों में, उनके इतिहास और वंशावली को ही जानना है।

इसी प्रकार भाषा-विज्ञान के दूसरे अंगों में भी ऐतिहासिक प्रक्रिया के अवलम्बन के बिना काम नहीं चल सकता।

## तुलनात्मक प्रक्रिया

ऐतिहासिक प्रक्रिया के समान ही तुलनात्मक प्रक्रिया का अवलम्बन भी भाषा-विज्ञान में कम आवश्यक नहीं है। सामान्यतः भाषा के स्वरूप को समझने के लिए तथा भाषा-विषयक सामान्य सिद्धान्तों का निश्चय करने के लिए तो यह आवश्यक है ही कि हम भिन्न भिन्न परिवारों की भाषाओं की तुलना करें। परन्तु किसी भाषा के विशेष स्वरूप को समझने के लिए और उसके नियमों का पता लगाने के लिए भी तुलनात्मक प्रक्रिया की परम आवश्यकता है।

उदाहरणार्थ, शब्द-व्युत्पत्ति के विषय में ही, ठीक-ठीक अनुसन्धान के उद्देश्य से, आज-कल स्व-सम्बन्धी भाषाओं में प्रकृत शब्द के भिन्न-भिन्न रूपों की तुलना का ही बड़ा सहारा लिया जाता है। यह युक्ति-युक्त भी है; क्योंकि, परस्पर सम्बन्ध रखनेवाली भाषाओं में यह प्रायः देखा जाता है कि वस्तुतः एक ही शब्द भिन्न-भिन्न रूपों में पाया जाता है। एक ही मूल-शब्द का कुछ भाग एक भाषा में, कुछ दूसरी में, और कुछ दोनों में समान रीति से पाया जाता है। कुछ भाग दोनों में बहुत-कुछ परिवर्तित रूप में मिलता है। किसी भाषा में उसी शब्द का कुछ भाग, जो दूसरी भाषा में या तो बिलकुल दूर हो चुका है या अत्यन्त बदल गया है, बिलकुल अपरिवर्तित रूप में जैसे का तैसा सुरक्षित होता है। इस प्रकार भिन्न-भिन्न भाषाओं की सहायता से किसी शब्द की व्युत्पत्ति के पता लगाने में बड़ी सहायता मिल सकती है।[1]

---

१. उदाहरणार्थ देखिये—हिन्दी 'दो', गुजराती 'बे'। संस्कृत 'बलीवर्द' से हिन्दी में 'बैल' और 'बर्धा'। संस्कृत 'अलाबु' से 'आलू' (मालवी) और 'लौकी' (हिन्दी)। यहाँ इसी परिच्छेद के अधिकरण ३(४),५ और ७ को भी देखिये।

प्रत्येक भाषा में ऐसे अनेक शब्द हैं जिनकी ठीक-ठीक व्युत्पत्ति करना बड़ा कठिन है; और इसके लिए जितनी भी सहायता मिल सके अच्छा है। किसी भाषा के शब्दों के व्युत्पत्ति-विषयक अनुसन्धान में जो कुछ अस्पष्टता होती है वह, ऊपर दिखलाए हुए प्रकार से, स्वसम्बन्धी दूसरी भाषाओं की तुलना से बहुत-कुछ दूर हो सकती है।

भाषा-विज्ञान के दूसरे अङ्गों के अनुसंधान में भी इसी प्रकार तुलनात्मक प्रक्रिया की उपयोगिता हो सकती है।

## २—भाषा-विज्ञान के भिन्न-भिन्न अङ्गों का अध्ययन

संसार की भाषायें अपने स्थानीय और प्रान्तीय भेदों को मिलाकर असंख्य हैं। साथ ही मनुष्य की शक्ति परिमित है। उसके लिए एक भाषा को भी उसके समस्त भेदों के सहित ठीक-ठीक जानना लगभग असंभव है। ऐसी दशा में भाषा-विज्ञान के भिन्न-भिन्न अङ्गों के अध्ययन के लिए यदि यथोचित प्रक्रिया का अवलम्बन न किया जाय तो किसी का भाषा-विज्ञानी बनना असंभव ही है। इसलिए भाषा-विज्ञान के भिन्न-भिन्न अङ्गों का अध्ययन किस तरह से करना चाहिये इस पर दिग्दर्शन के रूप में थोड़ा-सा विचार आवश्यक है।

**(क) भाषा के सम्बन्ध में सबसे पहले हमें वे बातें जाननी चाहियें जो उसको अव्यक्त अथवा अ-वर्णात्मक ध्वनियों से पृथक् करती हैं।**

इस उद्देश्य से यह जानना आवश्यक है कि वर्णात्मक शब्दों का उच्चारण कैसे होता है? ऐसे शब्दों को दूसरा मनुष्य ग्रहण या श्रवण कैसे कर लेता है? भाषा के उच्चारण और श्रवण में शारीरिक यत्न के साथ-साथ वक्ता और श्रोता के मानसिक व्यापार क्या-क्या होते हैं? इन बातों को ठीक-ठीक समझने की सबसे अच्छी और सरल रीति यही है कि विद्यार्थी इनको उस भाषा के आधार पर जानने का यत्न करे जिससे वह बहुत अच्छी तरह परिचित है।

(ख) भाषा-सम्बन्धी साधारण सिद्धान्तों को समझने का सबसे अच्छा प्रकार यह है कि हम, भिन्न-भिन्न भाषा-परिवारों से सम्बन्ध रखनेवाली भिन्न-भिन्न भाषाओं के स्थान में, कुछ थोड़ी-सी एक

ही भाषा-परिवार से सम्बन्ध रखनेवाली भाषाओं को आदर्श मानकर उनके प्रमेयों ( शब्दों आदि ) का विश्लेषण और परस्पर तुलना द्वारा अध्ययन करें।

इस प्रकार मालूम किये गए साधारण सिद्धान्त, संभव है, पीछे से अन्य परिवारों से सम्बन्ध रखनेवाली भाषाओं के अध्ययन से कुछ अंशों में बदलने पड़ें। क्योंकि संभव है कि एक ही भाषा-परिवार की कुछ भाषाओं के अध्ययन से जाने गये सिद्धान्त उसी भाषा-परिवार की विशेषता हों और दूसरे परिवारों की भाषाओं में वे सिद्धान्त या नियम न पाये जावें। इस प्रकार की भूलों का संशोधन दूसरे भाषा-परिवारों के विद्वानों द्वारा ही हो सकता है।

इस प्रकार भाषा-विज्ञान में शब्दों आदि की तुलना का क्षेत्र प्रारम्भ में संकुचित होने पर भी अन्त में अति विस्तृत हो जाता है। केवल संकुचित तुलना से जो हानि हो सकती है उसका विचार हम आगे (अधि० ४) चलकर इसी परिच्छेद में करेंगे।

(ग) भाषा की रचना के अध्ययन की सबसे अच्छी रीति यही है कि पहले-पहल उन परस्पर-सम्बन्धी भाषाओं की रचना के नियमों को समझा जावे जिनसे अपना घनिष्ठ परिचय है। इस प्रकार जो सिद्धान्त स्थिर किये जावें उनकी पीछे से अन्य भाषाओं की रचना के नियमों के साथ तुलना करनी चाहिये।

(घ) किसी भाषा या भाषा-वर्ग के इतिहास की खोज का उपाय यही है कि (१) उस भाषा या भाषा-वर्ग के भिन्न-भिन्न कालों के प्राचीन लेखों की परस्पर तथा उसके वर्तमान स्वरूप से तुलना की जावे; (२) उसके स्थानीय और प्रान्तीय वर्तमान भेदों की परस्पर तुलना की जावे; और अन्त में (३) उसकी तुलना उससे घनिष्ठ सम्बन्ध रखनेवाली दूसरी भाषाओं के साथ की जावे।

(ङ) भाषाओं के वर्गीकरण के लिए हमें तुलना-पूर्वक उनकी समानताओं और विशेषताओं का पता लगाना होता है। इसके लिए हमें उनके ऐतिहासिक सम्बन्ध पर भी ध्यान देना चाहिये। इसमें उपलब्ध

प्राचीन लेखों की सहायता के साथ-साथ इतिहास का साक्ष्य भी बड़ा साधक होता है। ( देखिये परिच्छेद ५, अधिकरण ७ )।

## ३—भाषाओं की तुलना की रीति

ऊपर भाषाओं की तुलना करने का कई जगह उल्लेख आया है। इसलिए तुलना करने के विशेष सिद्धान्तों को जानना आवश्यक है। उलटी रीति से तुलना करने से हम सत्य परिणाम तक कभी नहीं पहुँच सकते। विशेष सिद्धान्त नीचे दिये जाते हैं :—

(१) भाषाओं की तुलना करने में हमें सबसे प्रथम उनके व्याकरण की तुलना करनी चाहिये; इकेले शब्दों की नहीं।

इसका कारण स्पष्ट है। भाषाओं के परस्पर सम्बद्ध और असंबद्ध होने का मुख्य आधार, स्वतन्त्र शब्द नहीं, किन्तु वाक्य होता है। व्याकरण का काम भी वाक्यान्तर्गत शब्दों के परस्पर सम्बन्ध से होता है। वाक्यरचना आदि की चर्चा भी व्याकरण में ही सम्मिलित समझनी चाहिये।

इस सिद्धान्त की उपेक्षा करके इकेले शब्दों की तुलना करने से प्रायः धोखा होता है। ऐसी भाषाओं में भी जिनका परस्पर कोई सम्बन्ध नहीं दो चार शब्द ऐसे मिल सकते हैं जो सुनने में और अर्थ में भी समानता रखते हों।

उदाहरणार्थ, हम्बोल्ट (Humboldt)[१] नामक विद्वान् ने अपनी यात्रा के वर्णन में लिखा है कि दक्षिण अमरीका की क्विचुआ (Quichua or dialect of the Incas) नामक भाषा में, जिसका भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार से कोई सम्बन्ध नहीं, inti (इन्ति=सूर्य), munay (मुनय्=प्रेम), और veypul (वेपुल्=बड़ा) ये तीन शब्द ऐसे पाये जाते हैं जो संस्कृत 'इन्द्र', 'मन्यु' और 'विपुल' इन शब्दों से मिलते-जुलते हैं।

---

१. दे० Humboldt's "Travels" अंगरेज़ी अनु० १, पृ० ३२२।

इसी सिद्धान्त को ध्यान में न रखने का यह फल था कि अठारहवीं शताब्दी में यूरोप में ग्रीक और लैटिन भाषाओं की तुलना हिब्रू भाषा से करते हुए व्युत्पत्तियों को दिखलानेवाले अनेक शब्दकोष तैयार किये गये थे जिनको आज-कल केवल कूड़ा समझा जाता है।

(२) भाषाओं के व्याकरण और रचना की तुलना करते हुए हमें यह ध्यान में रखना चाहिये कि प्रत्येक भाषा की रचना और व्याकरण में कुछ अंश ऐसा भी हो सकता है जो केवल उसी की विशेषता हो और उसका सम्बन्ध दूसरी भाषा से न हो। तुलना उन अंशों की न करनी चाहिये।

परन्तु किस भाषा का कौन अंश ऐसा है इसको जानने के लिए आवश्यक है कि उसके इतिहास की भिन्न-भिन्न अवस्थाओं को दिखानेवाले प्राचीन लेख वर्तमान हों। प्राचीन लेखों के न होने पर हमें उसके वर्तमान स्थानीय और प्रान्तीय भेदों की तुलना से प्राचीन ऐतिहासिक स्वरूप को समझने का यथाशक्य प्रयत्न करना चाहिये।

(३) व्याकरण और रचना की तुलना द्वारा भाषाओं के सम्बन्ध के निर्धारित हो जाने पर हम उनके शब्दों की तुलना कर सकते हैं।

शब्दों की तुलना करने में सबसे पहले उन शब्दों की तुलना करनी चाहिये जो या तो संख्या-वाचक शब्दों की तरह स्थिर अर्थ रखनेवाले हों, या सम्बन्ध-वाचक ('पिता', 'माता' आदि) और प्रतिदिन व्यवहार में आनेवाले हों।

संख्या-वाचक शब्दों में यह देखा जाता है कि वे अपने अर्थों को नहीं बदलते। उनके उच्चारण में वर्ण-विकार के कारण भेद भले ही हो जावे, उनका अर्थ ज्यों का त्यों स्थिर रहता है। साथ ही जैसे भिन्न-भिन्न पदार्थों और विचारों के लिए पुराने शब्दों के स्थान में नये शब्द व्यवहार में आने लगते हैं, वैसा संख्या-वाचक शब्दों में प्रायः नहीं होता; नये संख्या-वाचक शब्दों की कल्पना बहुत कम देखी जाती है। यही दशा उपर्युक्त दूसरे प्रकार के शब्दों की है। सम्बन्ध-वाचक शब्द और प्रतिदिन व्यवहार की वस्तुओं के नाम भी प्रयोग के बल के कारण अपने को स्थिर रखते हैं। इसलिए यदि दो भाषायें संख्या-वाचक शब्दों

में और प्रतिदिन के साधारण विचार और वस्तुओं को प्रकट करनेवाले शब्दों में समानता रखती हैं तो यह अनुमान किया जा सकता है कि वे दोनों आपस में सम्बन्ध रखनेवाली हैं।

साधारणतया सर्वनामों की तुलना से काम नहीं चलता। प्रथम तो, सतत-प्रयोग के कारण वे घटते घटते प्रायः एकाक्षरात्मक हो जाते हैं; द्वितीय, भाषाओं के इतिहास में उनकी उत्पत्ति का इतिहास इतना पुराना है कि उसके विषय में ठीक-ठीक अनुसंधान नहीं हो सकता। तो भी, कुछ भाषाओं में उत्तमपुरुष और मध्यमपुरुष के वाचक सर्वनामों की तुलना की जा सकती है।

(४) शब्दों की तुलना करते हुए हमें स्मरण रखना चाहिये कि तुलना यथासंभव शब्दों की प्रकृति की करनी चाहिये। तुलना करने से पूर्व हमें शब्दों के इतिहास का पता लगाना चाहिये; पीछे से बढ़ाये गये अंशों को छोड़कर उनके मूल-स्वरूप की परस्पर तुलना करनी चाहिये।

इसकी आवश्यकता इसलिए है कि प्रायः देखा जाता है कि एक ही मूल-शब्द से निकले हुए शब्द भिन्न-भिन्न भाषाओं में या एक ही भाषा में अनेक रूपों में पाये जाते हैं; जैसे हिन्दी में 'कारज', 'काज' ये दोनों शब्द 'कार्य' शब्द से निकले हैं; हिन्दी 'बैल' और 'बर्धा' दोनों शब्द संस्कृत 'बलीवर्द' शब्द से निकले हैं; संस्कृत 'द्वि' शब्द हिन्दी में 'दो' और गुजराती में 'बे' हो जाता है। इसी प्रकार अंगरेज़ी captive (=क़ैदी, बन्दी) और caitiff (=नीच, घृणास्पद) दोनों लैटिन captivus से निकले हैं।

इसके विपरीत, ऐसा भी देखा जाता है कि भिन्न-भिन्न मूल-शब्दों से निकले हुए शब्द भिन्न-भिन्न भाषाओं में या एक ही भाषा में एक ही रूप में पाये जाते हैं; जैसे हिन्दी 'काम' (=इच्छा) और 'काम' (=काज) यथा-क्रम 'काम' और 'कर्मन्' इन दो शब्दों के रूप हैं। इसी प्रकार हिन्दी 'आम' (=एक फल), 'कुल' (=वंश), 'हाल' (हिलना, पहिये की हाल) और अरबी 'आम' (=साधारण), 'कुल' (=सब), 'हाल' (=अवस्था) इन शब्दों को देखना चाहिये।

इसलिए तुलना करने से पहले शब्दों के इतिहास का पता लगाना आवश्यक है। परन्तु कभी-कभी तुलना करने से ही शब्दों के मूलस्वरूप का पता लगता है।

**(५) मूल-शब्दों की तुलना करते हुए हमें उनके अर्थ की समानता पर भी ध्यान देना चाहिये।**

शब्दों के इतिहास के अनुसन्धान में—शब्द और अर्थ का घनिष्ठ सम्बन्ध है—इस बात को न भूलना चाहिये। शब्द और अर्थ भाषा के बाह्य और आभ्यन्तर रूप हैं, यह ऊपर कहा जा चुका है। समान अर्थ रखते हुए भी जैसे हम दो बिलकुल भिन्न-रूप शब्दों का मिलान नहीं कर सकते, इसी तरह भिन्नार्थक शब्दों की, उनके शाब्दिक रूप के समान होने पर भी, तुलना नहीं की जा सकती। भिन्नार्थक से आशय हमारा ऐसे शब्दों से है जिनके अर्थों में परस्पर कोई सम्बन्ध न दिखलाया जा सके।

यह आवश्यक नहीं है कि दो संबद्ध शब्दों का बिलकुल एकसा ही अर्थ हो। शब्दों के शाब्दिक रूप में जैसे वर्ण-विकार के कारण बहुत कुछ भेद हो सकता है, इसी तरह अर्थ भी प्रायः बदलता रहता है। आवश्यकता इस बात की है कि ऐसे स्थलों में अर्थों के भिन्न होने पर हम यह दिखला सकें कि उनमें से एक अर्थ दूसरे से निकला है या दोनों अर्थों का मूल एक तीसरा अर्थ है।[१]

**(६) वर्तमान शब्दों के मूल-शब्दों की खोज के लिए उनका प्राचीन साहित्यिक भाषा में या साधारण प्राचीन लेखों में पाया जाना आवश्यक है।**

ऐसा न होने पर मूल-शब्दों का वास्तव में क्या रूप था यह कहना कठिन या असंभव-सा होता है। जिन भाषाओं में प्राचीन लेख नहीं मिलते उनमें आधुनिक स्थानीय और प्रान्तीय बोलियों की तुलना से हमें उन भाषाओं के अधिक प्राचीन स्वरूप का निश्चित ज्ञान नहीं हो सकता; केवल साधारण इतिहास का अनुमान किया जा सकता है।

---

१. प्रेमी-अभिनन्दन-ग्रंथ में—'गो' शब्द के अर्थों का विकास—शीर्षक हमारा लेख देखिये।

(७) प्रत्येक भाषा में वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियम विशेष विशेष हो सकते हैं। यदि एक भाषा में एक वर्ण के स्थान में दूसरा वर्ण देखा जाता है तो उसका उसी तरह दूसरी भाषा में भी देखा जाना आवश्यक नहीं। इसलिए किसी भाषा के मूल-शब्दों के अनुसंधान में हमें उस भाषा के अपने वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियमों को पहले जान लेना चाहिये। कुछ वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियमों का वर्णन हम आगे इसी परिच्छेद में करेंगे। एक भाषा के वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियमों को दूसरी भाषा के शब्दों में लगाने से हमारी तुलना ठीक नहीं हो सकती।

## ४—संकुचित तुलना का दोष

ऊपर दिखलाया गया है कि भाषा-विज्ञान में शब्दों आदि की तुलना का क्षेत्र प्रारम्भ में संकुचित होने पर भी अन्त में अति विस्तृत हो जाता है। जैसे किसी विषय की खोज में उसका निरीक्षण जितना ही विस्तृत हो उतना ही अच्छा है, इसी प्रकार किन्ही नियमों या सिद्धान्तों की खोज के लिए तुलना का क्षेत्र जितना ही बड़ा हो उतना ही अच्छा है। तुलना के क्षेत्र के विस्तृत होने से ही हम निश्चयपूर्वक कह सकते हैं कि किस नियम का विस्तार कितना है। कोई सिद्धान्त या नियम किसी विशेष भाषा या भाषा-परिवार पर लागू है या समस्त भाषाओं में पाया जाता है, इसके निर्धारण का उपाय यही हो सकता है।

जैसा आगे चलकर स्पष्ट होगा, भाषा-विज्ञान का प्रारम्भ भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार के तुलनात्मक अध्ययन से हुआ है। भाषा-विषयक अनेक सिद्धान्त इसी भाषा-परिवार के अध्ययन से स्थिर किये गये हैं। परन्तु इसी भाषा-परिवार के आधार पर स्थिर किये गये सिद्धान्त इसी भाषा-परिवार की विशेषता है या और भाषाओं पर भी लागू है, इसके निर्धारण के लिए अन्य भाषा-परिवारों के साथ इस परिवार की तुलना आवश्यक है। इसी प्रकार की तुलना से, उदाहरणार्थ, हमें यह निश्चय होता है कि प्रत्येक भाषा विभक्ति-युक्त नहीं होती।

संकुचित तुलना के कारण ही कई सिद्धान्तों के विषय में जो कुछ ही भाषाओं पर लागू हो सकते हैं भूल से प्रायः यह समझा जाता है कि वे प्रत्येक भाषा में पाये जाने चाहिये।

उदाहरणार्थ, यह समझा जाता है कि प्रत्येक भाषा की धातुयें एकाक्षरात्मक होनी चाहियें। परन्तु वस्तु-स्थिति में इस सिद्धान्त का आधार भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार की भाषायें ही हैं। यद्यपि चीनी जैसी भाषाओं से भी इस सिद्धान्त की पुष्टि हो सकती है, तो भी इन भाषाओं के अधिक प्राचीन स्वरूप से परिचय न होने से निश्चयपूर्वक हम ऐसा नहीं कह सकते। संभव है वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियमों के अनुसार शब्दों के आकार में ह्रास होते-होते उनमें एकाक्षरात्मकता, सदा से न रहने पर भी, अब दीख पड़ती है। कुछ विद्वानों का तो कहना है कि चीनी भाषा में अब भी ऐसी धातुओं का पता मिलता है जो एकाक्षरात्मक नहीं हैं। दक्षिण मेसोपोटामिया की प्राचीन अकैडियन भाषा में भी, जिसका कीलकाक्षरों में लिखित प्राचीन लेखों की सहायता से गत शताब्दी में पुनरुद्धार हुआ है, एकाक्षरात्मक धातुओं के साथ साथ द्व्यक्षरात्मक धातुयें भी पाई जाती हैं। दक्षिण अफ्रीका की बन्तू भाषा में तो धातुयें सामान्यतः अनेकाक्षरात्मक ही पाई जाती हैं। इससे यह स्पष्ट है कि धातु-सम्बन्धी उपर्युक्त एकाक्षरात्मकता का सिद्धान्त समस्त भाषाओं के लिये नहीं समझा जा सकता।

सेमिटिक भाषाओं में प्रवेश करते ही यह प्रतीत हो जाता है कि उनकी रचना कम से कम त्रिवर्णात्मक (अथवा त्रिव्यञ्जनात्मक) धातुओं से हुई है। उदाहरणार्थ, 'ह्-स्-ब्' इस माद्दा (=धातु) से 'हिसाब', 'हासिब' (=हिसाब करनेवाला), 'हसब' (=उसने हिसाब किया), 'मह्सूब' (=हिसाब की हुई चीज़) इत्यादि शब्द निकले हैं। इसी प्रकार 'क़्-त्-ल्' इन तीन वर्णों से 'क़त्ल' (=वध), 'क़िल्त' (=वध्य या शत्रु), 'क़ातिल' (=वध करनेवाला) इत्यादि शब्द बने हैं। इत्यादि उदाहरणों से अरबी आदि सेमिटिक भाषाओं की धातुओं की त्रिवर्णात्मकता स्पष्ट होने पर भी, उपर्युक्त सिद्धान्त को समस्त भाषाओं पर लागू मानकर कई विद्वानों ने अरबी आदि भाषाओं के धातुओं को भी वस्तुतः एकाक्षरात्मक सिद्ध करने का व्यर्थ यत्न किया है।

ऊपर दिये गये उदाहरणों से स्पष्ट है कि संकुचित तुलना के कारण कुछ भाषाओं के ही आधार पर स्थिर किये गये सिद्धान्त को प्रत्येक भाषा पर लागू मानने से कितनी भूल हो सकती है।

## ५—शब्दों की व्युत्पत्ति

भाषा-विज्ञान का एक मुख्य अंग शब्दों की व्युत्पत्ति या निर्वचन करना है, यह ऊपर कहा गया है। प्रथम परिच्छेद में दिखलाये हुए भाषा-विज्ञान के विषय और उद्देश्य से यह स्पष्ट है कि शब्दों की व्युत्पत्ति करने से ही भाषा-विज्ञान का विषय समाप्त नहीं हो जाता। तो भी, भाषा-विज्ञान के विषयों में शब्द-व्युत्पत्ति सबसे अधिक रुचिकर और मनोरञ्जक है, यह कहा जा सकता है। जो भाषा-विज्ञानी नहीं हैं वे भी शब्दों की व्युत्पत्ति करने में बड़ी रुचि दिखलाते हैं। वस्तुतः भाषा-विज्ञान का प्रारम्भ शब्दो की व्युत्पत्ति करने के प्रयत्न से ही हुआ है। इसी लिए प्रारम्भ में कुछ समय तक भाषा-विज्ञान और शब्द-व्युत्पत्ति-विचार को समानार्थक समझा जाता रहा।

शब्दों की व्युत्पति या निर्वचन से आशय यह है कि हम एक अस्पष्ट रचनावाले[१] शब्द के इतिहास के जानने की इच्छा से उन मूल-शब्दों या अंशों का पता लगाते हैं जिनसे वह शब्द बना है; या उपर्युक्त इच्छा से ही हम एक शब्द के प्राचीन स्वरूप का उसी भाषा में, और यदि वह शब्द किसी दूसरी भाषा से साक्षात् या परम्परया लिया गया है तो उस दूसरी भाषा में, पता लगाते हैं। दूसरे शब्दों में, शब्द-व्युत्पत्ति से आशय शब्दों की वंश-परंपरा का निर्णय करना है।

( १ )

ऐसा प्रायः होता है कि एक शब्द के असली पूर्वजों या प्राचीन स्वरूपों

---

१. तु० "त्रिविधा हि शब्दव्यवस्था—प्रत्यक्षवृत्तयः, परोक्षवृत्तयः, अतिपरोक्षवृत्तयश्च। तत्रोक्तक्रियाः प्रत्यक्षवृत्तयः, अन्तर्लीनक्रियाः परोक्षवृत्तयः, अतिपरोक्षवृत्तिषु शब्देषु निर्वचनाभ्युपायः। तस्मात्परोक्षवृत्तितामापाद्य प्रत्यक्षवृत्तिना शब्देन निर्वक्तव्याः। तद्यथा निघण्टव इत्यतिपरोक्षवृत्तिः, निगन्तव इति परोक्षवृत्तिः, निगमयितार इति प्रत्यक्षवृत्तिः।" (निरुक्त १।१ पर दुर्ग की टीका)

इसी प्रसङ्ग में निरुक्त २।१ को भी देखिये।

का पता नहीं लगता, किन्तु स्व-सम्बन्धी दूसरी भाषा-परम्परा में मिलनेवाले एक प्राचीन शब्द को देखकर उनके विषय में सामान्यतः अनुमान किया जा सकता है।

उदाहरणार्थ, आधुनिक फ़ारसी भाषा यद्यपि अवेस्तन भाषा से नहीं निकली है, तो भी उसके शब्दों के इतिहास के जानने में अवेस्तन भाषा में पाये जानेवाले शब्दों से बड़ी सहायता मिलती है। आधुनिक फ़ारसी भाषा की वंश-परम्परा अवेस्तन भाषा से नहीं, किन्तु उसकी समकालीन और उससे सम्बन्ध रखनेवाली प्राचीन फ़ारसी से है। प्राचीन फ़ारसी का जो थोड़ा-सा अंश प्राचीन लेखों में शेष है उसकी अवेस्तन भाषा के साथ तुलना करने से प्रतीत होता है कि ये दोनों भाषायें परस्पर भिन्न-भिन्न होती हुई भी बहुत अंशों में विशेष समानता रखती थीं। ऐसी अवस्था में ऐसे आधुनिक फारसी शब्दों के प्राचीन स्वरूपों का पता लगाने के लिए जिनका प्राचीन फारसी के उपलब्ध लेखों में पता नहीं चलता हमारे पास केवल यही उपाय है कि हम अवेस्तन भाषा को देखकर उनका सामान्यतः अनुमान करें। इसी दृष्टि से साधारण लेखों में एक फारसी शब्द अवेस्तन भाषा से निकला है ऐसा कहा जाता है। यह ऐसा ही है जैसे किसी मनुष्य को, उसके पितामह का नाम न मालूम होने पर, उसके पितामह के भाई का पौत्र कहा जाय।

इस प्रकार शब्दों के स्वरूप और अर्थ का कारण खोजते हुए उनके प्राचीन स्वरूपों और अर्थों के साथ उनके सम्बन्ध को जोड़कर उनके इतिहास और वंशावली का पता लगाना ही शब्द-व्युत्पत्ति का मुख्य प्रयोजन है।

( २ )

शब्दों के इतिहास का पता लगाना बड़ा मनोरञ्जक होता है। एक एक शब्द के इतिहास में बड़ी विचित्र कहानियाँ भरी हुई रहती हैं; अनेक शब्दों का इतिहास बड़ा विचित्र होता है।

उदाहरणार्थ,

यह जानकर कितना आश्चर्य और मनोरञ्जन होता है कि आजकल 'अनुसंधान' अर्थ में प्रयुक्त 'गवेषण' शब्द प्रारम्भ में 'गौ को ढूँढ़ना' इस अर्थ को रखता था, या

'घृणा' या 'निन्दा' अर्थ में 'जुगुप्सा' शब्द में आनेवाला 'गुप्' धातु किस प्रकार क्रम से (१) 'गौ को पालना', (२) 'पालना', (३) 'छिपाना'—क्योंकि रक्षा प्रायः छिपाकर की जाती है—और अन्त में (४) 'घृणा करना'—क्योंकि छिपाई हुई वस्तु प्रायः घृणित होती है—इन अर्थों में प्रयुक्त हुआ है।

इसी प्रकार 'अभ्यास' शब्द प्रारम्भ में किसी लक्ष्य की ओर शर आदि के वार वार फेंकने[1] (अभि+असन) के अर्थ में प्रयुक्त होता था।

इसी प्रकार आजकल 'धन', 'आत्मा आदि गुणवान् पदार्थ' आदि अर्थों में प्रयुक्त 'द्रव्य' शब्द प्रारम्भ में 'द्रु(=वृक्ष) से बनी हुई वस्तु' के ही अर्थ को रखता होगा।[2]

इसी प्रकार मूल में 'आर (=पैना) को उठाये हुए' इस अर्थ को रखनेवाला 'उदार' (=उद्+आर) शब्द क्रमशः (१) 'उद्धत' या 'उद्दण्ड',[3] (२) 'सन्नद्ध', और अन्त में (३) 'दानी' या 'दूसरों की सहायता में तत्पर' आदि अच्छे अर्थों में प्रयुक्त होने लगा है।

( ३ )

इस प्रकार शब्दों की व्युत्पत्ति करना बड़ा रूचिकर और मनोरञ्जक होता हुआ भी सरल काम नहीं है।

भाषा सदा परिवर्तित होती रहती है; शब्दों के स्वरूप के साथ-साथ उनके अर्थों में भी कालान्तर में परिवर्तन हो जाता है। यह परिवर्तन कहाँ तक किस-किस प्रकार का हो सकता है, इसका कोई निश्चित नियम

---

१. तु० "विष्वञ्चो अस्मच्छरवः पतन्तु ये अस्ता ये चास्याः।" (अथर्ववेद १।१९।२)। "शूरो अस्तेव शत्रून् बाधते" (ऋग्वेद ६। ६४।३); यहाँ 'अस्ता' का अर्थ 'बाण फेंकनेवाला' ही है।

२. तु० "अथ यूप्य एको द्रव्य एको गर्त्य एकः" (कौषीतकि-ब्राह्मण १०।२)।

३. तु० "ते वै देवाः......तान् समन्तमेवोदारान् परियत्तानुदपश्यन्" (ऐतरेय-ब्राह्मण २ ३१)। "उदारान्=उद्धतान्" (सायणभाष्य)।

नहीं है। भाषा के विकास में अनेक सहकारी कारण हो सकते हैं; और वे कारण सदा एक ही रूप में रहेंगे यह कोई नहीं कह सकता। इसी से एक ही मूल-भाषा से निकली हुई भिन्न-भिन्न प्रान्तीय आदि भाषाओं का विकास भिन्न-भिन्न रूप में होता है। इन्हीं परिवर्तनों के कारण एक ही मूल-शब्द परस्पर अत्यन्त भिन्न अनेक रूपों को धारण कर सकता है; और अनेक भिन्न-भिन्न रूपों के शब्द कालान्तर में समान रूप धारण कर सकते हैं। इन कारणों से शब्द-व्युत्पत्ति के कोई विशेष निश्चित नियम नहीं दिये जा सकते।

( ४ )

शब्दों के व्युत्पत्ति-विषयक अनुसंधान में बहुत सोच-समझकर आगे पैर बढ़ाना चाहिये। अनुसन्धान करनेवाले को हर समय इस बात का खटका लगा रहता है कि कहीं उसकी व्युत्पत्ति भ्रान्त या अशुद्ध न हो। इस खटके के दो परस्पर विरुद्ध कारण हो सकते हैं—

प्रथम तो, अनेक ऐसे शब्द जो देखने में परस्पर कोई सम्बन्ध नहीं रखते वस्तुतः एक ही मूल-शब्द से निकले हुए हो सकते हैं। उदाहरणार्थ, अंगरेज़ी bishop और उसका समानार्थक फ्रेंच évêque, जिनमें एक वर्ण की भी समानता नहीं है, दोनों वस्तुतः episcopos (=निरीक्षक) इस एक ही ग्रीक शब्द से निकले हैं। इसी प्रकार संस्कृत 'स्वसृ' और फ़ारसी 'ख्वाहर' वस्तुतः एक ही शब्द से निकले हैं।

दूसरी ओर, यह हो सकता है कि देखने में समानता रखनेवाले शब्द वस्तुतः परस्पर कोई सम्बन्ध न रखते हों; उनकी समानता केवल आकस्मिक हो; और उनमें परस्पर मौलिक भेद हो।

भिन्न-भिन्न मूल-शब्दों से निकले हुए शब्द किस प्रकार देखने में समान-रूप हो सकते हैं, यह प्रत्येक भाषा में पाये जानेवाले समान-श्रुति पर भिन्नार्थक शब्दों की परीक्षा से स्पष्ट हो जाता है। उदाहरणार्थ, हिन्दी के नीचे लिखे शब्दों को लीजिये :—

अंस = भाग, अंस = कंधा
संकर = शंकर, संकर = गड़बड़

सर = बाण, सर = तालाब
सुर = स्वर, सुर = देवता
सूर = सूर्य, सूर = शूर
काम = इच्छा, काम = धंधा

इसी प्रकार अंगरेज़ी sound = स्वस्थ, sound = ध्वनि, और souud = तंग समुद्र, तीन भिन्न-भिन्न शब्दों से निकले हैं; अंगरेज़ी page = पृष्ठ और page = बाल अनुचर, दो भिन्न-भिन्न शब्दों से निकले हैं।

इस प्रकार की आकस्मिक समान-रूपता (जिसके साथ कभी-कभी अर्थ की समानता भी पाई जाती है) एक ही भाषा के शब्दों में नहीं, किन्तु भिन्न-भिन्न भाषाओं में भी देखी जाती है।[१] उदाहरणार्थ—

अंगरेज़ी cover = ढाँपना और हिब्रू kophar = ढाँपना, अर्थ और रूप में समानता रखते हुए भी परस्पर कोई सम्बन्ध नहीं रखते।

इसी प्रकार—

| हिन्दी | अरबी |
| --- | --- |
| कन्द | क़न्द = मिस्री |
| कफ = कफ | कफ = हथेली |
| कुल = वंश | कुल = समस्त |

इत्यादि शब्दों में परस्पर वस्तुतः कोई सम्बन्ध नहीं है।

ऊपर के लेख से यह स्पष्ट है कि दूसरे विद्वानों द्वारा निश्चित की हुई शब्द-व्युत्पत्तियों को ही समझने के लिए कितनी विद्या और विचार की आवश्यकता है। स्वयं शब्दों की व्युत्पत्ति का निर्धारण करना तो और भी कठिन है।

---

१. दे० सातवाँ परिच्छेद, अधि० ३ (१)।

## ६—शब्द-व्युत्पत्ति के साधारण नियम

### ( The Laws of Etymology )

शब्दों की व्युत्पत्ति के निर्धारण और अनुसंधान के लिए विशेष निश्चित नियमों का देना असंभव होते हुए भी कुछ साधारण नियम दिये जा सकते हैं।

**(१) सबसे पहली बात जो स्मरण रखनी चाहिये यह है कि शब्दों की व्युत्पत्ति का निर्धारण ठीक-ठीक अनुसंधान पर निर्भर होता है; इसलिए शब्दों की व्युत्पत्ति मनमानी कल्पित नहीं की जा सकती।**

जैसे कल्पित उपन्यास की तरह सच्चे इतिहास की मनमानी कल्पना नहीं हो सकती, जैसे एक मनुष्य की वंशावली के अनुसरण में मनमानी कल्पना का ज़रा-सा भी अवकाश नहीं होता, इसी तरह शब्दों की व्युत्पत्ति करने में भी हमें मनमानी कल्पना करने का ज़रा भी अधिकार न होना चाहिये। जैसे दूसरे ऐतिहासिक अनुसंधानों में प्रमाणों के साक्ष्य की आवश्यकता समझी जाती है, इसी प्रकार शब्दों के इतिहास के पता लगाने में भी हमें प्रमाणों की आवश्यकता है। इसलिए किसी शब्द को दूसरे शब्द से निकला हुआ या उसका सम्बन्धी कहने से पहले यह देख लेना चाहिये कि उनकी ऐतिहासिक परम्परा या सम्बन्ध का निश्चय या कम से कम संभावना भी हो सकती है या नहीं।

**(२) दूसरी बात यह है। प्रत्येक भाषा का परिवर्त्तन कुछ वर्ण-विकार-सम्बन्धी विशेष नियमों के अनुसार हुआ करता है।**

एक शब्द को दूसरे शब्द से निकालने के पहले हमें देखना चाहिये कि उसका निकास कहाँ तक उन नियमों के अनुसार हो सकता है, और यदि उन नियमों का व्यतिक्रम या उल्लंघन उस शब्द में पाया जाता है तो उसका कोई विशेष कारण भी है या नहीं। साथ ही एक भाषा के नियम दूसरी भाषा में न लगाने चाहियें, जब तक कि हम अनेक उदाहरणों द्वारा यह सिद्ध न कर लें कि वे नियम उस दूसरी भाषा मे भी पाये जाते हैं।

(३) तीसरी बात यह है कि शब्दों की व्युत्पत्ति करने में जिस प्रकार हमारा ध्यान शब्दों के शाब्दिक रूप पर रहता है इसी तरह हमें उनके अर्थ की भी उपेक्षा न करनी चाहिये।[१]

इसी लिए यह कहा जाता है कि ठीक ठीक व्युत्पत्ति करने के लिए शब्दों के शाब्दिक रूप को ही न देखना चाहिये।[२] जिस प्रकार वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियमों द्वारा किसी शब्द को उसके मूल-शब्द से निकला हुआ सिद्ध किया जाता है, इसी प्रकार हमें यह भी दिखलाना चाहिये कि उन दोनों के अर्थों में भी सम्बन्ध है।

## उक्त नियमों की उपेक्षा से हानि

उक्त नियमों का ध्यान न रखने से अनेक देशों में चिरकाल तक शब्द-व्युत्पत्ति को बुद्धि का एक मनमाना खेल समझा जाता रहा; और कहीं कहीं अब भी समझा जाता है। भाषाओं के ऐतिहासिक सम्बन्ध पर बिलकुल ध्यान न देकर, एक भाषा के शब्दों की दूसरी भाषा के शब्दों से व्युत्पत्ति की जाती रही। किसी प्रमाण की अपेक्षा न करके केवल शाब्दिक समानता के आधार पर शब्दों की मनमानी व्युत्पत्ति भिन्न-भिन्न देशों के विद्वान् भी करते रहे। भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार से सम्बन्ध रखनेवाली लैटिन और ग्रीक भाषाओं के शब्दों की सेमिटिक परिवार की हिब्रू भाषा के शब्दों से व्युत्पत्ति का ज़िक्र हम ऊपर[३] कर चुके हैं। भाषाओं के भिन्न-भिन्न परिवारों में वर्गीकरण के पूर्व तो ऐसा करना कोई आश्चर्य की बात न थी; परन्तु आजकल भी जब कि भाषाओं का पारिवारिक वर्गीकरण बहुत अंश तक हो चुका है ऐसी व्युत्पत्तियों की कमी नहीं है।

---

१. तु० "रूपसामान्यादर्थसामान्यं नेदीयः" (गोपथब्राह्मण १।१।२६)। तथा "अर्थनित्यः परीक्षेत" (निरुक्त २।१) पर दुर्गाचार्य की टीका—
"अर्थसामान्यं बलीयः शब्दसामान्यात्"।

२. तु० "Sound etymology has nothing to do with sound", (अध्यापक मैक्स म्यूलर)

३. दे० परिच्छेद ७, अधिकरण ३ (१)।

इस समय हमारे सामने संस्कृत के एक धुरंधर विद्वान् की एक छोटी-सी पुस्तक है। उसमें अरबी आदि भाषाओं के उन शब्दों की जो हिन्दी में प्रसिद्ध हैं संस्कृत के अनुसार व्युत्पत्ति दिखलाई है। पाठकों के विनोदार्थ उसमें से कुछ नमूने नीचे दिये जाते हैं :—

"अदब: (आदाब)—'सत्कारे' दव उपतापोऽसत्कार इति न दवोऽसत्कार: = अदव: सत्कार:।

अजायब = अजातपूर्व:।

हाजिर = इहाजिर:। इह इहैवाजिरं निवासो यस्य स:। उपस्थिते।

विलायत:—(पुं०) एतन्नाम्ना प्रसिद्धे देशे। लातीति लाय: आदाता तस्य भावो लायता विशिष्टा लायता गुणग्राहिता यत्र।"

इसके अतिरिक्त, किसी प्रकार के प्रमाण के न होने पर भी अनेक शब्दों का मनमाना सम्बन्ध स्थापित करना भारतवर्ष के पढ़े-लिखों में आज-कल प्राय: देखा जाता है। उदाहरणार्थ :—

जापान = जयप्राण
स्वीडन = सुयोधन
अरब = आर्यवाह
स्कैण्डिनेविया = स्कन्धनिवासी
इन्तक़ाल = अन्तकाल
वालिद = पालक[1]
mister = मित्र

दूसरी भाषा के असम्बद्ध शब्दों को अपनी भाषा का रूप-रंग दे देना और बात है—यह भी सब जगह अच्छा नहीं—परन्तु उन शब्दों का अपनी भाषा से व्युत्पत्ति-कृत सम्बन्ध स्थापित करना दूसरी बात है, और किसी अवस्था में न्याय्य नहीं।

---

१. 'इन्तक़ाल' (अरबी) का वास्तविक अर्थ 'कूच कर जाना' है। 'वालिद' (अरबी) का वास्तविक अर्थ 'पैदा करनेवाला' है।

शब्द-व्युत्पत्ति के विषय में इस प्रकार की मनमानी प्रवृत्ति भारतवर्ष में बहुत अंश तक प्राचीन समय से देखी जाती है—

ब्राह्मण-ग्रंथों में ऐसी अनेकानेक व्युत्पत्तियाँ पाई जाती हैं। उदाहरणार्थ शतपथब्राह्मण (७।५।१।२२) में 'उलूखल' शब्द की व्युत्पत्ति इस प्रकार की है :—

"उरु मे करादिति तदुरुकरमुरुकरं ह वै
तदुलूखलमित्याचक्षते[1]......"

मनुस्मृति आदि ग्रन्थों में भी इनकी कमी नहीं है। उदाहरणार्थ, मनुस्मृति (५।५५) में 'मांस' शब्द की व्युत्पत्ति देखिये :—

मां स भक्षयितामुत्र यस्य मांसमिहाद्म्यहम्।
एतन्मांसस्य मांसत्वं प्रवदन्ति मनीषिणः ॥[2]

निरुक्त (१।१३) में इस प्रकार की व्युत्पत्तियों की हँसी करते हुए शाकटायन के विषय में लिखा है :—

"अथानन्वितेऽर्थेऽप्रादेशिके विकारे पदेभ्यः पदेतरार्धान् संचस्कार शाकटायनः। एतेः कारितं च यकारादिं चान्तकरणमस्तेः शुद्धं च सकारादिं च।" ("सन्तमर्थमाययति प्रत्याययति गमयतीति सत्यम्"—दुर्गाचार्य की टीका)

अर्थात्, शाकटायन ने 'सत्य' शब्द को 'अस्' धातु के 'सत्' शब्द और 'इण्' धातु से बने हुए 'आय' शब्द के अन्तिम 'य' के मेल से बनाया था।

अन्दाज़ या अटकल से दी हुई व्युत्पत्तियों में कोई कोई ठीक भी हो सकती हैं। हमारा अभिप्राय यहाँ केवल ऐसी व्युत्पत्तियों के दिग्दर्शन से है।

---

१. अर्थात्, 'उरु (मे) करत्' (=इससे मेरी धन-धान्य की संपत्ति बढ़े) इस शब्दसमूह से 'उलूखल' शब्द निकला है।

२. अर्थात्, 'जिसका मांस मैं खा रहा हूँ वह बदले में मुझे खायेगा' इस अभिप्राय में प्रयुक्त 'मां स भक्षयिता' इस शब्द-समूह में पाये जानेवाले 'मां सः' इन शब्दों से 'मांस' शब्द निकला है।

व्युत्पत्ति के विषय में संस्कृत-वैयाकरणों का कहना है :—

संज्ञासु धातुरूपाणि प्रत्ययाश्च ततः परे ।
कार्याद्विद्यादनूबन्धमेतच्छास्त्रमुणादिषु ॥

(सिद्धान्तकौमुदी, उत्तर-कृदन्त)

अर्थात्, संज्ञाओं में ( व्युत्पत्ति का अनुसंधान करते हुए ) पहले धातु या प्रकृति का और पीछे से प्रत्यय का विचार करे । प्रत्ययों में ककारादि अनुबन्धों की कल्पना गुण-प्रतिषेध आदि कार्यों को देखकर कर लेनी चाहिये । उणादिकों[१] में यही विधि जाननी चाहिये ।

यह आवश्यक नहीं कि ऐसे वाक्यों को इसी आशय में लिया जावे कि हम प्रत्येक शब्द की मनमानी व्युत्पत्ति कर सकते हैं; परन्तु आजकल प्रायः यही आशय समझा जाता है । संस्कृत-वैयाकरण आजकल प्रायः इस बात में अपना अपमान समझते हैं कि वे किसी शब्द की व्युत्पत्ति नहीं कर सकते ।[२]

शब्द-व्युत्पत्ति की प्राचीन मनमामी प्रक्रिया और आधुनिक वैज्ञानिक प्रक्रिया में मुख्य भेद यह है कि इसमें स्वेच्छाचारिता बिलकुल नहीं है । यद्यपि आज-कल भी यह माना जाता है कि शब्दों और उनके अर्थों में जो परिवर्तन हो सकते हैं उनको पक्के निश्चित नियमों में नहीं बाँधा जा सकता, तो भी आज-कल की प्रक्रिया की विशेषता यह है कि किसी शब्द की व्युत्पत्ति करने में अनेक प्रमाणों की, विस्तृत तुलना की और अत्यन्त सावधानता की आवश्यकता समझी जाती है ।

## ७—वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियम

(Phonetic Laws)

शब्दों की व्युत्पत्ति करने में या दो सम्बन्धी शब्दों की तुलना करने में सबसे पहले वर्ण-विकार-सम्बन्धी (अथवा ध्वनि-परिवर्तन-सम्बन्धी) नियमों का जानना आवश्यक है ।

---

१. दे० अष्टाध्यायी ३ । ३ । १

२. तु० "अविद्यमाने सामान्येऽप्यक्षरवर्णसामान्यान्निर्ब्रूयात् । न त्वेव न निर्ब्रूयात् ।" ( निरुक्त २ । १ )

भाषा के परिवर्तन में एक बड़ा कारण शब्दों में वर्ण-विकार-सम्बन्धी परिवर्तन (अथवा 'ध्वनि-परिवर्तन') है। इसी के कारण एक मूल-शब्द कालान्तर में दूसरे रूप को धारण कर लेता है, और भिन्न-भिन्न सम्बन्धी भाषाओं में भिन्न-भिन्न रूपों में दिखाई देता है।

प्रश्न यह है कि शब्दों में वर्ण-विकार-सम्बन्धी परिवर्तन किन्हीं नियमों के अनुसार होते हैं या मनुष्यों की स्वेच्छाचारिता पर निर्भर हैं।

ऊपरी दृष्टि से कुछ थोड़ी-सी शब्द-व्युत्पत्तियों के देखने से यह प्रतीत हो सकता है कि भाषाओं में वर्ण-विकार-सम्बन्धी परिवर्तन नियम-रहित और आकस्मिक होते हैं। उदाहरणार्थ, नीचे दिये हुए सम्बन्धी शब्दों को लीजिये :—

| संस्कृत | फ़ारसी | ग्रीक | लैटिन | गाथिक |
|---|---|---|---|---|
| अश्वः | अस्प | híppos ( प्रान्तीय íkkos ) | equus | aíhva- |

| संस्कृत | अंगरेज़ी | जर्मन | ग्रीक | लैटिन | प्राचीन-आइरिश |
|---|---|---|---|---|---|
| हंसः | goose | Gans | chḗn | anser | gēis |

साधारण दृष्टि से देखने से, सम्भव है, इन शब्द-वर्गों में परस्पर कोई सम्बन्ध न प्रतीत हो। ऐसी दशा में यदि किसी से यह कहा जाय कि 'अश्व' आदि या 'हंस' आदि सारे शब्द किसी एक ही मूल-शब्द से निकले हैं तो बहुत सम्भव है वह यही समझे कि शब्दों में किसी वर्ण के स्थान में कोई भी वर्ण हो सकता है।

यदि वस्तुतः ऐसा ही होता तो किसी भी शब्द को किसी शब्द से निकला हुआ कहा जा सकता था; और भाषा-विज्ञान एक विज्ञान न होकर मनमाना खेल हो जाता।

परन्तु एक ही भाषा में या परस्पर सम्बन्ध रखनेवाली भाषाओं में वर्ण-विकारों को दिखलाने वाले कुछ अधिक उदाहरणों की यथाविधि तुलना और अध्ययन से यह शीघ्र ही स्पष्ट हो जायगा कि वर्णों के विकार बहुत अंशों तक कुछ निश्चित नियमों का अनुसरण करते हैं। इन्हीं नियमों के लिए हमने ऊपर वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियम कहा है।

इन नियमों के विषय में यह अच्छा होगा कि किसी विशेष नियम का वर्णन करके उदाहरण द्वारा इनके सामान्य स्वरूप को स्पष्ट कर दिया जावे—

## ग्रिम महाशय का नियम

भिन्न-भिन्न भाषाओं और भाषा-परिवारों के विशेष वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियम होते हैं यह ऊपर कहा जा चुका है। ऐसे नियमों में से एक बड़ा प्रसिद्ध नियम जैकब ग्रिम ( Jacob Grimm, १७८५-१८६३ ) नामक जर्मन विद्वान् के नाम से प्रख्यात है।

यद्यपि इसका पता डेनमार्क देश के आर० के० रास्क ( R. K. Rask, १७८७-१८३२ ) नामक विद्वान् ने पहले ही लगा लिया था, तो भी इसका पूर्ण और वैज्ञानिक रीति से स्पष्टीकरण पहले-पहल ग्रिम महोदय ने ही किया। इसलिए उनके नाम से ही यह नियम प्रसिद्ध है।

इस नियम का विशेष वर्णन आगे ( परिच्छेद ११ में ) किया जायगा। यहाँ केवल इतना कहना पर्याप्त होगा कि इस नियम द्वारा कुछ भाषाओं के—जिनमें औरों के साथ-साथ संस्कृत, ग्रीक, लैटिन और अंगरेज़ी भी सम्मिलित हैं—कुछ व्यञ्जनों में जो परस्पर सम्बन्ध हैं उनका स्पष्टीकरण किया जाता है। उदाहरणार्थ, इस नियम के अनुसार संस्कृत 'प्' और 'त्' के स्थान में अंगरेज़ी में क्रम से f और th पाये जाते हैं।

उदाहरणार्थ, तुलना कीजिए :—

| संस्कृत | अंगरेज़ी |
|---|---|
| ( प् ) | ( f ) |
| पितृ | father |
| पाद | foot |
| पुरु | full |
| प्लु | flow |

| संस्कृत | अंगरेज़ी |
|---|---|
| (त्) | (th) |
| मातृ | mother |
| भ्रातृ | brother |
| त्रि | three |
| तनु | thin |
| त्वम् | thou |

## वर्ण-विकार-सम्बन्धी कुछ और नियम

वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियमों के लिए ग्रिम महाशय के नियम की तरह अति विस्तृत होना आवश्यक नहीं है। उसकी अपेक्षा अधिक संकुचित क्षेत्र से सम्बन्ध रखनेवाले नियमों के कुछ उदाहरण नीचे दिये जाते हैं—

(१) संस्कृत 'य्' के स्थान में आज-कल की भारतीय आर्य-भाषाओं में प्रायः 'ज्' देखा जाता है; जैसे :—

| संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|
| यौवन | जोबन |
| यातु | जादू |
| यात्रा | जात्रा |
| यमुना | जमना |
| यान | जाना |
| योनि | जोन |
| यति | जती |
| यव | जौ |

(२) संस्कृत शब्दों के आदि में न रहने वाले असंयुक्त 'क्', 'ग्', 'च्', 'ज्', 'त्' और 'द्' का प्राकृत में लोप हो जाता है; जैसे :—

| संस्कृत | प्राकृत |
|---|---|
| लोक | लोअ |
| सकल | सअल |

| | |
|---|---|
| अनुराग | अणुराअ |
| नगर | णअर |
| प्रचुर | पउर |
| भोजन | भोअण |
| रसातल | रसाअल |
| हृदय | हिअअ |

(३) संस्कृत 'स्' के स्थान में फ़ारसी में 'ह' पाया जाता है; जैसे :—

| संस्कृत | प्राचीन-फ़ारसी | आधुनिक-फ़ारसी |
|---|---|---|
| सिन्धु | हिन्दु | हिन्द |
| सप्त | — | हफ्त |
| सर्व | हरुव | हर |
| सम (=समस्त) | हम | हम |

(४) इसी प्रकार संस्कृत 'ज्' के स्थान में फ़ारसी में 'ज़्' पाया जाता है; जैसे :—

| संस्कृत | फ़ारसी |
|---|---|
| जानुः | ज़ानू |
| जातः | ज़ादह |

इसी प्रकार और और नियमों को भी जानना चाहिये।

## ८—वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियमों का स्वरूप

ऊपर हमने वर्ण-विकार-सम्बन्धी (अथवा ध्वनि-परिवर्तन-सम्बन्धी) नियमों का वर्णन किया है। यहाँ उनके स्वरूप को कुछ और अधिक स्पष्ट कर देना आवश्यक है।

सबसे पहली विचारणीय बात यह है कि उनके लिए 'नियम' शब्द का प्रयोग किस आशय से किया जाता है।

भौतिक विज्ञान, गणित आदि में 'नियम' (=Law) शब्द का प्रयोग ऐसे ध्रुव तथा अटल नियमों के लिए किया जाता है जो सब कालों और सब देशों में सत्य होते हैं। उदाहरणार्थ, हाइड्रोजन और ऑक्सिजन के विशेष मात्रा में संमिश्रण से पानी की उत्पत्ति का नियम एक ऐसा ही अटल नियम है।

इसीलिए उपर्युक्त अटल नियमों के विषय में हम भविष्य-वाणी भी कर सकते हैं और वह बराबर सत्य निकलती है।

यह समझ लेना चाहिये कि वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियमों को हम उक्त अभिप्राय से 'नियम' नहीं कह सकते।

(१) वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियमों का सम्बन्ध विशिष्ट देश और विशिष्ट काल से ही होता है।

(२) किसी विशिष्ट जन-समुदाय या जाति-विशेष की विशेष परिस्थिति ही किसी वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियम को जन्म देती है। उसी परिस्थिति की सीमा के अन्दर उस नियम को सामान्य रूप से अटल कहा जा सकता है।

(३) उक्त कारण से ही यह स्पष्ट है कि वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियम किसी भाषा के अपनी पूर्ववर्ती भाषा से विकास को बतलाते हैं; पर वर्तमान में प्रचलित भाषा का भविष्य में विकास कैसा होगा, इसको नहीं बतला सकते।

भाषाविज्ञान के एक प्रसिद्ध ग्रन्थकार टी० जी० टकर के शब्दों में—

"किसी भाषा के एक वर्ण-विकार-सम्बन्धी (या ध्वनि-परिवर्तन-सम्बन्धी) नियम से अभिप्राय उस कथन से है जिसमें किसी विशेष काल और विशेष परिस्थिति में उस भाषा के किसी विशेष वर्ण या वर्ण-समूह (या वर्णात्मक ध्वनि या ध्वनि-समूह) में नियत रूप से होनेवाले परिवर्तन का उल्लेख होता है।"[१]

---

१. तु० "A Phonetic law of a language is a statement of the regular practice of that language at a particular time in regard to the treatment of a particular sound or group of sounds in a particular setting" ( T. G. Tucker : "*An Introduction to the Natural History of Language*").

वर्ण-विकार-संबन्धी नियम की उक्त परिभाषा से स्पष्ट है कि ऐसे किसी भी विशेष नियम के साथ इस बात का ध्यान रखना आवश्यक है कि वह नियम किस देश तथा काल की किस विशिष्ट भाषा के लिए है।

वास्तव में किसी भाषा की काल-विशेष तथा परिस्थिति-विशेष में ध्वनि-परिवर्तन-सम्बन्धी विशिष्ट प्रवृत्ति को ही कालान्तर में, उस परिस्थिति के बदल जाने पर, 'नियम' संज्ञा दे दी जाती है।

इस विचार के मूल में जो कारण हैं उनका विशद विचार हम परिच्छेद ६, अधिकरण २ के अन्त में कर चुके हैं।

## वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियमों का विस्तार

कोई वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियम स्वतः स्पष्ट नहीं होता। पूर्वोक्त तुलना आदि की पद्धति द्वारा निरीक्षण से ही उसका पता लगाकर उसके निर्दोष स्वरूप की स्थापना की जाती है। निर्दोष स्वरूप की स्थापना के लिए देखना होता है कि—

(क) प्रकृत नियम का विस्तार कितना है?

(ख) उसका कोई अपवाद भी है या नहीं?

(ग) यदि अपवाद है, तो उसका स्वरूप तथा कारण क्या है?

ऊपर के अधिकरण में दिखलाया हुआ ग्रिम महाशय का नियम इसका प्रसिद्ध उदाहरण है। बड़े परिश्रम से ही उस नियम के स्वरूप की स्थापना विद्वानों ने की है। उसके जो अपवाद हैं उनके पता लगाने में भी विद्वानों को बड़ा काम करना पड़ा है।

उन अपवादों का वर्णन उस नियम के विशेष वर्णन के साथ ही हम परिच्छेद ११ में करेंगे।

## सामान्य-रूप से वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियमों का अपवाद

वर्ण-विकार-सम्बन्धी किसी नियम-विशेष की स्थापना के सम्बन्ध में उसके अपवादों का हमने जो अभी उल्लेख किया है उसके अतिरिक्त

सामान्य-रूप से भी वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियमों का प्रायः अपवाद देखा जाता है। इस प्रकार के अपवाद सामान्यतः दो कारणों से हो सकते हैं:—

(१) सादृश्य या मिथ्या-सादृश्य के सिद्धान्त के आधार पर। इसका विस्तार से वर्णन हम परिच्छेद ६, अधिकरण २ में कर चुके हैं।

(२) किसी भाषा में दूसरी भाषाओं से लिये हुए शब्दों में भी उसके विशिष्ट वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियमों का प्रायः अपवाद देखा जाता है। उदाहरणार्थ, हिन्दी में फ़ारसी से लिए हुए 'यार' (=मित्र) जैसे शब्दों में 'य्' को 'ज्' नहीं होता।

---

# आठवाँ परिच्छेद

## भाषा की उत्पत्ति

### १—भाषोत्पत्तिविषयक भिन्न-भिन्न मत

**'अतिपरिचयादवज्ञा'** किसी से अति परिचय होने से उसके विषय में हमें बहुत कुछ अवज्ञा हो जाती है, या कम से कम उसके विषय में अधिक उत्सुकता नहीं रहती। इस नियम के अनुसार भाषा के साथ हमारा अति गहरा सम्बन्ध होने से प्राय: यह प्रश्न भी हमारे मन में कभी उत्पन्न नहीं होता कि मनुष्यभाषा की उत्पत्ति या प्रवृत्ति संसार में आदि आदि में किस प्रकार हुई होगी। एक साधारण अशिक्षित मनुष्य से यदि इस प्रश्न को पूछा जावे तो वह तो यही उत्तर देगा कि उसकी भाषा उसी रूप में जिसमें वह उसे बोलता है सदा से चली आई है। परन्तु एक वैज्ञानिक चर्चा में एक अशिक्षित मनुष्य की निराधार बुद्धि का कोई मूल्य न होने से इसके विषय में कुछ अधिक कहने की आवश्यकता नहीं। भाषा की परिवर्तनशीलता ऊपर अच्छी तरह दिखलाई जा चुकी है। इस परिच्छेद में हम भाषा की उत्पत्ति के विषय में विद्वानों के जो मुख्य मत पाये जाते हैं उनका ही वर्णन तथा परीक्षा करेंगे।

ऊपर दिखला चुके हैं कि भाषा कभी एक स्थिर स्वरूप में नहीं रहती, और इसी से सदा परिवर्तन-शील है। भिन्न-भिन्न भाषाओं की रचना पर दृष्टि डालने से यह बात भी सिद्ध हो जाती है कि उनके विकास का आधार कुछ **मूल-तत्त्वों** पर है। इन मूल-तत्त्वों को हम **'धातु'** शब्द से निर्देश कर सकते हैं। संस्कृत आदि भाषाओं का जो इतिहास मिलता है उसका साक्ष्य भी इसी सिद्धांत के पक्ष में है कि भाषाओं का आधार धातुयें हैं। परन्तु उपर्युक्त कथन से इन प्रश्नों का उत्तर नहीं मिलता कि भाषा की प्रारम्भिक प्रवृत्ति संसार में किस प्रकार हुई तथा उसका सबसे पहला स्वरूप क्या था।

भाषाओं के इतिहास का साक्ष्य इन प्रश्नों पर कुछ प्रकाश नहीं डालता।

मनुष्य ने पृथ्वी पर पहले-पहल बोलना किस रूप में किस प्रकार आरम्भ किया? इस प्रश्न के निर्णय करने का साधन यही है कि हम

(१) भाषा के भिन्न-भिन्न रूपों की परस्पर तुलना-पूर्वक भाषा के स्वभाव पर विचार करें,

(२) मनुष्यों की भिन्न-भिन्न स्वभावसिद्ध तथा कृत्रिम शक्तियों के विचार-पुरःसर मनुष्य के सामान्य स्वभाव को समझें, और

(३) इस प्रकार भाषा-विषयक तथा मनुष्य-स्वभाव-विषयक सामान्य सिद्धांतों के आधार पर भाषा की उत्पत्ति के विषय में अनुमान-द्वारा किसी निश्चय तक पहुँचने का प्रयत्न करें।

इस प्रकार अतिजटिल होने पर भी यह प्रश्न बड़ा मनोरञ्जक नहीं है ऐसा कोई नहीं कह सकता। इस प्रश्न का निश्चित रूप से अन्तिम निर्णय चाहे हम न कर सकें, तो भी आशा है कि इस विषय में पाये जानेवाले भिन्न-भिन्न मतों की आपेक्षिक दुर्बलता दिखला देने से लगभग निश्चित सिद्धांत तक पहुँचने में बड़ी सहायता मिलेगी।

भाषा की उत्पत्ति के विषय में जो भिन्न-भिन्न मत पाये जाते हैं वे मुख्यतया ये हैं :—

(१) मनुष्य की सृष्टि के साथ ही साथ एकाएक दैवी शक्ति द्वारा एक अनोखे प्रकार से पूर्ण-रूप से निष्पन्न भाषा की सृष्टि संसार में हुई।

(२) मनुष्यों ने जब यह देखा कि हस्तादि के संकेत आदि के द्वारा वे अपने विचारों को एक दूसरे पर अच्छी तरह प्रकट नहीं कर सकते तब उन्होंने विचार-पूर्वक स्वयं भाषा का निर्माण किया।

(३) मनुष्यों के विचारों और भाषा का नित्य तथा अटूट सम्बन्ध होने से मनुष्य-सृष्टि के आरम्भ में ही मनुष्यों के विचार स्वभाव से ही भाषा के मूल-तत्त्व-स्वरूप कुछ धातुओं द्वारा प्रकट हो गये। फिर धीरे-धीरे उन धातुओं के आधार पर भाषा का विकास हुआ।

(४) अनुकरणात्मक तथा हर्ष-क्रोधादि-मनोराग-व्यञ्जक शब्दों द्वारा तथा उनके आधार पर, परस्पर विचार-परिवर्तन में सरलता के उद्देश्य से, स्वभावतः धीरे-धीरे भाषा का विकास हुआ।

## २—भाषोत्पत्ति-विषयक प्रथम मत और उसकी समीक्षा

सबसे पहले हम—भाषा मनुष्य-सृष्टि के साथ ही साथ एकाएक दैवी शक्ति द्वारा उत्पन्न हो गई—इस मत को लेते हैं। इस मत के माननेवालों का आशय यह है कि मनुष्य-सृष्टि के होते ही दैवी शक्ति ने भाषा की उत्पत्ति करके किसी अनोखे लोकोत्तर ढंग से उसे तत्काल ही मनुष्यों को सिखला दिया। वे समझते हैं कि जिस प्रकार अपनी इच्छा और विचार-शक्ति के दखल के बिना ही मनुष्य-सृष्टि के प्रारम्भ से ही मनुष्य स्वभाव-वश श्वास-प्रश्वास करने लगे, इसी प्रकार अपनी इच्छा और विचार-शक्ति के प्रयोग के बिना ही दैवी शक्ति की प्रेरणा से मनुष्य स्वभाव से ही बोलने लगे। उनका विचार है कि यदि हम इस बात को मानते हैं कि ईश्वर ने मनुष्य-सृष्टि को पैदा किया, तो यह भी मानना चाहिये कि ईश्वर ने उसी समय शब्दों और धातुओं आदि द्वारा मनुष्य-भाषा का भी निर्माण किया; ऐसा न मानने से ईश्वर के महत्त्व और ईश्वरत्व में कमी आती है।

संसार के भिन्न-भिन्न धार्मिक सम्प्रदायों से सम्बन्ध रखनेवाले धर्म-गुरुओं के भाषोत्पत्ति-विषयक मत प्रायः इसी मत के अन्दर आ जाते हैं।

इन लोगों के भाषोत्पत्ति-विषयक कथनों में

(१) भाषा की उत्पत्ति में मनुष्यों की अपनी इच्छा और विचार-शक्ति की अनपेक्षा,

(२) मनुष्य-सृष्टि के साथ ही साथ पूर्णरूप से निष्पन्न भाषा की सृष्टि, और

(३) मनुष्य का अपने-आप ही एक दैवी शक्ति की प्रेरणा से उसी भाषा को बोलने लगना,

इन बातों की समानता देखी जाती है।

ये लोग अपनी-अपनी धर्म-पुस्तक की भाषा को (१) सृष्टि के आदि में उत्पन्न हुई, (२) सब भाषाओं में प्राचीनतम, तथा (३) उनकी मूल-भाषा समझते हैं। इनके मत में ससार की अन्य भाषायें उसी एक भाषा से बिगड़कर बनी हैं और उसी की शाखा-प्रशाखायें हैं।

उदाहरणार्थ, भारतवर्ष में वेदों को ईश्वरीय पुस्तक माननेवाले कहते हैं कि संस्कृत वेदों की भाषा है, वेद अनादि हैं, सृष्टि के आरम्भ में ईश्वर ने मनुष्य-समाज के हित के लिए नित्य वेदों का प्रादुर्भाव किया। इसलिए वेदों की भाषा (या शब्दानुपूर्वी) भी नित्य है।[1] संस्कृत देव-भाषा है। यही पृथ्वी की अन्यान्य भाषाओं की मूल-भाषा है।[2]

---

१. वेद अपनी शब्दानुपूर्वी के सहित ईश्वर से प्रादुर्भूत हुए, इस विषय में शंकराचार्य ( देखिये 'ब्रह्मसूत्र-शांकरभाष्य' १।१।३ ) जैसे विद्वानों ने 'बृहदारण्यक उपनिषद्' (२।४।१०) से यह प्रमाण दिया है:—"अस्य महतो भूतस्य निःश्वसितमेतद् यद् ऋग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोऽथर्वाङ्गिरसः ( इतिहासः पुराणं...श्लोकाः सूत्राण्यनुव्याख्यानानि...)।"

इस उद्धरण के कोष्ठक में दिये हुए अंश को वे लोग उद्धृत नहीं करते। यहाँ स्वामी दयानन्दकृत 'ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका' में 'वेदोत्पत्तिविषय' भी देखिये। कोष्ठक के अन्तर्गत अंश से स्पष्ट है कि यहाँ लोगों को भारी भ्रम हुआ है।

पतञ्जलि मुनि ने (महाभाष्य ४।३।१०१) स्पष्टतया कहा है—"ननु चोक्तम्। नहि च्छन्दांसि क्रियन्ते। नित्यानि च्छन्दांसीति। यद्यप्यर्थो नित्यः। या त्वसौ वर्णानुपूर्वी सा अनित्या।" ( यहाँ टीकाकार कैयट को भी देखिये )। यहाँ वेदों की शब्दानुपूर्वी को स्पष्टतया अनित्य कहा गया है।

पोथी-पन्थियों को उक्त प्रमाणों को ध्यान से पढ़ना चाहिये।

२. यहाँ वेद आदि धर्म-पुस्तकों की भाषा मूल-या आदि-भाषा हो सकती है या नहीं—इसी का विचार किया गया है। अर्थ-दृष्टि से ये पुस्तकें ईश्वरीय पुस्तक हैं या हो सकती हैं या नहीं—इस विचार से यहाँ कोई सम्बन्ध नहीं है।

मनुस्मृति में लिखा है :—

> सर्वेषां तु स नामानि कर्माणि च पृथक् पृथक् ।
> वेदशब्देभ्य एवादौ पृथक्संस्थाश्च निर्ममे ॥ १ । २१ ॥

अर्थात्, ब्रह्मा ने भिन्न-भिन्न कर्मों और व्यवस्थाओं के साथ-साथ सारे नामों का निर्माण भी सृष्टि के आदि में वेद-शब्दों से ही किया। आगे कहा है :—

> अग्निवायुरविभ्यस्तु त्रयं ब्रह्म सनातनम् ।
> दुदोह यज्ञसिद्ध्यर्थमृग्यजुःसामलक्षणम् ॥ १ । २३ ॥

अर्थात्, यज्ञ-सिद्धि के लिए ऋग्-यजुः-सामात्मक सनातन ब्रह्म ( या वेद ) को ब्रह्मा ने अग्नि, वायु और रवि से दुहा।

इसी प्रकार बौद्ध लोग अपनी धर्म-पुस्तकों की पालि ( या मागधी ) भाषा को, जो स्पष्टतया संस्कृत से निकली है, समस्त भाषाओं की मूल-भाषा समझते हैं। पालि-व्याकरण के रचयिता कच्चायन कहते हैं :—"एक भाषा ( सारी भाषाओं की ) मूल है; कल्प के आरम्भ में मनुष्य और ब्राह्मण, जिन्होंने पहले एक मनुष्य-स्वर भी मुख से नहीं निकाला था, इसी को बोलने लगे। भगवान् बुद्ध भी इसी को बोलते थे। वह भाषा मागधी है।" [१] एक और जगह कहा है :[१]—यदि माता-पिता अपनी भाषा बच्चे को न सिखलावें तो वह स्वाभाविकतया मागधी भाषा को ही बोलेगा। इसी प्रकार एक निर्जन वन में रखा हुआ आदमी यदि स्वभाव-वश बोलने का प्रयत्न करे तो उसके मुख से मागधी ही निकलेगी। इसी भाषा का प्राधान्य तीनों लोकों में है। अन्यान्य भाषायें परिवर्तनशील हैं; यही एक सदा एक-रूप में रहती है। भगवान् बुद्ध ने अपने तिपिटक की रचना भी इसी सनातन भाषा में की है।

---

१. दे० M. Muller : *Lectures on the Science of Language*, १८८५, भाग १, पृ० १४६-७। तुलना कीजिये—

> "सा मागधी मूलभासा नरा यायादिकप्पिका।
> ब्रह्मानो चस्सुतालापा संबुद्धा चापि भासरे।"

(Childer की Pali Dictionary की भूमिका, पृ० १३, पाद-टिप्पण से उद्धृत)

इसी तरह ईसाई लोग और विशेषकर कैथलिक-मतानुयायी कहते हैं कि हिब्रू भाषा, जिसमें कि उनकी 'प्राचीन-विधान' (Old Testament) नाम की धर्म-पुस्तक है, पृथ्वी की सारी भाषाओं से प्रचीन भाषा है और सारी भाषाये इसी से निकली हैं, क्योंकि सृष्टि के आरम्भ में अदन के बाग़ में रहनेवाले आदम और हव्वा इसी भाषा में बातचीत करते थे। एक महाशय लिखते हैं कि दुनियाँ का सारा प्राचीन इतिहास इसको 'सिद्ध' करता है कि हिब्रू से ही मनुष्य-भाषा का प्रारम्भ हुआ था।[1]

## समीक्षा

इस मत की समीक्षा करने से पहले यह बतला देना आवश्यक है कि भाषोत्पत्ति-विषयक इस मत से भाषा-विज्ञान की उन्नति में बड़ी भारी बाधा पड़ती रही। यूरोप में अठारहवीं शताब्दी तक लोग यह मानते रहे कि हिब्रू से ही ग्रीक, लैटिन, तुर्की, फ़ारसी आदि पृथ्वी की सारी भाषायें निकली हैं। इस अन्ध-विश्वास के दिनों में भाषाओं की परस्पर तुलना आदि द्वारा उनका वर्गीकरण आदि करना, जो कि भाषा-विज्ञान की मूल-भित्ति है, नितरां असंभव था। इसी कारण मनमानी व्युत्पत्तियों और युक्तियों द्वारा किसी भाषा के एक शब्द का सम्बन्ध दूसरी भाषा के शब्द के साथ दिखलाया जाता रहा।

( क )

भाषा के देश-कृत और काल-कृत भेदों पर दृष्टि डालने से, जैसा कि ऊपर दिखलाया जा चुका है, भाषा की परिवर्तनशीलता स्पष्ट हो जाती है। साहित्य की दृष्टि से किसी उन्नत भाषा को लें, जिसका इतिहास मिलता हो, उससे यह स्पष्ट हो जाता है कि भाषा की उन्नति धीरे-धीरे क्रम-विकास के सिद्धान्त के अनुसार होती है। इसी लिए सभ्य और असभ्य जातियों की भाषाओं में बड़ा अन्तर दीख पड़ता है।

भापा का सारा इतिहास इसका साक्षी है कि लेखन-कला, कविता, चित्र-विद्या, वास्तु-विद्या आदि अन्यान्य कलाओं की तरह, जो धीरे-धीरे सभ्यता के उन्नत होने के साथ-साथ उन्नत होती हैं

---

१. दे० M. Muller महाशय की उपर्युक्त पुस्तक, भाग १, पृ० १४५।

और जिनका आविष्कार और विकास दोनों मनुष्य के अधीन हैं, भाषा भी मनुष्य के आश्रय में अनेक परिवर्तनों में भिन्न-भिन्न प्रकार की आवश्यकताओं के अनुसार नये अनुभव और ज्ञान को शब्द-द्वारा प्रकट करने के लिए नये-नये रूपों में गुजरती हुई उत्कृष्टता की ओर बढ़ती रही है।

इस प्रकार देखने से किसी भी भाषा को लेवें हमें उसमें एक बहुत बड़ा भाग ऐसा मिलेगा जिसको स्पष्ट रीति से मनुष्यों ने अपनी आवश्यकताओं को पूरा करने के लिए बुद्धि और विचार को काम में लाकर बनाया है। इस दशा में, यदि थोड़ा-सा भाग ऐसा प्रतीत भी हो जिसका कोई इतिहास न मिलता हो, तो हम इसी आधार पर उसे दैवी शक्ति द्वारा मनुष्य की इच्छा और बुद्धि के दखल के बिना स्वभाव से ही पैदा हुआ नहीं कह सकते।

इस बात का कोई निषेध नहीं कर सकता कि किसी भाषा के आरम्भ की अवस्था से उसकी उन्नत अवस्था में बड़ा भारी अन्तर पाया जाता है। कोई भाषा प्रारम्भ से ही पूरी-पूरी रीति से परिपक्व या निष्पन्न अवस्था में नहीं पहुँच जाती। शनैः शनैः विकास करती हुई ही वह कालान्तर में जटिल रचनावाली, भिन्न-भिन्न पदार्थों, उनके गुणों, क्रियाओं और गूढ विचारों के लिए पृथक्-पृथक् संकेतोंवाली, पदार्थों और विचारों के परस्पर सम्बन्धों को ठीक-ठीक प्रकट करने के लिए उचित सामग्री से संयुक्त, और एक विस्तृत शब्द-भण्डार से समन्वित हो सकती है।

यदि ऐसा न होता, यदि भाषाओं में ये बातें शनैः शनैः विकास की फल-रूप न होकर, प्रारम्भ से ही पाई जातीं, तो भाषा की उत्पत्ति के प्रश्न का समाधान करने के लिए किसी को सचेष्ट होने की ही आवश्यकता न थी। उस अवस्था में तो भाषा की उत्पत्ति किसी अचम्भे द्वारा ही सबको माननी पड़ती। अलौकिक शक्ति द्वारा ही वह मनुष्यों को प्राप्त हुई, इसका विरोध करने का किसी को साहस न होता।

परन्तु हम देख चुके हैं कि किसी भी उत्कृष्ट से उत्कृष्ट भाषा की उन्नति धीरे-धीरे होनेवाले विकास का ही फल है। इस विकास की जड़ में जो प्रवृत्तियाँ काम करती रही हैं वे अब आधुनिक जीवित भाषाओं में भी देखी

जाती हैं। उन्नत भाषाओं की प्रारम्भिक अवस्था का अनुसन्धान करते हुए यदि हम पीछे की ओर चलें तो उनकी ऐसी अवस्था मिलती है जो उन्नति से नितरां प्रतिकूल है। यहाँ तक कि अन्त में मनुष्य-भाषा का बीज थोड़े से मूल तत्त्वों या धातुओं में मिलता है।

उपर्युक्त कारणों के होते हुए हमको, यह न मानकर कि भाषा श्वास-प्रश्वास की तरह मनुष्य की इच्छा और विचार को काम में लाने के बिना ही उत्पन्न हुई, यह मानना आवश्यक हो जाता है कि कपड़ा पहिनना, और घर बनाकर उसमें रहना इत्यादि कलाओं के आविष्कार की तरह मनुष्य ने भाषा का भी, अपनी आवश्यकताओं को पूरा करने के लिए अपनी स्वाभाविक शक्तियों और योग्यताओं को विचारपूर्वक उपयोग में लाकर, निर्माण किया।

वस्तुतः देखा जावे तो मनुष्य-सृष्टि के होते ही दैवी शक्ति द्वारा भाषा को उत्पन्न हुआ मानना ऐसा ही है जैसे कोई कहे कि लेखन-कला की पृथ्वी पर आधुनिक स्थिति के लिए यह मानना आवश्यक है कि उसको भी किसी दैवी शक्ति ने सृष्टि के साथ ही साथ सिखला दिया था।

( ख )

संस्कृत आदि भाषाओं की रचना तथा शब्दों पर दृष्टि डालने से यह स्पष्ट हो जाता है कि ये अपने-अपने आधुनिक रूप में न तो पृथ्वी की मूल-भाषा ही हो सकती हैं, और न आदि-भाषा ही। उदाहरणार्थ, निम्न-लिखित शब्दों को लीजियेः—

| संस्कृत | लैटिन | अंगरेज़ी | जर्मन |
|---|---|---|---|
| विंशतिः | viginti | twenty | zwanzig (=ट्स्वान्ट्सिक) |

| संस्कृत | ग्रीक | अंगरेज़ी | जर्मन |
|---|---|---|---|
| दुहिता | thugátēr | daughter | Tochter (=टॉख़्र) |
| हंसः | Chḗn (=खेन) | goose | Gans |

भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार के ऊपर दिये गये विंशतिवाची शब्दों के प्रथम अक्षर 'व' या 'ट् (=त्)' का स्पष्टतया सम्बन्ध क्रम से 'द्वि' शब्द के 'व्' या 'द्' वर्णो से है। 'बारह', 'बाईस', 'दो' (गुजराती में 'बे'), 'दुगुना' इत्यादि हिन्दी शब्दों में भी संस्कृत 'द्वि' के प्रथम दो व्यञ्जनों का केवल 'ब्' या 'द्' के रूप में शेष रहना देखा जाता है। ऐसी अवस्था में 'विंशति' आदि शब्दों का निकास परस्पर में एक दूसरे से न मानकर किसी और ही मूल-शब्द से मानना चाहिये। उदाहरणार्थ, जब 'विंशति' के पूर्व भाग में 'त्' है ही नहीं, तब उससे अंगरेज़ी का twenty कैसे निकल सकता है? इस कारण संस्कृत दूसरी भाषाओं की मूल-भाषा कैसे हो सकती है? तिस पर, अन्य भाषा-परिवारों के साथ तो संस्कृत का कोई सम्बन्ध ही सिद्ध नहीं होता, संस्कृत उनकी मूल-भाषा हो सके यह तो दूर रहा।

'विंशति' शब्द के विषय में एक और विचार करना है। यह शब्द बहुत करके 'द्वि+दशति' से बना है। भाषा के परिवर्तन के नियमों के अनुसार कालान्तर में इस प्रकार 'विंशति' शब्द का बनना तो समझ में आ सकता है। परन्तु 'विंशति' को यदि हम सृष्टि के आरम्भ में दैवी शक्ति की प्रेरणा से स्वयं बना हुआ कहें, तो प्रश्न होता है कि इसके स्थान में 'द्वि+दशति' जैसे स्पष्ट व्युत्पत्तिवाले शब्द को ही क्यों नहीं चुना गया? उस अवस्था में कम से कम पाणिनि मुनि को इसे 'निपातन'[१] रूप में (देखो 'अष्टाध्यायी' ५।१।५९) सिद्ध करना न पड़ता। इससे संस्कृत को हम सृष्टि की आदि-भाषा भी कैसे कह सकते हैं?

इसी प्रकार 'दुहितृ' और 'हंस' से संबद्ध शब्दों में इनके 'ह्' के स्थान में 'ग्', 'घ्' आदि अक्षरों को देखकर यह सिद्ध होता है कि 'दुहितृ' और 'हंस' मूल या आदि-भाषा के शब्द नहीं हो सकते; क्योंकि 'घ्', 'ध्', 'भ्' आदि से 'ह्' का बनना तो स्वभाविक है, जैसे लौकिक संस्कृत के 'ग्रह्' धातु के स्थान में वेद में 'ग्रभ्' या 'सह' (=साथ) के स्थान में 'सध' आता है। 'ह्' से 'घ्' आदि का बनाना वैसा नहीं है।

---

१. जो शब्द सामान्य नियमों के अपवाद-रूप से विशेष सूत्र द्वारा बनाये जाते हैं उनको 'निपातन' कहते हैं।

संस्कृत भाषा में यह एक साधारण नियम है कि एक शब्द के अन्दर विवृत्ति[1] ( अर्थात् दो समीपस्थ स्वरों की परस्पर संधि न होकर प्रकृति-भाव से रहना ) नहीं देखी जाती। परन्तु ऋग्वेद ( १० । ७१।२ ) में आया हुआ 'तितउ' शब्द इसका अपवाद है। इसका कारण यही हो सकता है कि यह शब्द शुद्ध वैदिक न होकर उस समय की सर्व-साधारण की प्राकृत भाषा से लिया गया होगा।[2] भारतवर्ष की मध्य-कालीन प्राकृत भाषाओं में इस प्रकार की विवृत्ति प्रायः देखी जाती है; जैसे 'णअर' ( नगर ), 'मअण' ( मदन ), 'जीअ' ( जीव ) इत्यादि।

( ग )

उपर्युक्त युक्तियों के सामने भाषा का ईश्वर-प्रदत्त होना ऊपर के अर्थ में ठीक नहीं हो सकता। हाँ, एक आशय से भाषा को हम ईश्वर-प्रदत्त कह सकते हैं। भाषा केवल मनुष्यों में ही पाई जाती है। ऐसी कोई मनुष्यजाति नहीं जो कोई न कोई भाषा न बोलती हो। साथ ही मनुष्य को छोड़ ऐसा कोई और प्राणी नहीं जिसमें भाषा पाई जाती हो। इसीलिए भाषा को हम मनुष्य-जाति का एक सार्वभौम और विशेष लक्षण कह सकते हैं।

जिस प्रकार मानव-समाज की सारी की सारी सभ्यता की सामग्री, मनुष्य-सृष्टि के आदि से ही न होने पर भी, इस आशय से ईश्वर-प्रदत्त कही जा सकती है कि उसका संपादन मनुष्य ने अपनी सृष्टि के आरम्भ से ही बीज-रूप में ईश्वर द्वारा प्रदत्त शक्तियों और योग्यताओं के आधार पर किया है। उदाहरणार्थ, लेखन-कला या गृह-वस्त्रादि निर्माण करने की कलाओं के विषय में यह कोई नहीं कह सकता कि इनको सृष्टि के आरम्भ में ईश्वर ने मनुष्यों को सिखलाया। तो भी इनके विकास का सम्भव ईश्वर-

---

१. दे० "स्वरान्तरं तु विवृत्तिः" ( ऋग्वेदप्रातिशाख्य २।३ )।

२. वैदिक भाषा के शब्दों में पाये जानेवाले प्राकृत भाषा के प्रभाव को भाषा-विज्ञानी 'वैदिक भाषा में प्राकृत-प्रवृत्ति' ( Prakritism in Vedic Sanskrit ) कहते हैं। ऊपर दिये हुए उदाहरण के अतिरिक्त, वेद में प्राकृत-प्रवृत्ति के उदाहरण हैं—विकट ( =विकृत ), कुट ( =कृत ), शिथिर ('श्रथ' धातु से ), दूढभ ( =दुर्दभ ), दूणाश ( =दुर्नाश ) इत्यादि।

प्रदत्त शक्तियों के आधार पर ही हो सका। इसी आशय से भाषा को भी हम ईश्वर-प्रदत्त कह सकते हैं। यह स्पष्ट है कि ऐसा मानने से ईश्वर के महत्त्व में कोई अन्तर न आकर वह ज्यों का त्यों बना रहता है।

( घ )

भाषा की दैवी उत्पत्ति हुई, इस मत की जड़ में एक बड़ा भारी विश्वास यह है कि भाषा और विचार का स्वाभाविक तथा अनिवार्य सम्बन्ध है; विचार से भाषा को पृथक् नहीं किया जा सकता; विचार स्वभावतः ही भाषा द्वारा प्रकट हो जाते हैं। परन्तु जन्म से एक गूँगे मनुष्य में भाषा के अभाव में भी विचार होते हैं यह उसकी बुद्धि-पूर्वक चेष्टाओं से सिद्ध होता है। इसलिए भाषा और विचार में परस्पर नित्य तथा स्वाभाविक सम्बन्ध मानना ठीक नहीं। उसके स्थान में इस सम्बन्ध को केवल सांकेतिक मानना,[1] जिसका आधार मनुष्यों के परस्पर बोध और अनुमति पर होता है, अधिक युक्ति-संगत प्रतीत होता है।

यही कारण है कि भिन्न-भिन्न भाषाओं में भिन्न-भिन्न पदार्थों के भिन्न-भिन्न नाम पाये जाते हैं जो समान रीति से अपने-अपने अर्थों का बोध कराते हैं। भाषा और विचार में स्वाभाविक सम्बन्ध के होने पर उपर्युक्त भेद का कोई कारण समझ में नहीं आता।[2]

एक निर्जन वन में पला हुआ मनुष्य किसी भाषा को नहीं बोल सकता, इससे भी इसी सिद्धांत की पुष्टि होती है।

---

१. तु० "सामयिकः शब्दादर्थसंप्रत्ययः, न स्वाभाविकः" (न्यायसूत्र-वात्स्यायनभाष्य २।१।५६)। सामयिकः = सांकेतिकः।

२. तु० "यदि स्वाभाविकः शब्दार्थसंबन्धोऽभविष्यन्न जातिविशेषे शब्दार्थ-व्यवस्था अभविष्यत्। अस्ति तु जातिविशेषे प्रयोगः। जातिविशेषे यथाकामं प्रयोगो दृष्टः। न तु स्वाभाविकेन संबन्धेन संबद्धाना जातिविशेषे व्यभिचारो दृष्टः। न हि प्रदीपोऽस्माकमन्यथा प्रकाशयति, अन्यथा जातिविशेष इति।" (न्यायवार्तिक २।१।५६)। इसी प्रकरण के न्यायसूत्र-वात्स्यायन-भाष्य को भी देखिये।

उक्त सन्दर्भों में गौतममुनि के अनुसार वात्स्यायन मुनि और न्यायवार्तिक-कार ने स्पष्टतया भाषा और विचार के संबन्ध को सांकेतिक सिद्ध किया है।

मिश्र देश के राजा सैमेटिकुस ( Psammeticus ) तथा बादशाह अकबर की आज्ञा से उनके समयों में कुछ बच्चों को जन्म से ही बिलकुल मनुष्य-समाज से पृथक् रखकर पाला गया। कुछ बड़े होने पर देखा गया कि वे बच्चे कोई भाषा नहीं बोल सकते थे। ये प्रयोग मनुष्य की कोई स्वभाविक भाषा है या नहीं, यही जानने के लिए किये गये थे।

( ङ )

ऊपर की युक्तियों को पढ़कर भी कोई कह सकता है कि भाषा-विज्ञान की दृष्टि से संस्कृत या हिब्रू जैसी एक उन्नत भाषा को ही हम ईश्वर-प्रदत्त मान लें तो इसमें क्या आपत्ति हो सकती है? ईश्वर को यह सामर्थ्य है कि वह ऐसी भाषा को ही सृष्टि के आरम्भ में मनुष्यों को सिखला दे। इसलिए 'दुहितृ', 'हंस' आदि शब्दों के स्थान में दूसरी भाषाओं में वर्ण-परिवर्तन के नियमों की दृष्टि से Tochter या daughter आदि शब्दों को अपने से प्राचीनतर रूप में पाने पर भी यह आवश्यक नहीं कि संस्कृत आदि-भाषा न हो सके।

इसका उत्तर यही है कि ईश्वर के सामर्थ्य के नाम पर ही यदि इस बात को सिद्ध किया जायगा तब तो संसार में कोई भी बात सिद्ध की जा सकती है। ऐसी अवस्था में आँखें देकर उनको एक अनोखे प्रकाश से चौंधियाकर इस योग्य बना देना कि वे कुछ न देख सकें—और उस दशा में उनका देना ही व्यर्थ हो जाता है—इसी के समान यह है कि बुद्धि देकर एक ऐसी बात कर बैठना जो बुद्धि में न बैठ सके और जिससे बुद्धि भ्रमरूपी चकाचौंध में पड़ जावे। तब यही प्रश्न होगा कि ईश्वर ने बुद्धि ही मनुष्य को क्यों दी।

दूसरे, ऊपर का कहना ऐसा ही है जैसा भूगर्भविद्या के प्रारम्भ के दिनों में पृथ्वी की तहों से निकले हुए प्राचीन-सभ्यता के द्योतक पदार्थों के विषय में बहुत-से लोग कहा करते थे कि ऐसे पदार्थों से मनुष्य-जाति के प्राचीन इतिहास पर कुछ प्रकाश नहीं पड़ता, क्योंकि यह हो सकता है कि ईश्वर ने पृथ्वी पर पहाड़ियों आदि को बनाते समय इन पदार्थों के साथ ही बनाया था। ऐसी युक्तियों को माननेवाले लोगों के साथ किसी वैज्ञानिक विषय पर बात करना नितरां निष्फल है।

( च )

मनुष्य और दूसरे प्राणियों में बड़ा अन्तर है। उनकी तरह मनुष्य सर्दी, गर्मी आदि प्राकृतिक परिस्थितियों को न तो चुपचाप सह ही लेता है, और न इनसे रक्षा के लिए प्रकृति ने उसको बाल या परों जैसे कोई साधन ही दिये है। प्रकृति ने उसमें केवल ऐसी योग्यता उत्पन्न की है जिससे वह आवश्यकतानुसार नई-नई वस्तुओं का आविष्कार और निर्माण कर सकता है। उसी योग्यता के आधार पर मनुष्य ने अपनी भिन्न-भिन्न आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए भाषा का तथा गृह-वस्त्रादि बनाने की कलाओं का आविष्कार तथा विकास किया है।

जिस प्रकार वस्त्रों का प्रारम्भ वृक्षों के पत्ते, छाल या पशुओं के चर्म आदि से हुआ, और घर आदि बनाने से पहले मनुष्य गुहा, कन्दरा, खोह और कुञ्जों में रहता था; इसी प्रकार भाषा भी अपने उन्नत रूप में एकाएक नहीं आ गई, किन्तु उसका प्रारम्भ मनुष्य में तथा जड़-चेतन जगत् में प्राप्त कुछ स्वभाविक ध्वनियों से हुआ है। इसका प्रतिपादन अन्तिम मत के सम्बन्ध में किया जायगा।

इस प्रकार एक अनोखे प्रकार से दैवी शक्ति की प्रेरणा से मनुष्य-सृष्टि के साथ ही भाषा की उत्पत्ति मानना न तो भाषा के स्वभाव पर ही विचार करने से और न मनुष्य के स्वभाव या उसकी सभ्यता के इतिहास के साक्ष्य से ही सिद्ध होता है।

अब हम भाषोत्पत्ति-विषयक द्वितीय मत को लेकर उसकी समीक्षा करते हैं।

### ३—भाषोत्पत्ति-विषयक द्वितीय मत और उसकी समीक्षा

भाषा की उत्पत्ति के विषय में दूसरा मत यह हो सकता है कि यद्यपि भाषा को मनुष्य-सृष्टि के साथ ईश्वर ने नहीं रचा—तो भी भाषा को सृष्टि के आदिकालीन मनुष्य-समाज ने स्वयं विचार-पूर्वक संमत होकर बना लिया।

सृष्टि के आरम्भ में मनुष्योंने जब यह देखा कि केवल हस्तादि के

संकेत आदि द्वारा वे अपने विचारों को एक दूसरे पर ठीक-ठीक प्रकट नहीं कर सकते, तब उन्होंने इकट्ठे होकर अपनी अवस्था पर विचार करके, आपस के समझौते के रूप में, भिन्न-भिन्न विचारों के लिए भिन्न-भिन्न शब्दों की कल्पना-पूर्वक, परस्पर व्यवहारार्थ भाषा का निर्माण किया।

## समीक्षा

प्रथम मत के समान इस मत का भी आधार भाषा-विषयक कुछ मिथ्या-दृष्टियाँ हैं। मनुष्य-सभ्यता का—जिसका भाषा भी एक अंग है, और जिसके साथ ही साथ भाषा की उन्नति होती है—सारा इतिहास इस बात को सिद्ध करता है कि भाषा का आरम्भ मनुष्य-सृष्टि के बहुत समय पीछे हुआ होगा। आरम्भ होने पर भी भाषा अपने ठीक-ठीक रूप में तो और भी पीछे धीरे-धीरे ही आई होगी।[१] यदि ऊपर लिखे गये मत से यही आशय है, तब तो उसके विरोध करने की कोई आवश्यकता नहीं। नहीं तो, यही सोचना चाहिये कि प्रथम तो भाषा के बिना मनुष्यों का इकट्ठा होकर अपनी अवस्था पर परस्पर विचार करना ही कैसे बन सकता है; और यदि भाषा के बिना भी मनुष्यों में परस्पर विचार करने की योग्यता आ सकती है, तो फिर उनको भाषा ही की क्या आवश्यकता थी।

## ४—भाषोत्पत्ति-विषयक तृतीत मत[२] और उसकी समीक्षा

बर्लिन के अध्यापक **हेस** (Heyse) के मत के आधार पर अध्यापक **मैक्स म्यूलर** (Max Muller) ने भाषा की उत्पत्ति के विषय में एक अनोखे मत का प्रतिपादन किया है। यह मत अध्यापक मै० म्यूलर के शब्दों में ही इस प्रकार है—

---

१. विद्वानों द्वारा भाषा के विकास का वर्णन वैदिक मन्त्रों में भी स्थान-स्थान पर आया है। उदाहरणार्थ, देखिये—"वसिष्ठासः पितृवद्वाचमक्रत" (ऋग्० १०।६६।१४), "यत्र धीरा मनसा वाचमक्रत" (ऋग्० १०।७१।२)।

२. इस मत के लिए प्रायः The Ding-dong theory (अथवा 'अनुरणनमूलकता वाद') का नाम दिया जाता है। परन्तु इसी परिच्छेद के अन्त की टिप्पणी में हमने इस वाद की कुछ अधिक सामान्य अर्थ में व्याख्या की है।

"भिन्न-भिन्न भाषा-परिवारों में जो ४०० या ५०० धातु उनके मूल-तत्त्व-रूप से शेष रह जाते हैं वे न तो मनोराग-व्यञ्जक ध्वनियाँ ही हैं और न केवल अनुकरणात्मक शब्द ही। हम उनको 'वर्णात्मक शब्दों का साँचा' कह सकते हैं। एक मनो-विज्ञानी या तत्त्वज्ञानी उनका किसी प्रकार व्याख्यान करे, भाषा के विद्यार्थी के लिए तो ये धातु अन्तिम तत्त्व ही हैं। प्लैटो के साथ हम यह कह सकते है कि वे स्वभाव से ही विद्यमान है; यद्यपि प्लैटो के साथ हम इतना और जोड़ देंगे कि हमारा 'स्वभाव से' कहने से आशय है 'ईश्वर की शक्ति से'। यदि इसको दृष्टान्तों से स्पष्ट करने की आवश्यकता है, तो, कैसी ही अपूर्ण रीति से सही, उनको दूसरों ने ही दिखला दिया है। यह कहा गया है कि प्रायः सारी प्रकृति में यह नियम पाया जाता है कि प्रत्येक वस्तु टकराने से शब्द करती है। यह शब्द या झनकार प्रत्येक पदार्थ के सम्बन्ध में एक विशेष प्रकार की होती है। (ताँबा, पीतल आदि) धातुओं के स्वरूप को थोड़ा बहुत हम उनके कम्पन से या (आघात करने पर) उनके उत्तर (या प्रतिध्वनि) से पहिचान सकते हैं। सोना टीन से भिन्न प्रकार का शब्द करता है, और लकड़ी का शब्द पत्थर के शब्द से पृथक् होता है। साथ ही प्रत्येक आघात के स्वभाव के अनुसार भी भिन्न-भिन्न प्रकार की ध्वनियाँ पैदा होती हैं। प्रकृति के कार्यों में सर्वश्रेष्ठ रचना से युक्त मनुष्य में भी यही बात पाई जाती है। (ज्ञान-रूप में बाह्य पदार्थों द्वारा मानो आघात पाकर) मनुष्य (भी) उत्तर देता है और एक प्रकार का शब्द करता है। मनुष्य अपनी प्रारम्भिक और पूर्ण (अर्थात् पूर्ण-रूप से स्वाभाविक) अवस्था में पशुओं की तरह अपने भावों को मनोराग-व्यञ्जक शब्दों द्वारा, और अपने बाह्य अनुभवों को अनुकरणात्मक शब्दों द्वारा प्रकट करने की ही शक्ति न रखता था। उसमें अपने मन के सामान्यात्मक विचारों को अधिक व्यक्त रूप से वर्णात्मक शब्दों द्वारा प्रकट करने की भी शक्ति थी। इस शक्ति को उसने अपने प्रयत्न से नहीं प्राप्त किया था। यह एक नैसर्गिक प्रवृत्ति थी, और मन की दूसरी नैसर्गिक प्रवृत्तियों की तरह ही इसका वेग भी रोका नहीं जा सकता था। मनुष्य की नैसर्गिक प्रवृत्तियाँ उनकी आवश्यकता न रहने पर लुप्त हो जाती है।.........(शब्दों के) निर्माण करने की (स्वाभाविक) शक्ति, जिसके द्वारा मस्तिष्क में पहले-पहल स्फुरित

होनेवाले प्रत्येक सामान्यात्मक विचार को वर्णात्मक शब्द में प्रकट किया गया, अपने प्रयोजन के चरितार्थ हो जाने पर ( स्वयमेव ) नष्ट हो गई।"[१]

अध्यापक मै० म्यूलर के विचार में इस प्रकार स्वभाविक रीति से जो वर्णात्मक शब्द आदिम मनुष्यों के मुख से निकले मुख्य करके उनके ही आधार पर भाषा का प्रासाद खड़ा किया गया। पीछे से उन्नत भाषा के साँचे-स्वरूप इन वर्णात्मक शब्दों की संख्या आरम्भ में अत्यन्त अधिक रही होगी; परन्तु अंत में छँटते-छँटते बहुत कम रह गई। वे कहते हैं कि भाषा का जो कुछ वर्तमान स्वरूप है उसका प्रारम्भ इन्हीं मूलतत्त्वों या धातुओं से हुआ है। इन मूलतत्त्वों से पहली अवस्था की खोज करना असम्भव है। वस्तुतः उसको भाषा का नाम ही नहीं दिया जा सकता।

इस मत का सबसे बड़ा आधार इस विचार पर है कि मनुष्य में ही बोलने और सोचने के पाये जाने से भाषा और विचार का परस्पर नित्य सम्बन्ध है। विचार के बिना वर्णात्मक शब्द की और वर्णात्मक शब्द के विना विचार की स्थिति ही नहीं। जब कोई मनुष्य सोचता है तब यह समझना चाहिये कि वह धीरे-धीरे बोल रहा है, और जब बोलता है तब समझना चाहिये कि ऊँचे स्वर से सोच रहा है। वस्तुतः शब्द को विचार का अनिवार्य शरीर कहना चाहिये। दूसरे शब्दों में इसी मत को इस तरह कह सकते हैं कि एक प्रकार की स्वाभाविक आन्तरिक प्रेरणा से, जिसका वेग रोका जाना असम्भव है, विचार भाषा में प्रकट हुए विना रह ही नहीं सकते।[२] भाषोत्पत्ति-विषयक प्रथम मत का वर्णन करते हुए

---

१. दे० M. Muller महाशय की उपरि-निर्दिष्ट पुस्तक, भाग १, पृ० ४३६-४४१।

२. तु०—कालिदास "वागर्थाविव संपृक्तौ" ( रघुवंश १ । १ )। तुलसीदास, "रूपज्ञान नहि नामविहीना" ( रामायण, बालकाण्ड )।

"न सोऽस्ति प्रत्ययो लोके यः शब्दानुगमादृते। अनुविद्धमिव ज्ञानं सर्वं शब्देन भासते ॥" ( वाक्यपदीय १।१२४ )।

हमने इस मत का किंचिन्मात्र उल्लेख किया था ( देखिये पृष्ठ १८६, घ )। यहाँ इस पर कुछ विस्तार से विचार किया जायगा।

## समीक्षा

भाषोत्पत्ति-विषयक इस तृतीय मत की दुर्बलता दिखाना कोई कठिन बात नहीं है। यह आश्चर्य है कि मै० म्यूलर महाशय ने और मतों का खण्डन करके इस मत का प्रतिपादन तो किया; परन्तु अपने पक्ष के समर्थन में कोई विशेष हेतु नहीं दिया। विचारों को स्वभावतः वर्णात्मक स्वरूप देनेवाली शक्ति की आदि-मनुष्यों में बिना किसी विशेष प्रमाण के कल्पना करना ऐसा ही है जैसा कि प्रथम मत में भाषा की उत्पत्ति के लिये एक अलौकिक दैवी शक्ति की सहायता की कल्पना करना। इसलिए इस मत में भी भाषा की उत्पत्ति मानो एक जादू से होना मानने के समान है।

( क )

भाषा का सारा इतिहास बतलाता है कि किसी भी शक्ति को जो भाषा की उत्पत्ति के समय काम करती रही होगी किसी समय छुट्टी नहीं मिल सकती। इसके विरुद्ध ऊपर कहा गया है कि उपर्युक्त स्वाभाविक प्रवृत्ति सृष्टि के प्रारम्भ में ही अपना काम करके नष्ट हो गई। भाषा में अब भी नये-नये विचारों के लिए नये-नये शब्द संकेत-रूप से नियत किये जाते हैं; परन्तु उनमें उपर्युक्त स्वाभाविक प्रवृत्ति कोई काम करती हुई नहीं दिखाई देती। हमारे हर्ष, भय, आश्चर्य आदि के भाव तो अवश्य स्वभाव से ही तद्व्यञ्जक ध्वनियों या शब्दों द्वारा प्रकट हो जाते हैं; परन्तु वे शब्द केवल भावों अर्थात् मनोरागों के न कि विचारों के द्योतक होते है। यदि भाषा की उत्पत्ति भी इसी प्रकार से हुई होती तो भाषा का प्रारम्भ भाव-व्यञ्जक शब्दों से मानना चाहिये था न कि पदार्थों के गुणों के नामों से, जैसा कि उपर्युक्त मतवाले मानते हैं।

---

"यत्र ह्येव मनस्तद् वाक्। यत्र वै वाक् तन्मनः। इत्येते द्वे योनी एकं मिथुनम्।" ( गोपथब्राह्मण १। १। ३३ )।

## वर्णों के प्रयत्न

भिन्न-भिन्न वर्णों के उच्चारणोपयोगी शरीरावयवों का व्यापार भिन्न-भिन्न प्रकार का होता है। स्वर-तन्त्रियों के परस्पर सन्निकर्ष की तथा जिह्वा आदि का जो वर्णस्थानों के साथ संनिकर्ष होता है उसकी कमी या अधिकता के लिए संस्कृत-वर्ण-विज्ञानियों में प्रयत्न शब्द प्रसिद्ध है। वायु के वेग की प्रबलता या दुर्बलता से जो वर्णों के स्वरूप में भेद होता है वह भी प्रयत्न-भेद से समझा जाता है।

प्रयत्न के आभ्यन्तर और बाह्य ये दो भेद किये जा सकते हैं :—

(१) स्वरतन्त्रियों की समीपता ( संवार, संवृतता ) या दूरी ( विवार, विवृतता ) से और वायु-वेग की प्रबलता या दुर्बलता से वर्णों में जो सघोष, अघोष, महाप्राण, अल्पप्राण भेद होते हैं, उनको बाह्य प्रयत्न इसलिए कहते हैं कि वे मुख (या आस्य[१] ) के बाहिर (अर्थात् मुख के प्रारम्भ होने से पूर्व ) होते हैं[२]।

(२) वर्णों में स्पर्श, घर्षक आदि का भेद मुख के अभ्यन्तर होने से आभ्यन्तर प्रयत्न में गिना जाता है।[३]

## ७—संस्कृत वर्णमाला

वर्णों के विषय में सामान्यरूप से जो कुछ ऊपर कहा है उसको विशेषरूप से किसी भाषा की वर्णमाला को लेकर दिखलाया जा सकता है। यहाँ हम संस्कृत वर्णमाला का कुछ थोड़ा विचार करेंगे। विशेष विचार के लिए सिद्धान्त-कौमुदी, प्रातिशाख्य आदि ग्रन्थ देखने चाहियें।

---

१. तु०—"किं पुनरास्यम्। लौकिकमास्यम्—ओष्ठात्प्रभृति प्राक् काकलकात्।" ( महाभाष्य १।१।६ )। "काकलकं हि नाम ग्रीवाया मुन्नतप्रदेशः" ( उक्त स्थल पर कैयट की टीका )।

२. तु०—"सन्ति ह्यास्याद् बाह्याः प्रयत्नाः।...के पुनस्ते। विवार-संवारौ। श्वासनादौ। घोषवदघोषवत्ता। अल्पप्राणता महाप्राणतेति।" (महाभाष्य१।१।६)।

३. प्राचीन महाभाष्य आदि ग्रन्थों में बाह्य-प्रयत्नों को 'अनुप्रदान' शब्द से और आभ्यन्तर-प्रयत्नों को 'करण' शब्द से व्यवहार किया गया है। तु० "तेभ्यस्तत्तत्स्थानकरणनादानुप्रदानज्ञेभ्यो वैदिकाः शब्दा उपदिश्यन्ते।" (महाभाष्य, पस्पशाह्निक)। तथा "करणमाभ्यन्तरप्रयत्नः। अनुप्रदानं नादादि बाह्यप्रयत्नः।" ( उद्योत-टीका )

संस्कृत वर्णमाला के विषय में सबसे प्रथम यह बात ध्यान में रखनी चाहिये कि यह वर्णमाला अपने लिखित संकेतों की कल्पना से बहुत पहले अपने रूप में आ चुकी थी। प्राचीन भारतीय आर्यभाषा की ध्वनियों की पूरी पूरी विवेचना करने के बाद ही इस वर्णमाला की कल्पना की गई थी। भारतवर्ष में प्राचीन तथा आधुनिक ( ब्राह्मी, खरोष्ठी, देवनागरी आदि ) लिपियों के लिखित वर्णों की कल्पना मुख्य करके वस्तुतः उस प्राचीन उच्चरित वर्णमाला के अनुसार ही की गई। पीछे से ऐसे वर्णों के लिए जो सस्कृत में नहीं पाये जाते अन्य लिखित संकेतों की कल्पना कर ली गई; जैसे देवनागरी मे 'फ़' 'ज़' आदि।

संस्कृत वर्णमाला का वस्तुतः आधार उच्चरित भाषा ही है, यह प्रत्येक वर्ण के नाम से स्पष्ट है। जहाँ अंगरेज़ी, अरबी आदि भाषाओं में वर्णों का नाम और वास्तविक उच्चारण भिन्न-भिन्न है, वहाँ संस्कृत वर्णमाला में वर्णों का नाम वही है जो उनका उच्चारण भाषा में होता है। इसी कारण से जहाँ और अनेक भाषाओं की वर्णमालाओं में किसी प्रकार का वैज्ञानिक क्रम नहीं दीखता, वहाँ संस्कृत-वर्णमाला का क्रम वर्ण-विज्ञान के बिलकुल अनुकूल है, जैसा कि नीचे के कोष्ठक से स्पष्ट है :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| स्वर | | समानाक्षर | अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ लृ |
| | | संध्यक्षर | ए ऐ ओ औ |
| व्यंजन | स्पर्श | कण्ठ्य | क ख ग घ ङ |
| | | तालव्य | च छ ज झ ञ |
| | | मूर्धन्य | ट ठ ड ढ ण |
| | | दन्त्य | त थ द ध न |
| | | ओष्ठ्य | प फ ब भ म |
| | [illegible] | अन्तःस्था | य र ल व<br>( ळ ळ्ह वैदिक ) |
| | | ऊष्मा | श ष स ह |

पिछले पृष्ठ के कोष्ठक में प्रत्येक व्यञ्जन में उच्चारण की सुविधा के लिये ह्रस्व 'अ' मिला हुआ है।

उक्त वर्णमाला के साथ वैज्ञानिक दृष्टि से अंगरेज़ी फारसी आदि की वर्ण-मालाओं की तुलना की ही नहीं जा सकती।

## प्राचीन उच्चारण में भेद

यहाँ पर इस भ्रम में नहीं पड़ना चाहिये कि प्राचीन समय में भी ऊपर दिखलाये हुए लिखित वर्णों का उच्चारण वस्तुतः ऐसा ही होता था जैसा अब होता है। इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि इनमें से कई वर्णों का उच्चारण पहले और प्रकार का था।

उदाहरणार्थ 'ऋ' का उच्चारण आजकल प्रायः 'रि' की तरह होता है। यदि प्राचीन समय में भी ऐसा ही होता तो यह स्वाभाविक प्रश्न उठता है कि 'ऋ' की कल्पना की ही क्या आवश्यकता थी, क्योंकि 'रि' से ही उसका काम निकल सकता था। प्राकृत और पालि मे संस्कृत 'ऋ' के स्थान में होनेवाले परिवर्तनों का उदाहरण इसी बात की पुष्टि में हम ऊपर ( पृष्ठ २१७ ) दे चुके हैं।

इसी प्रकार 'ए' 'ओ' को यद्यपि संध्यक्षर कहा जाता है, तो भी इनका उच्चारण आजकल सध्यक्षर की तरह न होकर एक दीर्घ समानाक्षर की तरह होता है। परन्तु कति प्राचीन समय में इनका उच्चारण वस्तुतः एक संध्यक्षर के सदृश होता था। तभी तो 'ए', 'ओ' के स्थान में संधि में क्रम से 'अय्', 'अव्' हो सकता था।[१] 'अ + इ' और 'अ + उ' के स्थान में क्रम से 'ए' और 'ओ' आदेश होते हैं,[२] इससे भी इनका वास्तव मे संध्यक्षर होना स्पष्ट है।

'अ' का उच्चारण प्राचीन वैदिक समय में संवृत न होकर विवृत होता था यह हम ऊपर ( पृष्ठ २१६ ) दिखला ही चुके हैं।

जैसा ऊपर के कोष्ठक से विदित होगा, प्राचीन भारतीय वर्ण-विज्ञानियों के अनुसार टवर्ग का उच्चारण जिह्वा के अग्रभाग को ऊपर फेरकर उससे

---

१. जैसे 'चयन' ( = चे + अन ), 'लवन' ( = लो + अन )।

२. जैसे 'देवेन्द्र' ( = देव + इन्द्र ), 'गङ्गोदक' ( = गङ्गा + उदक )।

मूर्धा को छूकर करना चाहिये[1]। परन्तु आजकल भारतीय आर्य-भाषाओं में टवर्ग का उच्चारण कहीं मूर्धन्य और कहीं वर्त्स्य होता है। अंगरेज़ी में t, d मूर्धन्य न होकर वर्त्स्य ही हैं। उनको देवनागरी आदि में 'ट्' 'ड्' द्वारा ही लिखा जाता है।

प्राचीन वर्ण-विज्ञान-विषयक भिन्न-भिन्न प्रातिशाख्यों तथा शिक्षाओं में कई वर्णों के स्थान आदि के विषय में भिन्न-भिन्न मत दिये हैं। यह मत-भेद मुख्यतया देश-भेद तथा काल-भेद से होनेवाले वर्णों के उच्चारण-भेद को ही द्योतित करता है।

## प्राचीन तथा आधुनिक वर्ण-विज्ञान

भारतवर्ष में प्राचीन समय में वर्ण-विज्ञान के विषय में यद्यपि बड़ा विचार किया गया था, तो भी यह न समझना चाहिये कि प्राचीन समय में वर्णों के परस्पर सम्बन्ध तथा भेदों पर इतना सूक्ष्म विचार किया गया था जितना आजकल किया जाता है। एक दो उदाहरणों से यह स्पष्ट हो जायगा—

संस्कृत-वर्ण-विज्ञानियों के अनुसार 'अ' और 'इ' का दीर्घ रूप क्रम से 'आ' और 'ई' है। परन्तु वास्तव में यदि देखा जाय तो ऐसा नहीं है। ह्रस्व और दीर्घ का भेद केवल काल-कृत होता है। परन्तु ह्रस्व 'इ' को कितनी ही देर तक हम उच्चारण करें वह 'ई' नहीं बन जायगा। इसी तरह 'ई' को कितनी भी शीघ्रता से उच्चारण करने से 'इ' सुनाई नहीं देगा।

इसी प्रकार आज-कल जिस तरह 'अ' बोला जाता है वह 'आ' का ह्रस्व रूप नहीं हो सकता। 'अ' के बाद 'आ' के उच्चारण करने में यही नहीं कि देर तक 'अ' का उच्चारण करना चाहिये, किन्तु 'आ' के उच्चारण में मुख को 'अ' की अपेक्षा कुछ अधिक खोलने की आवश्यकता होगी तथा जिह्वा के पिछले भाग को कुछ ऊपर उठाना पड़ेगा।

---

१. तु०—"जिह्वाग्रेण प्रतिवेष्ट्य मूर्धनि टवर्गे।" (तैत्तिरीय-प्रातिशाख्य २।३७)।

# दसवाँ परिच्छेद

—:※:—

## भाषाओं के परिवार

### १—भाषाओं का पारिवारिक या ऐतिहासिक वर्गीकरण

(Genealogical or Historical Classification of Languages)

ऊपर परिच्छेद ४ में हम बतला चुके हैं कि भाषाओं का वर्गीकरण दो प्रकार से किया जा सकता है:—

(क) एक तो उनकी आकृति या रचना की समान-रूपता की दृष्टि से (=आकृति-मूलक वर्गीकरण), और

(ख) दूसरे उनकी उत्पत्ति या परिवार की एकता की दृष्टि से (=पारिवारिक या ऐतिहासिक या उत्पत्तिमूलक वर्गीकरण)।

पहली दृष्टि में भाषाओं के इतिहास आदि की ओर ध्यान न देकर उनके शब्दों के रूप, आकृति या सामान्य रचना को ही देखकर वर्गीकरण किया जाता है। इस तरह के वर्गीकरण का विस्तार से वर्णन 'भाषा की रचना' के वर्णन के साथ ऊपर (परि० ४) किया जा चुका है। उसके गुण-दोष को भी वहीं (परि० ४, अधि० ६) दिखला दिया गया है।

**यहाँ** भाषाओं के पारिवारिक या ऐतिहासिक (या उत्पत्तिमूलक) वर्गीकरण का वर्णन किया जायगा। इस प्रकार के वर्गीकरण का मुख्य आधार भाषाओं के वास्तविक ऐतिहासिक सम्बन्ध पर होता है।

एक भाषा-परिवार में उन्हीं भाषाओं का समावेश हो सकता है जिनके विषय में पर्याप्त प्रमाण इस बात का मिलता है कि वे किसी एक ही मूल-भाषा से निकली हैं। पारिवारिक वर्गीकरण मे भाषाओं की आकृति या सामान्य रचना की समान-रूपता पर ही दृष्टि नहीं रहती, अपितु यह भी देखा जाता है कि उन भाषाओं की उत्पत्ति या विकास कुछ समान मूल-शब्दों से हुआ है।

ऐसा होने पर भी यह जतला देना उचित होगा कि कुछ भाषा-परिवारों को छोड़कर प्रायः भाषा-परिवारों के विषय में, प्रमाणों की जाँच-पड़ताल ठीक-ठीक न हो चुकने से या प्रमाणों के अपर्याप्त होने से, पूरी पूरी निश्चयात्मकता अभी तक नहीं है। अभी तक भारत-यूरोपीय और सेमिटिक इन दो भाषा-परिवारों की भाषाओं के विषय में जितनी छान-बीन विद्वानों ने की है उतनी और भाषाओं के विषय में नहीं। इन दोनों परिवारों में से प्रत्येक की भाषाओं में रचना या आकृति की समानता के साथ साथ मूल-शब्दों की समानता भी बहुत अंश तक पाई जाती है। विद्वानों के वर्षों के परिश्रम ने इस बात को पूरी रीति से निश्चय कर लिया है। अन्य भाषाओं के विषय मे पारिवारिक वर्गीकरण का आधार बहुत करके केवल उनकी रचना की सामान्यतः समान-रूपता ही है। उनकी उत्पत्ति किन्हीं समान मूल-शब्दों से ही हुई इसका अभी तक पूरा-पूरा निर्णय नहीं किया जा सका है। तो भी द्राविड आदि कई भाषा-परिवारों के विषय मे बहुत कुछ अनुसन्धान विद्वानों ने किया है।

ऊपर के लेख से यह स्पष्ट है कि भाषाओं का पारिवारिक या ऐतिहासिक (या उत्पत्तिमूलक) वर्गीकरण करना कोई सरल बात नहीं है। वस्तुतः भाषा-विज्ञान का एक मुख्य उद्देश्य यही है कि भाषाओं के तुलनात्मक और ऐतिहासिक अध्ययन द्वारा भाषाओं का निश्चय-पूर्वक पारिवारिक वर्गीकरण किया जा सके। विभिन्न मनुष्य-जातियों के ऐतिहासिक सम्बन्ध के निर्णय करने में इससे कितनी सहायता मिल सकती है इसका हम ऊपर निर्देश कर चुके है।

## २—भाषाओं के पारिवारिक सम्बन्ध का स्वरूप

यह सब कोई जानते हैं कि कुछ दूरी के बाद भाषा बदल जाती है। अपनी भाषा में जो स्थानीय भेद पाये जाते हैं उनको प्रत्येक मनुष्य ने अनुभव किया होगा। ऊपर हम बतला चुके हैं कि उच्चारण या लहजे की थोड़ी-सी विशेषता अथवा विशेष स्थानीय शब्द या शब्द-समूह से बोलनेवाले के ज़िले की ही नहीं, किन्तु कभी-कभी नगर की भी तत्काल प्रतीति हो जाती है। परन्तु इस प्रकार की छोटी-छोटी विशेषताओं से हमारे उस मनुष्य के भाव को समझने में कोई बाधा नहीं पड़ती। हम उसकी बोली को 'रूखी', 'कडी', 'गँवारू', 'मीठी', या 'कोमल' भले ही समझें, परन्तु हम उसको अपनी भाषा से भिन्न भाषा नहीं कहते।

यदि दूसरे की बोली में कुछ अधिक विशेषतायें पाई जाती हों, या उसकी बात-चीत के अधिकतया समझ पड़ने पर भी पूरे-पूरे समझने में कठिनता हो, तो अधिक से अधिक हम कदाचित् यह कह सकते हैं कि वह मनुष्य हमारी भाषा की एक विशेष बोली या प्रादेशिक भाषा बोल रहा है।

परन्तु यदि दूसरे की भाषा में हम इतना भेद पायें कि हम एक दो शब्द ही कहीं-कहीं समझ सकें और वक्ता के भाव को न समझ सकें, उस दशा में हम यह सन्देह कर सकते है कि वह मनुष्य हमारी भाषा की ही एक प्रान्तीय बोली बोल रहा है या कोई हमारी भाषा से कुछ-कुछ समानता रखनेवाली भिन्न ही भाषा बोल रहा है।

ऊपर कही हुई बातों को हम उदाहरण द्वारा इस प्रकार स्पष्ट कर सकते हैं। यदि कोई मनुष्य धीरे-धीरे एक गाँव से दूसरे गाँव मे होता हुआ और प्रत्येक गाँव में खुल्लम-खुल्ला वहाँ के रहनेवालो के साथ बात-चीत करता हुआ लाहौर से कलकत्ते की पैदल यात्रा करे, तो उसके लिए, यदि उसने काफी धीरे-धीरे यात्रा की होगी, बगाल पहुँचने पर यह संभव होगा कि वह ग्रामीण बंगाली समझ सके; साथ ही उसको यह पता नहीं लगेगा कि उसने पहले-पहल बंगाली भाषा कहाँ और कब सुनी। पंजाबी की स्थानीय बोलियों के बाद दिल्ली के आस-पास बोली जानेवाली हिन्दी से पश्चिमीय हिन्दी की स्थानीय बोलियों में से गुजरता हुआ वह धीरे-धीरे, विशेष-रूप से बोलियों के भेदों को अनुभव न करता हुआ, पूर्वीय हिन्दी के प्रदेश में, और वहाँ से इसी तरह धीरे-धीरे चलता हुआ प्रथम बिहारी के और फिर पश्चिमीय बंगाली के प्रदेश में पहुँच जायगा।

दूसरी ओर, यदि कोई लाहौर से पेशावर की यात्रा इसी प्रकार करे तो उसको पंजाबी के प्रदेश से पश्तो भाषा के प्रदेश में जाने पर जो भेद प्रतीत होगा वह लाहौर से कलकत्ता जाने में प्रतीत होनेवाले भाषा-भेद की अपेक्षा कहीं अधिक और एकाएक होगा।

इसके अतिरिक्त, यदि वही यात्री शिमला से उत्तर की ओर हिमालय में कुछ आगे चला जाय तो वह एकाएक ऐसे प्रदेश में पहुँच जायगा जहाँ की भाषा वह कुछ भी न समझ सकेगा। कनावड़ी भाषा जो वहाँ बोली जाती है मुंडा भाषा-परिवार से सम्बन्ध रखनेवाली एक बोली है। हिन्दी से मिलने-जुलनेवाली पहाड़ी बोलियों से वह इतनी

भिन्न है कि उनमें परस्पर कुछ भी समानता नहीं पाई जाती। उनकी सीमा पर पहुँचकर यात्री को मानो ऐसा प्रतीत होगा कि वह एक ऐसी अगाध खाई पर आ गया है जिसका कोई पुल नहीं है।

एक पंजाबी ग्रामीण मनुष्य साधारणतया बंगाली, पश्तो, या कनावड़ी को न तो समझ ही सकता है और न बोल सकता है। परन्तु उपर्युक्त काल्पनिक उदाहरण से यह स्पष्ट है कि उसके और पश्तो के बीच में जो खाई है वह उसको बंगाली से पृथक् करनेवाली खाई की अपेक्षा कहीं अधिक गहरी है; परन्तु कनावड़ी के साथ तो उसका कोई सम्बन्ध ही नहीं है। इसी बात को दूसरे शब्दों मे इस तरह कहा जा सकता है कि पंजाबी का बंगाली और पश्तो दोनों के साथ पारिवारिक सम्बन्ध होते हुए भी बंगाली की अपेक्षा पश्तो के साथ अधिक दूर का सम्बन्ध है, परन्तु कनावड़ी के साथ तो उसका कोई पारिवारिक सम्बन्ध है ही नहीं।

## ३—पारिवारिक वर्गीकरण के लिए केवल शब्दों की सामनता पर्याप्त नहीं

एक साधारण यात्री की दृष्टि से ऊपर यह दिखलाया है कि भाषाओं या बोलियों की ऊपरी समानता और परस्पर समझा जाना ये दो बातें ही उनके परस्पर सम्बन्ध का निश्चय करा सकती हैं। परन्तु वैज्ञानिक दृष्टि से इतना कहना पर्याप्त नहीं। एक साधारण यात्री की अपेक्षा भाषा-विज्ञानी के लिए अधिक गम्भीर दृष्टि से विचार करने की आवश्यकता होती है।

भाषाओं के परस्पर सम्बन्ध के पता लगाने या उनको उनके सम्बन्ध के अनुसार भिन्न-भिन्न वर्गों मे बाँटने के लिए साधारण दृष्टि से सबसे पहली प्रक्रिया यह समझी जा सकती है कि उन भाषाओं के शब्दों की तुलना की जावे। इस प्रक्रिया के अनुसार कुछ थोड़े-से प्रतिदिन व्यवहार मे आनेवाले साधारण विचार या भाव और पदार्थ चुन लिये जाते हैं और उनके वाचक शब्दों को[1] भिन्न-भिन्न भाषाओं से लेकर उनकी तुलना की जाती है। उदाहरणार्थ,

---

१. भाषाओं के संबन्ध के निर्धारण के लिए मुख्यतः किस प्रकार के शब्दो की किस अवस्था में तुलना करनी चाहिये, इसका विचार हम १५७-१५८ पृष्ठों पर कर चुके है।

| संस्कृत | पंजाबी | फ़ारसी | ग्रीक | लैटिन | फ्रेंच |
| --- | --- | --- | --- | --- | --- |
| पिता | पिउ | पिदर | patér | pater | père |

| स्पैनिश | अंगरेज़ी | जर्मन |
| --- | --- | --- |
| padro | father | Vater |

---

| संस्कृत | पञ्जाबी | हिन्दी | फ़ारसी | ग्रीक |
| --- | --- | --- | --- | --- |
| त्रयः, त्रीणि, तिस्रः | तिन्न | तीन | सिह | treis (नपुं॰ tria) |

| लैटिन | फ्रेंच | अंगरेज़ी | जर्मन | रूसी |
| --- | --- | --- | --- | --- |
| tres (नपुं॰ tria) | trois | three | drei | tri (बहुव॰ troe) |

---

| संस्कृत | हिन्दी | फ़ारसी | ग्रीक | लैटिन |
| --- | --- | --- | --- | --- |
| भ्राता | भाई | बिरादर | phrātēr | frater |

| गाथिक | अंगरेज़ी | जर्मन | आइरिश |
| --- | --- | --- | --- |
| brōthar | brother | Bruder | brāthair |

---

| संस्कृत | हिन्दी | फारसी | ग्रीक | लैटिन |
| --- | --- | --- | --- | --- |
| सप्त | सात | हफ़्त | hepta | septem |

| गाथिक | जर्मन | अंगरेज़ी | वेल्श |
| --- | --- | --- | --- |
| sibun | sieben | seven | saith |

इसमें सन्देह नहीं कि इस प्रकार की तुलना से ऐसी भाषाओं में भी जिनमें आपाततः कोई समानता नहीं दीखती अनेक समानताओं का पता लग जाता है, और परस्पर घनिष्ठ सम्बन्ध रखनेवाली भाषाओं के वर्गीकरण में बहुत कुछ सहायता मिलती है। ऐसी तुलना के आधार पर यह कल्पना की जा सकती है कि जितनी ही अधिक संख्या में इस प्रकार समान शब्द जिन भाषाओं में पाये जाते हैं और जितना ही कम उनके

उच्चारण में भेद होता है उतना ही अधिक उन भाषाओं में परस्पर सम्बन्ध होता है।

तो भी उक्त प्रक्रिया सर्वथा दोषशून्य नहीं है। इसका संक्षेप से वर्णन ऊपर भाषाओं की तुलना की रीति (परि० ७, अधि० ३) के प्रसङ्ग में भी किया जा चुका है। नीचे दिखलाये हुए कारणों से यह स्पष्ट हो जायगा कि पारिवारिक वर्गीकरण के लिए केवल शब्दों की समानता पर्याप्त नहीं होती—

(क) यह हो सकता है कि सम्बद्ध शब्दों के स्थान में हम भिन्न-भिन्न भाषाओं के ऐसे शब्दों की तुलना करे जिनका परस्पर कोई सम्बन्ध नहीं है। उदाहरणार्थ,

अंगरेज़ी dog शब्द का हिन्दी 'कुत्ता' शब्द से कोई सम्बन्ध नहीं हैं; परन्तु अंगरेज़ी hound का संस्कृत 'श्वन्' से सम्बन्ध है।

इसी तरह फ़्रेंच Cheval (=घोड़ा) और इटैलियन भाषा के cavallo का हिन्दी 'घोड़ा' शब्द से कोई सम्बन्ध नहीं है; परन्तु लैटिन equus और संस्कृत 'अश्वः' या फ़ारसी 'अस्प' सम्बन्धी शब्द हैं।

(ख) यह भी सम्भव है कि दो शब्द, आपाततः एक-से होते हुए भी, व्युत्पत्ति की दृष्टि से परस्पर नितराम् भिन्न-भिन्न हों और उनका इतिहास बिलकुल जुदा-जुदा हो। ऐसी दशा में उनकी ऊपरी समानता केवल आकस्मिक होगी। दो भिन्न-भिन्न भाषाओं में जो ऐसी समानतायें देखी जाती है हमें उनकी ओर से सदा सावधान रहना चाहिये।

उदाहरणार्थ, अंगरेज़ी soup (=शोरबा) और संस्कृत 'सूप' में वस्तुतः कोई ऐतिहासिक सम्बन्ध नहीं है। इन दोनों शब्दों के परस्पर सम्बन्ध के विषय में हमारा सन्देह इससे और बढ़ जाता है कि उपर्युक्त (परि० ७; अधि० ७) ग्रिम महाशय के नियम के अनुसार जो संस्कृत 'प्' के स्थान में अंगरेज़ी में f होना चाहिये वह अंगरेज़ी soup शब्द में नहीं देखा जाता।

इसी प्रकार के और उदाहरण ऊपर [परि० ७, अधि० ३ (१, ४)] दिये जा चुके हैं।

(ग) प्रायः ऐसा भी होता है कि वर्ण-विकारों के कारण दो परस्पर सम्बन्ध रखनेवाले शब्दों का शाब्दिक रूप इतना परिवर्तित हो जाता है

कि उनके विषय में यह पता लगाना कि वे परस्पर सम्बन्ध रखनेवाले हैं कठिन हो जाता है। उदाहरणार्थ, नीचे लिखे शब्दों को देखिये :—

| संस्कृत | ग्रीक | लैटिन | अंगरेज़ी | जर्मन |
|---|---|---|---|---|
| गौः | boûs | bos | cow | Kuh |
| पञ्च | pénte | quinque | five | funf |
| श्वा | kúōn | canis | hound | Hund |

| संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|
| हृदय | हियाव |
| आत्मन् | आप |
| उद्गार | डकार |
| तिलक | टीका |
| धृष्ट | ढीठ |

(घ) ऐसा भी हो सकता है कि जिन शब्दों की समानता से हम दो भाषाओं का सम्बन्धी होना सिद्ध करना चाहते है वे शब्द वस्तुतः उन दोनों भाषाओं में या दोनों में से किसी एक में किसी और ही भाषा से ले लिये गये हों, या उन दोनों भाषाओं में से ही एक ने दूसरी से उद्धृत कर लिये हों। ऐसी दशा में यह स्पष्ट है कि शब्दों की समानता से भाषाओं के सम्बन्धी होने में कोई प्रमाण नहीं मिल सकता। उदाहरणार्थ,

अंगरेज़ी में jungle, loot, palanquin, chutney आदि अनेक शब्द हिन्दी से लिये गये है। अंगरेज़ी tobacco, जर्मन Tabak, फ्रेंच tabac, और हिन्दी 'तम्बाकू' का प्रारम्भ उत्तरीय अमरीका के पाश्चात्य इन्डीज़ की आदि-भाषा से हुआ है।

इसी प्रकार पृथ्वी की भिन्न-भिन्न परिवारों की भाषाओं में चाय के वाचक शब्दों की समानता है; जैसे चीनी (अम्वाय) t'e, चीनी (मन्दारिन) ch'a, पोर्तुगीज़ cha, हिन्दी 'चाय' या 'चा', फ़ारसी 'चा' रूसी chai̯, तुर्की chay, मैले te या teh, डच thee, फ्रेंच thé, इटैलियन tè, स्पैनिश te, जर्मन Tee, अंगरेज़ी tea। ईस्वी सोलहवीं शताब्दी में डच लोग विशेषतः पूर्व के साथ तिजारत करते थे। इसलिये यूरोप में डच भाषा में लिये गये thee शब्द का ही प्रायः कुछ रूपान्तरों के साथ

प्रचार हो गया। परन्तु इन शब्दों का मूलतः प्रारम्भ चीनी भाषा से ही हुआ है।

(ङ) यह कहा जा सकता है कि कुछ थोड़े-से उद्धृत शब्दों की वर्तमानता से किसी भाषा के वर्गीकरण के प्रश्न पर कुछ प्रभाव नहीं पड़ सकता। परन्तु भाषाओं में उद्धृत शब्दों की संख्या सदा थोड़ी ही हो यह आवश्यक नहीं है। जब किसी राजनीतिक या और कारण से दो जातियो में घनिष्ठ सम्बन्ध हो जाता है तो शनैः शनैः सहस्रो शब्द एक भाषा से दूसरी भाषा में उद्धृत कर लिये जाते हैं। उदाहरणार्थ, फ़ारसी में सहस्रों शब्द अरबी भाषा से उद्धृत कर लिये गये हैं। सैकड़ो फ़ारसी तथा अरबी शब्द भारतवर्ष की हिन्दी आदि उत्तरीय भाषाओं में पाये जाते हैं। इसी प्रकार अंगरेज़ी भाषा में प्राचीन फ़्रेंच और लैटिन भाषा से सैकड़ों शब्द ले लिये गये हैं।

इस तरह जब किसी भाषा में उद्धृत शब्दों का एक बड़ा अंश पाया जाता है उस दशा में भाषाओं के सम्बन्ध के विषय में प्रायः भ्रम पैदा हो सकता है। उदाहरणार्थ, बहुत-से लोग इसी कारण से यह समझते हैं कि फ़ारसी का संस्कृत की अपेक्षा अरबी से अधिक सम्बन्ध है। परन्तु एक भाषा-विज्ञानी इस बात को कभी नहीं मान सकता।

## ४—पारिवारिक वर्गीकरण के लिए रचना की समानता की आवश्यकता

ऊपर के लेख से यह स्पष्ट हो गया होगा कि भाषाओं के पारिवारिक उत्पत्ति-मूलक सम्बन्ध को स्थापित करने के लिए केवल उनके शब्दों की समानता को देखना एक पर्याप्त और निर्दोष प्रक्रिया नहीं है। इसलिए भाषाओं के वैज्ञानिक वर्गीकरण का आधार भाषाओं की रचना ही होनी चाहिये।

भाषा की रचना से आशय धातु और प्रातिपदिक के आगे लगनेवाली विभक्तियों द्वारा अर्थ के भिन्न-भिन्न सम्बन्धों और परिवर्तनों के प्रकट करने की विधि से ही नहीं है। किन्तु रचना के विचार मे जैसा ऊपर (परि० ४) कहा है, वाक्य-रचना के साथ-साथ, वाक्यान्तर्गत पृथक्-पृथक् कृदन्त, तद्धितान्त आदि शब्दो के बनाने की विधि का विचार भी सम्मिलित है।

ऐसा प्रायः होता है कि वर्ण-विकारों के कारण शब्दों का असली स्वरूप छिप जाता है। इसलिए जिन शब्दों की तुलना करनी हो पहले उनका यथासंभव उनके प्रकृति-प्रत्यय-रूप अंशों में विश्लेषण या विवेचन कर लेना चाहिये।

शब्दों के इस प्रकार के विवेचन में संस्कृत जैसी भाषाओं के साथ तुलना करने से बड़ी सहायता मिलती है। संस्कृत का सबसे बड़ा महत्त्व इस बात में है कि इसकी रचना अब भी बहुत कुछ विशद है। इसलिए संस्कृत जैसी विशद रचना से युक्त भाषाओं से दूसरी भाषाओं की शब्द-रचना के समझने में सहायता मिलना स्वाभाविक ही है। साथ ही वर्ण-विकार से उस शब्द की रचना पर कितना प्रभाव पड़ सकता है इसका भी ध्यान रखना चाहिये।[१]

## ५—भाषाओं का पारिवारिक वर्गीकरण

ऊपर के लेख से यह सिद्ध होता है कि उन्हीं भाषाओं के विषय में जिनमें न केवल भिन्न-भिन्न रूपान्तरों के सहित बहुत से समान शब्द पाये जाते हैं, किन्तु जिनमें सामान्यतः रचना की भी समानता है, यह कहा जा सकता है कि वे एक ही भाषा-परिवार से सम्बन्ध रखती हैं। भाषा-परिवार शब्द में 'परिवार' शब्द का प्रयोग औपचारिक है। इस शब्द के प्रयोग से यह आशय है कि किसी भी भाषा-परिवार से सम्बन्ध

---

१. भाषाओं के पारिवारिक वर्गीकरण के संबन्ध में जो कुछ ऊपर कहा है, उसका सारांश यही है कि हमें उन्हीं भाषाओं को 'एक परिवार' का समझना चाहिए जो किसी एक मूलभाषा से विकसित हुई हों। इस एकता के निर्धारण के लिए कम से कम पाँच बातों को देखना चाहिये :—

(१) भाषाओं की धातुओं में समानता, (२) धातुओं से मूल शब्दों के बनाने में समानता, (३) मूल शब्दों से व्याकरण के अंश को जोड़कर पूर्ण शब्दों के बनाने की प्रक्रिया में समानता, (४) भाषाओं के संख्यावाचक, संबन्ध-वाचक ('पिता', 'माता' आदि), सर्वनाम, तथा प्रतिदिन व्यवहार में आनेवाले जैसे शब्दों में समानता, और (५) वाक्य-रचना की समानता।

रखनेवाली सारी भाषायें किसी एक ही भाषा से निकली हैं, अर्थात् उन सबका मूल-स्रोत एक ही भाषा थी।

( १ )

कुछ भिन्न-भिन्न भाषाओं के विषय में तो ऐतिहासिक प्रमाण इस बात का मिल सकता है कि वे एक ही भाषासे निकली हैं। उदाहरणार्थ, यह इतिहास से सिद्ध है कि यूरोप की फ्रेंच, स्पैनिश, इटैलियन, रूमानियन और कुछ अन्य प्रादेशिक भाषायें, सब की सब, लैटिन भाषा से, अर्थात् बहुत अंश तक तो लैटिन भाषा के उस अपरिष्कृत रूप से जो रोमन सेनाओं में पाया जाता था, और कुछ अंश तक पुस्तकों की परिष्कृत लैटिन से पीछे से उद्धृत शब्दों से बनी हैं।

इसी प्रकार भारतवर्ष की आधुनिक आर्य-भाषायें प्राचीन भारत की उस सर्व-साधारण की भाषा से निकली हैं जिसका परिष्कृत स्वरूप वैदिक तथा पीछे की संस्कृत से पाया जाता है। इसमे सन्देह नहीं कि वैदिक समय में भी भाषा में प्रादेशिक भेद पाये जाते थे। इस बात की पुष्टि 'कृ' धातु के 'कुरु' तथा 'कृणु' जैसे रूप-भेदों के ऋग्वेद आदि मे पाये जाने से तथा इसी प्रकार के दूसरे प्रमाणों से होती है। तो भी यह स्पष्ट है कि उस समय का भेद उस भेद की अपेक्षा जो आज-कल की हिन्दी, पञ्जाबी आदि भाषाओं में परस्पर पाया जाता है कहीं कम था।

( २ )

परस्पर सम्बन्ध रखनेवाली भाषाओं के शब्दों की तुलना करने के लिए तथा उनकी रचना के समझने के लिए, जैसा ऊपर कहा है, यह अत्यन्त उपयोगी है कि उनका प्राचीन स्वरूप लेख में पाया जाता हो; जैसे उपर्युक्त फ्रेंच आदि भाषाओं के विषय में लैटिन और भारतवर्षीय आधुनिक आर्य-भाषाओं के विषय में संस्कृत। कुछ जातियों में उनका प्राचीन साहित्य नहीं पाया जाता। लेख में उनकी प्राचीन भाषा के न पाये जाने से उससे निकली हुई आधुनिक भाषाओं के विकास को समझना अति कठिन होता है।

( ३ )

ऐतिहासिक प्रमाण और प्राचीन लेखों के अभाव में हम कुछ भाषाओं की अत्यधिक समानता को देखकर उनको एक पारिवारिक वर्ग में रख

सकते हैं। दूसरे शब्दों में, उनके विषय में हम यह अनुमान कर सकते हैं कि वे सब एक ही मूल-भाषा से निकली हैं। परन्तु ऐसी दशा में इतना ध्यान रहे कि उस मूल-भाषा के अस्तित्व के विषय में हमारे पास कोई और स्पष्ट प्रमाण नहीं हैं। उसके स्वरूप के विषय में हम अपने विचार भी केवल कल्पना के आधार पर ही बना सकते हैं। साथ ही ऐसी दशा में यह डर भी रहता है कि कहीं हम किसी ऐसी भाषा को भी उस वर्ग में सम्मिलित न समझ लें जिसका वस्तुतः उससे कोई सम्बन्ध नहीं है।

( ४ )

किन्हीं दो भाषाओं में विषय मे यह सिद्ध करना, कि वे अत्यन्त प्राचीन समय में अन्ततः परस्पर सम्बन्ध नहीं रखती थीं, बड़ा कठिन है। इस कारण से तथा इस विचार की ओर सामान्यतः अधिक झुकाव होने से कि मनुष्य-भाषा का प्रारम्भ किसी एक ही स्थान पर हुआ होगा, कुछ विद्वानों ने कभी-कभी अत्यन्त भिन्न भाषाओं की परस्पर समानताओं के खोजने की चेष्टा की है।

उदाहरणार्थ, संस्कृत भाषा अरबी भाषा से अत्यन्त भिन्न है। दोनों पृथक्-पृथक् भाषा-वर्गों से सम्बन्ध रखती हैं। दोनों भाषा-वर्गों की रचना भी एक दूसरे से भिन्न है। सेमिटिक भाषा-परिवार के, जिससे अरबी का सम्बन्ध है, त्रिवर्णात्मक धातुओं का संस्कृत-सम्बन्धी भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार के एकाक्षरात्मक धातुओं के साथ स्पष्ट ही कोई सम्बन्ध नहीं दीखता। ऐसा होने पर भी कुछ विद्वानोंने इस बात को सिद्ध करने का प्रयत्न किया है कि दोनों परिवारों की भाषायें एक ही मूल-स्रोत से निकली हैं।

यह हो सकता है कि कुछ आकस्मिक समानतायें दोनों में पाई जावें।[1] परन्तु केवल आकस्मिक समानताओं के आधार पर किन्हीं का सम्बन्व

१. उदाहरणार्थ, संस्कृत 'एक', 'षट्' (=षष्), 'सप्त' के साथ यथाक्रम हिब्रू ékhad (=एक), shêsh (=छः) और shebà (=सात) शब्दों को देखिये। इन हिब्रू शब्दों के विषय में विशेष विवेचना से विद्वानों ने यही सिद्ध किया है कि इनका संस्कृत शब्दों के साथ कोई पारिवारिक सम्बन्ध नहीं है और उनकी समानता केवल आकस्मिक है।

जोड़ना कैसे युक्ति-संगत हो सकता है ? उपर्युक्त रचना आदि की विशेषता के साथ-साथ उक्त दोनों भाषा-परिवारों का इतिहास पृथक्-पृथक् हम इतने पीछे ले जा सकते हैं कि यह विश्वास से कहा जा सकता है कि वे दोनों भाषा-परिवार पिछले सहस्रों वर्षों से एक दूसरे से अत्यन्त भिन्न और पृथक् रहे हैं।

## ६—भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार के भिन्न-भिन्न नाम और महत्त्व

भाषा-विज्ञान के एक विज्ञान के रूप में आरम्भ होने पर सबसे पहले संस्कृत-सम्बन्धी भाषा-वर्ग और अरबी-सम्बन्धी भाषा-वर्ग का ही एक दूसरे से पारिवारिक दृष्टि से भेद किया गया। संस्कृत के अध्ययन से ही ग्रीक और लैटिन भाषाओं के शब्दों की रचना के विवेचन में बड़ी सहायता मिली। इसी आधार पर इन दोनों तथा अन्य भाषाओं के तुलनात्मक अध्ययन का आरम्भ हुआ। कुछ ही दिनों में यह पता लग गया कि ग्रीक और हिब्रू भाषा के शब्दों की तुलना, चाहे वे शब्द देखने में कितनी ही समानता रखते हों, व्यर्थ है। इससे पहले विद्वानों का बहुत कुछ समय ग्रीक और हिब्रू शब्दों की तुलना करने में नष्ट हो चुका था। अब यह बात स्पष्ट हो गई कि ये दोनों भाषायें रचना की दृष्टि से परस्पर अत्यन्त भिन्न हैं, और इसी कारण दोनों की उत्पत्ति भी भिन्न-भिन्न मूल-भाषाओं से ही माननी चाहिये।

### भिन्न-भिन्न नाम

ऊपर कहे गये दोनों भाषा-परिवारों में से प्रथम भाषा-परिवार को—जिसमें संस्कृत, फ़ारसी, आर्मीनियन, ग्रीक, लैटिन और उससे सम्बन्ध रखनेवाली इटैलियन आदि भाषायें, केल्टिक भाषायें, अंगरेज़ी, जर्मन, रूसी आदि भाषायें सम्मिलित हैं—भिन्न-भिन्न समय पर भिन्न-भिन्न नाम दिये गये।

सबसे पहले संस्कृत 'आर्य' शब्द के आधार पर इसको आर्य-भाषा-परिवार कहा गया। आज-कल भी साधारण साहित्य में 'आर्य' शब्द का प्रयोग इस भाषा-परिवार के नाम (=आर्य-भाषा-परिवार) में तथा

इस परिवार की भाषाओं की मूल-भाषा के नाम ( =मूल-आर्य-भाषा) में किया जाता है। इस प्रसङ्ग में 'आर्य' शब्द से उस प्राचीन जाति का आशय है जिसमें उक्त मूल-भाषा का विकास हुआ था और जो उसको बोलती थी। वह जाति किन लोगों की थी? वे कहाँ रहते थे? इत्यादि प्रश्नों पर यहाँ विचार करना आवश्यक नहीं।

परन्तु आज-कल भाषा-विज्ञानी 'आर्य' शब्द का प्रयोग केवल ईरानी तथा भारतीय आर्य-भाषाओं के लिए और उस (मूल)-) भाषा के लिए, जिससे ये दोनों प्रकार की भाषायें निकली हैं, करते हैं। उस अधिक प्राचीन भाषा के लिए जो संस्कृत, फ़ारसी तथा ग्रीक आदि भाषाओं की मूल-भाषा थी वे लोग भारत-यूरोपीय मूल-भाषा (The Indo-European Original Language) का नाम देते हैं। इसी अर्थ में भारत-जर्मनीय (मूल-) भाषा का प्रयोग जर्मनी में किया जाता है।

भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार से आशय उन समस्त भाषाओं से है जो उस प्राचीन भारत-यूरोपीय मूल-भाषा से निकली हैं। 'भारत-यूरोपीय' ( या 'भारत-जर्मनीय') शब्द के प्रयोग से यही अभिप्राय है कि इस भाषा-परिवार के भारतवर्ष से लेकर यूरोप तक के भौगोलिक विस्तार की ओर ध्यान दिलाया ज सके। 'भारत-यूरोपीय' के स्थान में आजकल 'आर्य' शब्द के प्रयोग न करने का कारण यह है कि इस बात का पूरा पूरा निश्चय नहीं है कि उक्त मूल-भाषा के बोलनेवाले अपने को, भारतीय और ईरानियों की तरह, आर्य कहते थे या नहीं।

## महत्त्व

विभिन्न भाषा-परिवारों में भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार का महत्त्व सबसे अधिक है। भाषा-विज्ञानी की दृष्टि में तो निर्विवाद रूप से इसका स्थान और सबके स्थान से ऊँचा है। नीचे दिखलाये हुए कारणों से यह बात स्पष्ट हो जावेगी :—

(१) भाषा-विज्ञान की नींव इसी परिवार के आधार पर रक्खी गई है।

(२) भाषा-विज्ञान में प्रवेश के लिए अब भी विद्यार्थियों को सबसे पहले इसी परिवार के विषय में ज्ञान प्राप्त करना होता है।

(३) विद्वानों ने जितना परिश्रम तथा छान-बीन इस परिवार के विषय में की है उतनी अभी तक औरों के विषय में नही की गई।

(४) वैज्ञानिक दृष्टि से अध्ययन के लिए इस परिवार में पर्याप्त स्पष्टता, निश्चयात्मकता और विस्तार तीनों गुण पाये जाते हैं। (क) इस परिवार की भिन्न-भिन्न भाषाओं के इतिहास मे भाषा-विषयक विचार प्राचीन समय से ही प्रारम्भ हुआ, जिससे उनके विकास के समझने में बड़ी सहायता मिल सकती है। (ख) इस परिवार के विषय में ऋग्वेद आदि प्राचीन साहित्य के रूप मे ऐतिहासिक साक्ष्य जितना पुष्कल और सुरक्षित मिल सकता है, उतना औरों के विषय में नहीं। प्राचीन जगत् के तीन अत्यन्त महत्त्व से युक्त साहित्य—संस्कृत, ग्रीक और लैटिन—और मध्य-कालीन तथा आधुनिक साहित्य का बड़ा भाग भी इसी परिवार से सम्बन्ध रखते हैं। (ग) देश-दृष्टि से भी इनका विस्तार अत्यधिक है। सभ्य जगत् का बहुत बड़ा भाग, जैसे लगभग सारा यूरोप, अमरीका का बड़ा भाग, ईरान और उत्तरीय भारतवर्ष, इसी परिवार से सम्बन्ध रखनेवाली भाषाओं को बोलता है।

(५) भाषा के विकास को दिखानेवाली जितनी विविध सामग्री इस परिवार में पाई जाती है, उतनी किसी दूसरे परिवार में नहीं। इस परिवार की कुछ भाषाओं में उच्चारण-सम्बन्धी महान् परिवर्तन हो चुका है। कुछ भाषायें परिवर्तित होते-होते शुद्ध संश्लेषणात्मक अवस्था से लगभग शुद्ध विश्लेषणात्मक अवस्था में आ गई हैं। बहुत-सी अभी तक बीच की ही दशा में हैं। इन्हीं कारणों से इस परिवार में, औरों की अपेक्षा, शब्दों के रूप और रचना के विविध नमूने कहीं अधिक पाये जाते हैं।

इस परिवार की भिन्न-भिन्न भाषाओं का और अवान्तर वर्गों का वर्णन अगले परिच्छेद में किया जायगा।

## ७—सेमेटिक भाषा-परिवार

अरबी-सम्बन्धी भाषा-वर्ग, जिसकी भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार से विलक्षणता को सबसे पहले विद्वानों ने अनुभव किया, सेमिटिक भाषा-परिवार के नाम से प्रसिद्ध है। 'सेमिटिक' ( Semitic ) शब्द 'सेमाइट'

(Semite) शब्द से बना है। सेमाइट से अभिप्राय यहूदी तथा उनसे सम्बन्ध रखनेवाली अरब आदि जातियों से है। इस परिवार की मुख्य मुख्य भाषाओं का वर्णन नीचे दिया जाता है :—

(१) असीरियन भाषा। प्राचीन मेसोपोटामिया की द्वितीय प्राचीन भाषा असीरियन नाम से प्रसिद्ध है। प्राचीन समय में दक्षिण मेसोपोटामिया (प्राचीन नाम बैबिलोनिया[१]) की राजधानी बैबिलोन (या बाबिल) नामक नगर, और उत्तर मेसोपोटामिया (प्राचीन नाम असीरिया) की राजधानी नाइनवेह (या नैनवा) नगर था। इन दोनों नगरों को विशेषकर असीरियन भाषा का स्थान समझना चाहिये। प्राचीन मेसोपोटामिया की प्रथम प्राचीन भाषा का सम्बन्ध विद्वानों के मत में सेमिटिक भाषा-परिवार से न था। उसका विशेष वर्णन नीचे आयेगा।

असीरियन भाषा पकाये हुए मिट्टी के छोटे बड़े टुकड़ों पर कीलकाक्षरों[२] में लिखी हुई पाई जाती है। इस प्रकार लिखे हुए इस भाषा के कुछ लेख क्राइस्ट से पूर्व तीसरी सहस्राब्दी तक के समझे जाते हैं। बैबिलोन की प्राचीन सभ्यता का कुछ प्रभाव ईरान देश पर पड़ा था। इसी से ईरान देश के सबसे प्राचीन लेख एक विशेष प्रकार के कीलकाक्षरों में लिखे हुए पाये जाते हैं। कुछ लोगों का ख़याल है कि ईरान की तरह भारतवर्ष पर भी बैबिलोन का प्रभाव पड़ा होगा। प्राचीन लेखों से पता लगता है कि फलित ज्यौतिष और जादू या तान्त्रिक बातों में विश्वास बैबिलोनियन धर्म की मुख्य विशेषता थी।

उपर्युक्त असीरियन भाषा को बोलनेवाले सेमिटिक जाति के बैबिलोनियन लोग बैबिलोनिया या असीरिया के आदिनिवासी न थे। इन लोगों ने यहाँ (बैबिलोनिया में) पहले से रहनेवाली एकदूसरी जाति को जीता, और फिर कालान्तर में असीरिया में भी इनकी बस्तियाँ आबाद हुईं। उस प्राचीनतर जाति की भाषा एक दूसरी थी जिसको सुमेरियन या अकैडियन नाम से पुकारा जाता है। इस सुमेरियन भाषा को विजेता

---

१. पालि साहित्य में बैबिलोनिया का नाम 'बावेरु' आता है।

२. कीलों की तरह नुकीली ( । या – ) रेखा या रेखाओं से बने हुए एक प्रकार के अक्षर।

बैबिलोनियन लोगों ने नष्ट न होने दिया; क्योंकि उनकी सभ्यता और धार्मिक विश्वासों का आधार बहुत कुछ उसी प्राचीनतर जाति की सभ्यता और धार्मिक विश्वासों पर था। बैबिलोनियन पुजारियों और धर्म-गुरुओं ने इसका पठन-पाठन जारी रक्खा। वे इसको भी उपर्युक्त कीलकाक्षरों में ही लिखते थे, जैसा कि वर्तमान काल में उपलब्ध अनेक प्राचीन लेखों से सिद्ध होता है।

सुमेरियन भाषा के विषय में विद्वानों के भिन्न-भिन्न मत हैं। चीनी भाषा से तथा काकेशस में आज-कल बोली जानेवाली जार्जियन भाषा से इसके सम्बन्ध को दिखाने की चेष्टा विद्वानों ने की है।

(२) हिब्रू या इब्रानी भाषा। यहूदियों की प्राचीन भाषा हिब्रू या इब्रानी नाम से प्रसिद्ध है। प्राचीन समय में यह फ़िलिस्तीन (या पैलेस्टाइन) में लिखी तथा बोली जाती थी। 'प्राचीन-विधान' (Old Testament) अधिकतर इसी भाषा में लिखा गया है। 'प्राचीन-विधान' का कुछ भाग हिब्रू भाषा से घना सम्बन्ध रखनेवाली और हिब्रू के बाद फ़िलिस्तीन में बोली जानेवाली अरैमेइक भाषा में है।

हिब्रू भाषा अब भी यहूदियों की धार्मिक भाषा है। प्राचीन हिब्रू भाषा की प्रतिनिधि रूप आज-कल केवल एक भाषा है जिसको यिडिश कहते हैं। यह एक अपभ्रंश मिली-जुली भाषा है, और बड़े शहरों में यहूदी लोगों की बस्तियों में इसका प्रयोग किया जाता है।

(३) अरबी भाषा—क़ुरान की भाषा परिष्कृत अरबी है। कुछ प्राचीन प्रादेशिक अरबी बोलियाँ भी प्राचीन लेखों में पाई जाती हैं। आज-कल भिन्न-भिन्न प्रान्तीय भेदों के साथ अरबी भाषा अरब, मेसोपोटामिया, सीरिया, मिस्र और उत्तरीय अफ़्रीका में बोली जाती है।

क़ुरान की अरबी में 'ग्' वर्ण नहीं है। परन्तु मिस्र देश की आधुनिक अरबी में 'ग्' अब भी वर्तमान है। उदाहरणार्थ, ऊँट के लिए मिस्र में 'गमल' शब्द आता है; परन्तु प्राचीन परिष्कृत अरबी में इसके स्थान में 'जमल' शब्द आता है।

इस्लाम धर्म की भाषा होने से अरबी का प्रभाव समस्त मुसलमानों की भाषाओं पर पड़ा है। विशेषकर यह प्रभाव फ़ारसी भाषा पर, और

फ़ारसी द्वारा, उर्दू और तुर्की भाषाओं पर देखा जाता है। उत्तरी अफ़्रीका के मूर लोगों ने अपनी विजय के साथ स्पेन देश में अरबी को प्रविष्ट किया। इसी कारण स्पैनिश शब्द-कोष पर अनेक चिह्न अरबी के पाये जाते हैं।

यूरोपीय इतिहास के मध्यकाल में अनेक कारणों से यूरोप में विद्या की चर्चा बहुत कम हो गई थी, लैटिन भाषा के पठन-पाठन की दशा बहुत बुरी थी, और तुर्कों के आक्रमणों के सामने बिज़ैन्टाइन साम्राज्य (ईसा की छठी सदी से पन्द्रहवीं सदी तक) अपने अन्तिम दिन गिन रहा था; उन दिनों भू-मध्य-सागर के आस पास ज्ञान की ज्योति को स्थिर और उसकी परम्परा को जारी रखने में अरबी विद्वानों ने एक प्रकार से बहुत कुछ काम किया। इन दिनों कार्डोवा (अरबी में .क़ुर्तबा) ग्रैनैडा (अरबी में ग़रनाता) (स्पेन) आदि नगरों के मुसलिम विश्वविद्यालय यूरोप भर में प्रसिद्ध थे। अरबी विद्वानों ने ग्रीस-देशीय दर्शन, जैसे प्लैटो (=अफ़लातून) और अरिस्टाटिल (=अरस्तू) की पुस्तकें, ग्रीस-देशीय वैद्यकशास्त्र और गणित-शास्त्र, इनके अध्ययनाध्यापन को विशेषकर जारी रक्खा।

यूरोप में अरब जाति के उन दिनों के राजनीतिक तथा विद्या-सम्बन्धी प्राधान्य का ही यह फल है कि वहाँ की भाषाओं में अनेक अरबी शब्द पाये जाते हैं। उदाहरणार्थ, अंगरेजी भाषा में ही लीजिये, निम्न-लिखित शब्द कोष्ठक में दिये हुए अरबी शब्दों से लिये गये हैं:—

algebra (अल्जब्र), cipher (सिफ़्र), alchemy (अल्कीमिया), tamarind=इमली (तमरहिंद), alkali =क्षार (अल्क़ली), alcohol=खालिस शराब (अल्कोह्ल=अत्यन्त बारीक), amber (अम्बर), cotton (क़ुतुन), coffee (क़हवह), saffron (ज़ाफ़रान)

इत्यादि शब्द उन दिनों अरब लोगों की विद्या, अर्थ और ऐश्वर्य की समृद्धि के द्योतक हैं। इसी प्रकार admiral (अमीर-उल्-बहर=समुद्र का राजा), arsenal (दार .उस्सिनाअह=शिल्पगृह) शब्दों से युद्ध में उन दिनों की उनकी प्रधानता झलकती है।

उत्तरीय भारतवर्ष की भाषाओ मे और विशेषकर उर्दू या हिन्दुस्तानी भाषा में तो अरबी शब्दों की संख्या बहुत ही अधिक है। मज़हब से सम्बन्ध रखनेवाले अरबी शब्दों के अतिरिक्त, भारतवर्ष में स्वाभाविकतया प्रचलित अरबी शब्दों का सम्बन्ध अधिकतर राज्य-शासन और युद्ध से है। हिन्दुस्तानी मे विशेषतः और दूसरी उत्तरीय भारतवर्ष की भाषाओं मे सामान्यतः प्रचलित कुछ अरबी शब्द नीचे दिये जाते हैं :—

अदालत, क़ानून, मुद्दई, मुद्दाअलह, दावा, शहादत, वकील, मुंसरिम, तहसील, मुंसिफ, मुकद्दमा, फैसला, हाकिम, हुक्म, ज़ुल्म, ज़ालिम, क़त्ल, क़ातिल, इज़्ज़त, इजाज़त, वक़्त, इलाज, हकीम, राज़ी, क़िस्मत, तक़दीर, मतलब, तारीख़, साहिब, बिलकुल, लेकिन (अरबी 'लाकिन'), हिसाब, किताब, जमअ, तफ़रीक़, तकसीम, ज़रब, अव्वल, दुआ, तोबह ( अर० 'तौवह' ), क़बूल, खैरात, मसजिद, कब्र, इबादत, जमाअत, जलसा, तक़रीर, एतबार, कुल ( =समस्त ), खैर, ग़ौर, जाल=फ़रेब ( अरबी 'जअल' ), हाल।

(४) सीरिऐक भाषा—सीरिया (=शाम) देश की एक प्राचीन भाषा (=शामी) जिसमे ईसाई धर्म के पुराने दिनों का साहित्य पाया जाता है सीरिएक नाम से प्रसिद्ध है। २०० ईस्वी के लगभग बाइबिल के 'प्राचीन-विधान' (Old Testament) का हिब्रू से और 'नवविधान' (New Testament) का ग्रीक भाषा से अनुवाद इस भाषा मे किया गया था जो आज तक वर्त्तमान है। इसके अतिरिक्त और भी ईसाई धर्म से सम्बन्ध रखनेवाला पुराना साहित्य इस भाषा मे मिलता है। कुर्दिस्तान और मेसोपोटामिया के कुछ भाग में बहुत विकृत रूप में यह अब भी बोली जाती है।

## ८—सेमिटिक भाषा-परिवार का महत्त्व और मुख्य विशेषतायें

### महत्त्व

भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार को छोड़कर, सेमिटिक भाषा-परिवार का महत्त्व और सब भाषा-परिवारों से कई बातों की दृष्टि से अधिक माना जा सकता है।

इन भाषाओं को बोलनेवाली जातियों ने, भारत-यूरोपीय आर्य-जातियों की तरह, दुनियाँ की सभ्यता के विकास में बड़ा भाग लिया है।

संसार के बड़े धर्मों में से इस्लाम और ईसाई इन दो धर्मों की उत्पत्ति इन्हीं जातियों में हुई। ईसाई धर्म का विस्तार तो आर्य जातियों में ही हुआ है।

सेमिटिक भाषाओं में लिखी गई इन धर्मों की धर्म-पुस्तकों को इन भाषाओं की स्थिर सम्पत्ति समझना चाहिये।

भाषा-विज्ञान की दृष्टि से भी इनका बड़ा महत्त्व है। अपनी रचना की विशेषताओं के कारण यह भाषा-परिवार संसार के समस्त भाषा-परिवारों से इतना भिन्न है जितना उनमें से परस्पर कोई नहीं है।

## मुख्य विशेषतायें

(१) जैसा ऊपर ( परि० ७, अधि० ४ ) कहा है, समस्त सेमिटिक भाषाओं की बड़ी भारी विशेषता यह है कि इनमें धातुयें कम से कम तीन वर्णों ( व्यञ्जनों ) की होती हैं। (२) दूसरी बड़ी विशेषता यह है कि धातुओं के रूप चलाने में या धातुओं से शब्दों के बनाने में प्रत्ययों के सदृश दूसरे अंशों को आगे जोड़ने की सामान्यतः आवश्यकता नहीं होती—केवल धातुओं के अन्दर स्वरों के भेद से ही काम चल जाता है। नीचे लिखे उदाहरणों से यह स्पष्ट हो जायगा :—

ज़्-ल्-म् = ज़ुल्म करना

ज़ालिम, ज़ुल्म, मज़लूम = जिस पर अत्याचार किया जावे, अज़लम = अत्यन्त ज़ालिम।

क़्-त्-ल् = हनन करना

क़त्ल, क़ातिल, मक़तूल या क़तील = जिसको क़त्ल किया जाय, क़तल = उसने क़त्ल किया, मक़तल = क़त्ल करने का स्थान, क़िताल = युद्ध।

ह्-स्-ब् = हिसाब करना

हिसाब, हासिब = हिसाब करनेवाला, महसूब = जिसका हिसाब किया जाय, हसीब = हिसाब का फल, हस्ब = अनुसार या मुताबिक, हसब = उसने हिसाब किया।

क्-त्-ब् = लिखना

कतब = उसने लिखा, किताब = पुस्तक, मक्तूब = लिखी हुई चीज़, कातिब = लिखनेवाला, मकतब = लिखने का स्थान (= पाठशाला)।

इसके विरुद्ध, भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार की धातुओं की अधिक संख्या मे दो से अधिक व्यञ्जन नहीं पाये जाते। और यदि दो से अधिक व्यञ्जन हों तो भी सामान्यतः सेमिटिक भाषाओं की रीति से धातु के अन्दर केवल स्वरों के भेद से, प्रत्यय को जोड़े बिना, शब्दों को नहीं बनाया जाता।

## ६—हैमिटिक भाषा-परिवार

इस भाषा-परिवार का जो कुछ महत्त्व है वह मिस्र देश की प्राचीन भाषा से सम्बन्ध रखने के कारण है। मिस्र संसार की एक अति प्राचीन ऐतिहासिक सभ्यता का स्थान है। प्राचीन मिस्री भाषा का पुनरुद्धार विद्वानों ने प्राचीन लेखों के आधार पर पिछली शताब्दी में ही किया है। इससे पहले लगभग दो हज़ार वर्षों से कोई इसको जानता ही न था। प्राचीन मिस्री भाषा एक प्रकार के चित्रमय अक्षरों में अंकित प्राचीन लेखों में पाई जाती है। इस प्राचीन मिस्री भाषा के पुनरुद्धार में बड़ी सहायता उससे निकली हुई काप्टिक भाषा से मिली।

काप्टिक भाषा—मिस्र देश में कुछ सदियों पहले तक बोली जाती थी। इसमें ईसाई धर्म से सम्बन्ध रखनेवाला कुछ साहित्य भी है। अरबी भाषा के प्रभाव से काप्टिक भाषा सत्रहवीं शताब्दी से सर्व-साधारण की भाषा के रूप में नष्ट हो गई।

इस भाषा परिवार को मुख्य तीन विभागों में बाँटा जा सकता है:—

(१) प्राचीन मिस्री भाषा और उससे निकली हुई काप्टिक भाषा

जो स्वयं कई सदियों से बोली नहीं जाती है; ( २ ) उत्तरीय अफ्रीका की लिबियन या बर्बर नाम की बोलियाँ; और ( ३ ) पूर्वीय अफ्रीका की एथियोपिक या ऐबिसिनियन (या हब्शी) नाम की बोलियाँ।

इस परिवार की आधुनिक बोलियों पर सेमिटिक ढंग की बोलियों का बहुत अधिक प्रभाव पाया जाता है। ऐसे ही कारणों से समझा जाता है कि कदाचित् अन्ततः इस परिवार का सेमिटिक भाषा-परिवार से पारिवारिक सम्बन्ध ही हो।

## १०—यूराल-ऐल्टेइक या तुर्की-सम्बन्धी भाषा-परिवार

भाषा-विज्ञान के प्रारम्भ के दिनों में भाषा-विज्ञानियों ने भारत-यूरोपीय और सेमिटिक भाषा-परिवारों के अतिरिक्त एक तीसरे भाषा-परिवार के भेद को भी दिखलाया था, जिसको उन्होंने तूरानी भाषा-परिवार का नाम दिया था। उसका सबसे प्रसिद्ध उदाहरण तुर्की भाषा थी। परन्तु तुर्की भाषा के साथ-साथ उस परिवार में चीनी आदि बहुत-सी भाषायें भी सम्मिलित कर ली गई थीं जिनका वस्तुतः तुर्की से कोई पारिवारिक सम्बन्ध नहीं था। 'तूरान' और 'ईरान' शब्दों के ऐतिहासिक साहचर्य के प्रसिद्ध होने से, जिस तरह उन दिनों भारत-यूरोपीय भाषापरिवार को 'आर्य-भाषा-परिवार' का नाम दिया गया, उसी तरह तुर्की-सम्बन्धी भाषा-परिवार के लिए भी 'तूरानी' शब्द बहुत उचित समझा गया।

परन्तु कुछ और अधिक छान-बीन से यह प्रतीत हुआ कि तुर्की भाषा उसे बड़े भाषा-परिवार से सम्बन्ध रखती है जिसमें मध्य और उत्तरीय एशिया की अधिकतर भाषायें और यूरोप की फ़िनिश (=फिनलैंड की भाषा), लैप ( =लैपलैंड की भाषा ), एस्थोनियम ( =एस्थोनिया की भाषा ) और मैग्यर ( =हंगरी की भाषा ) भाषायें सम्मिलित हैं। उस समय से इस परिवार के लिए 'तूरानी' शब्द को छोड़कर उसके स्थान में भौगोलिक यूराल-ऐल्टेइक शब्द का प्रयोग किया जाने लगा। इस नाम के रखने का कारण यह है कि विद्वानों की सम्मति में इस परिवार का मुख्य स्थान यूराल और ऐल्टेइ पर्वतों के मध्य का प्रदेश ही था। वहीं से पीछे से इस परिवार की भाषायें और स्थानों में फैली हैं।

इस परिवार की भाषायें बड़े विस्तृत भू-सागर पर फैली हुई हैं। वास्तव में क्षेत्र-विस्तार की दृष्टि से भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार के बाद इसी परिवार का स्थान आता है। ये भाषायें पश्चिम में फ़िनलैंड, हंगरी और टर्की से लेकर पूर्व में ओखोट्स्क सागर तक और दक्षिण में भूमध्य-सागर से उत्तर में उत्तरी महासागर तक पाई जाती हैं।

आजकल भाषाविज्ञानी उपर्युक्त भाषाओं को प्रायेण (१) यूराल-भाषा-परिवार, और (२) ऐल्टेइक-भाषा-परिवार इन दो पृथक् परिवारों में बाँटते हैं। यूराल-परिवार का मुख्य भाषासमूह फ़िनलैण्ड-हंगरी-भाषासमूह है; और ऐल्टेइक-परिवार में तुर्की (या तुर्की-तातारी) भाषा-समूह तथा मंगोली भाषासमूह मुख्य हैं। तो भी इन दोनों भाषा-परिवारों में रचनासम्बन्धी जो परस्पर साम्य पाया जाता है उसके कारण इनको एक ही भाषापरिवार का भी कहा जा सकता है।

यूराल-ऐल्टेइक भाषापरिवार की सारी भाषाओं की रचना योगात्मक है। तुर्की भाषा की रचना उन सबमें अत्यधिक स्पष्ट है; इसको उदाहरण द्वारा ऊपर ( परि० ४, अधि० २ ) दिखलाया जा चुका है।

टर्की, फ़िनलैंड और हंगरी के आधुनिक साहित्य का कोई ऊँचा स्थान नहीं है। मध्य-काल में उइगुर ( =इस परिवार की एक भाषा) और तुर्की ये भाषायें साहित्य के काम में लाई जाती थीं। बाबर ने 'तुज़कि-बाबरी' नामक पुस्तक में अपना वृत्तान्त तुर्की भाषा में ही लिखा है।

तुर्की भाषा में अरबी और फ़ारसी के शब्दों की बड़ी भारी संख्या पाई जाती है। फारसी भाषा में भी बहुत-से तुर्की शब्द आ गये हैं। फ़ारसी द्वारा कुछ तुर्की शब्द ज्यों के त्यों या कुछ परिवर्तित होकर उर्दू में भी आ गये हैं; जैसे :—

बेगम, ख़ान, चाक़ू, क़ैंची, उर्दू (=कैंप), मुग़ल, तोप, तमग़ा, चकमक, चोग़ा, कलाबत्तू (=तु० कलाबतून), क़मची (=छड़ी), क़ाबू।

## ११—द्राविड भाषा-परिवार

ब्राहुई भाषा को छोड़कर, जिसका वर्णन हम आगे करेंगे, द्राविड परिवार की भाषायें अधिकतर दक्षिण भारत में ही पाई जाती हैं। इस

परिवार की सबसे मुख्य भाषायें तामिल, तेलुगु, कनारी अथवा कन्नड़ और मलयालम हैं। इसी परिवार की कुछ बोलियाँ, जिनको प्रायः जंगली जातियाँ बोलती हैं, द्राविड प्रदेश की उत्तरीय सीमा के आस-पास भी पाई जाती हैं। कहीं-कहीं मध्यभारत के पहाड़ी प्रदेश में, तथा बरार से लेकर उड़ीसा और बिहार तक और बंगाल के राजमहल जिले में भी एक जगह गंगातट पर द्राविड़ बोलियों के छोटे-मोटे अवशिष्ट चिह्न जंगली जातियों में ही पाये जाते है, जिनमे गोंडी सबसे प्रमुख है; परन्तु रेल आदि द्वारा गमनागमन में सरलता के बढ़ने तथा शिक्षा के फैलने से आर्य-भाषाओं के निरन्तर बढ़ते हुए प्रभाव के कारण ये धीरे-धीरे मिटती जा रही हैं।

द्राविड भाषाओं में तामिल का स्थान सब से प्रमुख है। यह नवीन मद्रास में तथा सिंहल (लंका) के उत्तरी भाग में बोली जाती है। इसके उत्तर में (आंध्र प्रदेश में) तेलुगु और पश्चिम मे कनारी (या कन्नड़) और मलयालम हैं। इन सब की अपेक्षा तामिल मे प्राचीनतम तथा समृद्धतम साहित्य विद्यमान है। कविता के विषय को छोड़कर, जिसमें इस भाषा ने स्वतन्त्र उन्नति की है, और तामिल साहित्य संस्कृत साहित्य के आधार पर बना है और उसी के भावों से भरा पड़ा है।

तामिल के अतिरिक्त अन्य उपयुक्त मुख्य द्राविड भाषाओं में भी अपना-अपना अच्छा खासा साहित्य है। तामिल साहित्य के समान ही उन सब साहित्यों पर संस्कृत का पर्याप्त प्रभाव है। साथ ही संस्कृत शब्दों की संख्या भी सब में अत्यधिक है।

द्राविड भाषाओं की कुछ विशेषतायें ये हैं :—

(१) घोष और अघोष वर्णों के भेद की अस्पष्टता की ओर झुकाव,
(२) मूर्धन्य वर्णों का अधिक प्राधान्य,
(३) शब्द-रचना की योगात्मकता, और
(४) बड़े-बड़े समासों के बनाने मे सरलता।

द्राविड भाषाओं ने साहित्य की संस्कृत और उत्तरभारत की आर्यभाषाओं पर कहाँ तक प्रभाव डाला है? यह एक रोचक और आवश्यक प्रश्न है। इस प्रभाव के पोषक कई कारण हो सकते हैं। पिछले काल के संस्कृत साहित्य का एक बड़ा भाग दक्षिण भारत मे उन

लोगों द्वारा लिखा गया जिनकी मातृभाषा द्राविड भाषाओं में से एक थी। इसके अतिरिक्त, द्राविड बोलियाँ आजकल की अपेक्षा पहले अधिक उत्तर में बोली जाती थीं, इस कल्पना की पुष्टि में भी कुछ कारण पाये जाते हैं। मध्यभारत के पहाड़ी प्रदेश में कहीं-कहीं द्राविड भाषाओं के चिह्न पाये जाते हैं। इससे भी यही सिद्ध होता है। संस्कृत-कोषों में अनेक शब्द ऐसे मिलते हैं जिनका ईरानी भाषा के या भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार की किसी अन्य भाषा के शब्दों के साथ कोई स्पष्ट सम्बन्ध नहीं दीखता। वस्तुतः उनके विषय में यह सिद्ध नहीं किया जा सकता कि वे आर्य-शब्द हैं। इसी तरह प्राकृत भाषाओं में तथा आधुनिक हिन्दी आदि भाषाओं में भी अनेकानेक शब्द ऐसे पाये जाते हैं जिनका संस्कृत या संस्कृत-सम्बन्धी दूसरी भाषाओं से कोई सम्बन्ध सिद्ध नहीं होता। ऐसे शब्दों के लिए पारिभाषिक शब्द 'देश्य', 'देशज' या 'देशी' है। ऐसे शब्दों के विषय में, विशेषकर जब कि वे अधिकतर द्राविड भाषाओं में पाये जावें, यह निर्णय करना कठिन हो सकता है कि (१) वे वस्तुतः आर्यशब्द हैं; और यद्यपि वे संस्कृत या दूसरी भारतीय आर्य-भाषाओं को छोड़कर किसी और आर्य- ( या भारत-यूरोपीय परिवार की ) भाषा में नहीं पाये जाते तो भी द्राविड भाषाओं में वे उद्धृत किये हुए ही शब्द हैं; या (२) वस्तुतः वे द्राविड शब्द हैं और द्राविड भाषाओं से संस्कृत आदि भारतीय आर्य-भाषाओं में ले लिये गये हैं।

इस प्रश्न के निर्णय करने के लिए द्राविड भाषाओं के इतिहास के ज्ञान की आवश्यकता है। अभी तक इसके विषय में अधिक काम नहीं हुआ है।

द्राविड भाषाओं के विद्वान् महाशय कैल्डवेल ( R. Caldwell) के मतानुसार[1] नीचे दिये हुए संस्कृत शब्द मूल में द्राविड भाषाओं से लिये हुए हैं[2] :—

---

१. दे० :—*A Comparative Grammar of the Dravidian Languages* ( १८५६ ), पृष्ठ ४३६—४४८

२. प्रोफ़ेसर T. Burrow की हाल में प्रकाशित The Sanskrit Language नामक पुस्तक ( पृष्ठ० ३८० ) के अनुसार निम्न-निर्दिष्ट शब्द मूल में द्राविड भाषाओं से संस्कृत में लिये गये हैं—

अगुरु, उलूखल, कज्जल, कठिन, काच, कुटिल, कोण, घुण, चिक्कण, इत्यादि।

अक्का = माता
अटवी = जङ्गल
आलि = सखी ( तेलुगु 'आलु' = स्त्री )
नीर = जल
पट्टन = शहर
पल्ली = एक छोटा ग्राम
मीन = मछली

इतिहास-शास्त्रियों और भाषाविज्ञानियों के अनुसार भारत में आर्यों के आने के समय यहाँ मुंडा और द्राविड पहले से ही बसे हुए थे। पहले उनका फैलाव भारतवर्ष के बहुत बड़े भाग पर था। इसलिए आर्यों के भारत में आने पर उनकी भाषा पर स्वभावतः मुंडा और द्राविड भाषाओं का प्रभाव पड़ा होगा। भाषाविज्ञानियों का अनुमान है कि भारतीय आर्यभाषाओं में मूर्धन्य ध्वनियों का अस्तित्व और 'र' तथा 'ल' का व्यत्यय द्राविड प्रभाव का ही परिणाम है। इसी प्रकार, संस्कृत भाषा के विकास में तिङन्तरूपों के स्थान में 'क्त', 'क्तवतु' (= निष्ठाप्रत्ययों) का उत्तरोत्तर बढ़ता हुआ प्रयोग, तथा लंबे-लंबे समासों का प्रयोग भी द्राविड प्रभाव का ही द्योतक है। इसी प्रकार अन्य बातों में भी आर्य-भाषाओं पर द्राविड भाषाओं का प्रभाव दिखलाया जा सकता है।

## १२—द्राविड परिवार से सम्बन्ध रखनेवाली ब्राहुई भाषा

ऊपर ( पिछले अधिकरण में ) कहा है कि ब्राहुई भाषा को छोड़कर और सारी द्राविड भाषायें अधिकतर दक्षिण भारत में ही पाई जाती हैं। ब्राहुई भाषा क्वेटा के समीप छोटे-से पहाड़ी प्रदेश में बोली जाती है। इसको बोलनेवाले अपनी चारों ओर के ईरानी बोलियों को बोलनेवाले लोगों के साथ शरीर की बनावट के ढङ्ग में बिल्कुल मिलते-जुलते हैं। इसका व्याकरण भी शुद्ध अपने ढङ्ग का न रहकर मिला-जुला हो गया है। परन्तु इसकी रचना की विवेचना से यह सिद्ध होता है कि यह किसी द्राविड भाषा से ही निकली है।

द्राविड भाषाओं के साथ रचना की समानता के होने पर भी, आज-कल उनके साथ इसका कोई दैशिक सम्बन्ध न होने से, और इसके बोलने-

वालों की दैहिक आकृति अन्य ईरानी-भाषा-भाषियों से किसी प्रकार भिन्न न होने से, भाषा-विज्ञानियों और मनुष्य-जाति-विज्ञानियों को इस भाषा की समस्या ने चक्कर में डाल दिया है। इसके विषय में विद्वानों ने भिन्न-भिन्न समाधान दिये हैं। वे ये हैं :—

(१) द्राविड भाषायें किसी समय आज-कल की अपेक्षा उत्तर-पश्चिम में अधिक ऊपर तक, संभवतः समस्त पश्चिमीय समुद्र-तट पर, बोली जाती थीं। ब्राहुई भाषा उनका ही एक टुकड़ा शेष रह गया है। उसको चारों ओर से ईरानी बोलियों ने घेर लिया, और बीच के भाग पर आर्य-भाषाओं ने अधिकार जमा लिया।

(२) यह भी कहा जाता है कि भारत में आने वाली आर्य, शक, हूण, पठान, मुग़ल आदि जातियों के सदृश द्राविड लोग भी भारत में उत्तर-पश्चिम की ओर से आये थे। हो सकता है, आते समय वे अपनी एक छोटी-सी बस्ती मार्ग में छोड़ते आये हों। ब्राहुई बोलनेवाले उसी बस्ती में से हो सकते हैं।

(३) तीसरा समाधान यह है कि द्राविड लोग बड़े प्राचीन काल से पश्चिमीय समुद्र-तट पर व्यापार करते थे। इसी कारण उन्होंने सिन्धु नदी के निचले भाग के आस-पास कहीं पर अच्छी बड़ी बस्ती बसाई होगी। पीछे से उस बस्ती के साथ उनका सम्बन्ध टूट गया। जो लोग वहाँ बचे वे आत्म-रक्षार्थ पहाड़ियों में चले गये; और उन्होंने किसी प्रकार अपनी प्राचीन भाषा को जीवित रक्खा। तो भी अन्तर्जातीय विवाह-सम्बन्ध के कारण उनकी शरीराकृति की विशेषता के सारे चिह्न नष्ट हो गये।

यह स्मरण रहे कि ये सारे समाधान केवल कल्पना-मूलक हैं।

## १३—मुण्डा भाषा-परिवार

मुख्यतया छोटा नागपुर में, उसके आस-पास बंगाल और बिहार के पहाड़ी और जंगली प्रदेशों में, तथा उड़ीसा, मद्रास, और मध्य-प्रदेश के कुछ ज़िलों में संथाल लोगों द्वारा तथा कुछ द्राविड प्रदेश के उत्तर

में रहनेवाली दूसरी पिछड़ी जातियों द्वारा बोली जानेवाली मुण्डा भाषायें द्राविड भाषाओं से बिल्कुल भिन्न हैं।

हिमालय की तराई में बिहार से लेकर शिमला पहाड़ी तक और कदाचित् उसके पश्चिम में भी मुंडा भाषा की बोलियाँ पाई जाती हैं। शिमला पहाड़ी की तरफ की इस बोली को कनावड़ी कहते हैं।

मुण्डा भाषाओं को बोलनेवाली जातियाँ शरीराकृति की दृष्टि से द्राविड-भाषा-भाषियों के ही ढङ्ग की हैं। इसका कारण यह हो सकता है कि भारत में पहले से रहनेवाली मुण्डा जाति के साथ पीछे से द्राविड भाषाओं को भारत में लानेवाली जाति रल-मिलकर एक हो गई हो।

मुंडा भाषा-परिवार की प्रसिद्ध बोलियाँ संथाली, मुंडारी और शबर हैं।

ऐसा कहा जाता है कि मुण्डा भाषा ओशेनिया की कुछ भाषाओं से तथा मान्खमेर भाषाओं से कुछ सादृश्य रखती है।

मुंडा भाषायें रचना या आकृति की दृष्टि से योगात्मक हैं। इनकी कुछ विशेषताओं का प्रभाव आर्य तथा द्राविड भाषाओं पर अवश्य पड़ा है। उदाहरणार्थ, मुंडा में क्रिया-रूपों का बाहुल्य है; और भोजपुरी, मगही और मैथिली, इन बिहारी बोलियों में क्रिया की जटिलता मुंडा के ही प्रभाव का परिणाम जान पड़ती है। कोड़ियों में वस्तुओं को गिनना भी मुंडा भाषाओं का ही प्रभाव है।[१]

यह ध्यान देने योग्य बात है कि मुण्डा बोलियाँ, इनमें किसी प्रकार का साहित्य न होने से, धीरे-धीरे आर्य-भाषाओं के आक्रमण के सामने नष्ट होती जा रही हैं।

---

१. प्रोफेसर T. Burrow की हाल में प्रकाशित The Sanskrit language नामक पुस्तक के अनुसार निम्न-निर्दिष्ट जैसे संस्कृत शब्द मूल में मुण्डा भाषाओं से लिये गये हैं—

अलाबु, उन्दुरु (=चूहा), कदली, कर्पास, जम्बाल (=काई), ताम्बूल, मरिच, लाङ्गल (=हल), सर्षप।

## १४—मान्खमेर भाषा-परिवार

यहाँ मान्खमेर भाषा-परिवार का थोड़ा-सा वर्णन अप्रासङ्गिक नहीं होगा। बर्मा में पेगू में बोली जानेवाली बोलियाँ तथा भारतवर्ष में आसाम में खासी पहाड़ियों की बोलियाँ इसी भाषा-परिवार से सम्बन्ध रखती हैं। इसका सम्बन्ध अनाम आदि की भाषाओं से भी है। इसी परम्परा से इस भाषा-परिवार का सम्बन्ध एशिया के दक्षिणी टापुओं की तथा प्रशान्त महासागर की बोलियों के साथ कहा जाता है।

ऐसी कल्पना की गई है कि किसी समय इसी ढंग की बोलियाँ भारतवर्ष में आज-कल की अपेक्षा अधिक प्रदेश में फैली हुई थीं।

## १५—तिब्बत-बर्मीय भाषा-परिवार

भारतवर्ष में वर्तमान भाषा-परिवारों के वर्णन के प्रसङ्ग में, उनके पड़ोस में वर्तमान तिब्बत-बर्मीय भाषा-परिवार का भी कुछ परिचय देना आवश्यक है। इस परिवार की अनेक बोलियों का ठीक प्रकार से अध्ययन अभी तक नहीं किया गया है।

इन भाषाओं की रचना योगात्मक होती है; और इनमें लहजे का भी कुछ प्रयोग किया जाता है।

इस भाषा-परिवार की, जैसा नाम से ही विदित है, मुख्य भाषायें तिब्बती और बर्मी भाषायें हैं। हिमालय की कुछ अनार्य भाषाओं का समावेश भी इस परिवार में किया जाता है। विशेषतः आसाम के उत्तरी और पूर्वी भागों में जहाँ-तहाँ ये बोलियाँ बोली जाती हैं, जिनमें नागा बोलियाँ मुख्य हैं।

तिब्बती भाषा में बौद्ध संस्कृत के आधार पर लिखा हुआ कुछ साहित्य भी है। कई संस्कृत पुस्तकों का पता केवल उनके तिब्बती भाषा में किये गये अनुवादों से ही लगता है। लेख में आनेवाली वर्णमाला भारतवर्ष से ही ली हुई है। परन्तु शब्दों की लिखित वर्णानुपूर्वी (या हिज्जे) प्राचीन उच्चारण के अनुसार होने से आज-कल के शब्दों के परिवर्तित उच्चारण के साथ नहीं मिलती।

इसलिये उपर्युक्त त्रिविध वर्ण-परिवर्तनों को भारत-यूरोपीय मूल-भाषा के तीन भागों का द्योतक न मानकर यह मानना चाहिये कि ट्यूटानिक भाषाओं में ही 'द्वितीय वर्णपरिवर्तन' पीछे से हुआ है।

## १८—ग्रिम महाशय के नियम के अपवाद

परिच्छेद ७ में यह कहा गया है कि भाषाओं मे वर्णों के विकार कुछ निश्चित नियमों का अनुसरण करते है (अधिकरण ७), तथा प्रत्येक वर्ण-विकार-सम्बन्धी नियम के विषय में यह भी जानना चाहिये कि उसका विस्तार कितना है ? उसका कोई अपवाद भी है या नहीं ? यदि है, तो उसका क्या स्वरूप तथा कारण है ? (अधि० ८)। इसी सिद्धान्त के अनुसार उपर्युक्त ग्रिम महाशय के नियम के विषय में भी कई प्रकार के अपवादों और तद्विषयक अवान्तर नियमों या उपनियमों का पता लगाया गया है। उन्हीं का कुछ दिग्दर्शन नीचे कराया जाता है।

### (क) ग्रिम द्वारा वर्णित अपवाद

स्वयं ग्रिम महाशय ने अपने नियम के कुछ अपवादों का, उपनियमो के रूप में, वर्णन किया है ; उदाहरणार्थ :—

(१) भारतीय-यूरोपीय मूल-भाषा के sk ( स्क् ), st ( स्त ) और sp ( स्प् ) इन संयोगों मे k, t, p के स्थान मे ग्रिम महाशय के नियम से प्राप्त वर्णपरिवर्तन नहीं होते; जैसे :—

| लैटिन | गाथिक | उच्च-जर्मन |
|---|---|---|
| piscis (=पिस्किस) | fisks | Fisch |
| hostis | gasts | |
| est सं० अस्ति | ist | ist |
| (con-)spicio सं० 'स्पश्' ... | | spehōn |

(२) इसी प्रकार भा० यू० मूल-भाषा के kt (क्त) और pt (प्त) में t के स्थान में ग्रिम-नियम से प्राप्त वर्ण-परिवर्तन नहीं होता; उदाहरणार्थ :—

| लैटिन | संस्कृत | गाथिक | उच्च-जर्मन |
| --- | --- | --- | --- |
| okto | अष्टौ | ahtáu | acht |
| neptis | नप्ता | | nift (प्रा० उ० ज०) |
| captus | | hafts | |

परन्तु अनेकानेक अपवादों को उक्त प्रकार से उपनियमों के रूप में ग्रिम महाशय नहीं दिखला सके। यह काम उनके उत्तरवर्ती विद्वानों ने किया। इसी का कुछ वर्णन नीचे किया जाता है :—

## (ख) ग्रासमन महाशय का नियम

| संस्कृत | गाथिक |
| --- | --- |
| बोधति | biudan |
| दभ् | daubs |

इन उदाहरणों में, ग्रिम महाशय के नियम के अनुसार, संस्कृत शब्दों के आदि-वर्ण 'ब्' 'द्' के स्थान में गाथिक में क्रम से p, t होना चाहिये। ऐसी दशा में गाथिक शब्दों में b, d का पाया जाना स्पष्टतः उक्त नियम के विरुद्ध है। इस विरोध का परिहार हेर्मन ग्रासमन (Hermann Grassmann, 1809—1877) महाशय ने किया। उन्होंने पता लगाया कि संस्कृत तथा ग्रीक भाषाओं में यह नियम है कि एक शब्द में दो अव्यवहित सोष्म स्पर्श वाले अक्षरों में से प्रथम निरूष्म स्पर्श वाला हो जाता है; जैसे संस्कृत में 'दधामि', 'बभार' आदि मे 'धा' तथा 'भृ' धातुओं के 'ध्' और 'भ्' क स्थान में अभ्यास [१] में 'द्' और 'ब्' हो जाते हैं।

इसी नियम के अनुसार यह कल्पना की जा सकती है कि भारत-यूरोपीय मूल-भाषा की अवस्था में संस्कृत 'बुध्' तथा 'दभ्' धातुओं मे प्रारम्भ के वर्ण सोष्म स्पर्श 'भ्', 'ध्' रहे होंगे। ऐसा मान लेने पर

---

१. देखिये "पूर्वोऽभ्यासः" (पाणिनीयाष्टाध्यायी ६।१।४)।

उन मौलिक 'भ्' 'ध्' के स्थान में गाथिक शब्दों में b, d का पाया जाना बिलकुल ग्रिम महाशय के नियम के अनुकूल ही हो जाता है।

इस प्रकार ग्रासमन महाशय के नियम से ग्रिम महाशय के नियम के अनेक आपाततः अपवादों का समाधान हो जाता है।

## ( ग ) वेर्नर महाशय का नियम

परन्तु ऐसे भी अपवाद हैं जिनका समाधान उपर्युक्त प्रकार से नहीं होता। उदाहरणार्थ, निम्नस्थ उदाहरणों में संस्कृत, लैटिन आदि शब्दों में जहाँ k, t, p देखे जाते हैं उनके स्थान से, ग्रिम महाशय के नियम के विरुद्ध, गाथिक आदि जर्मैनिक भाषाओं में g, d, b देखे जाते हैं :—

| संस्कृत | लैटिन | गाथिक | इंग्लिश |
|---|---|---|---|
| k—युवशस्[1] | juvencus | juggs | young |
| t—शतम् | centum | hunda- | hund red |
| p—लिम्पामि | lippus | bi-leiba | (be-life) |
| सप्तन् | septem | sibun | (seven) |

ऐसे उदाहरणों में उक्त विरोध का परिहार कार्ल वेर्नर (Carl Verner, 1846-96) नामक विद्वान् ने किया।

उन्होंने पता लगाया कि भारत-यूरोपीय मूल-भाषा के शब्दों के k, t, p के स्थान में गाथिक आदि जर्मैनिक भाषाओं में ग्रिम महाशय के नियम के अनुसार वर्ण-परिवर्तन (h, th, f) तभी होता है जब उस मूल-भाषा में उससे अव्यवहित पूर्व में कोई उदात्त स्वर रहता है। उदात्त स्वर के पश्चात् आने पर उनके स्थान में g, d, b हो जाते है।

भा० यू० मूल-भाषा के उदात्तादि स्वर संस्कृत में और बहुत अंश तक ग्रीक भाषा में सुरक्षित हैं, ऐसा विद्वानों का मत है। अतः ऊपर

---

१. ऐसे स्थलों में 'श्' को केन्टुम्-वर्गीय भाषाओं के 'क्' का स्थानीय ही समझना चाहिये।

दिये हुए उदाहरणों में संस्कृत शब्दों के स्वरों के देखने से यह स्पष्ट हो जाता है कि उनमें क्रम से उदात्त स्वर श् ( =क् ), त्, प् के पश्चात् आया है। इसी लिए गाथिक आदि जर्मैनिक भाषाओं में उनके स्थान में क्रम से g, d, b देखे जाते हैं।

इसके विरुद्ध संस्कृत 'भ्राता' के स्थान में, उदात्त स्वर के 'त्' से पूर्व में आने से, इंग्लिश brother में, ग्रिम-नियम के अनुसार, th ही देखा जाता है।

## ( घ ) सादृश्य-मूलक अपवाद

यहाँ पर यह बतलाना अप्रासङ्गिक न होगा कि कुछ ऐसे उदाहरण भी हैं जहाँ उक्त नियम का विपर्यास दूसरे प्रकार के शब्दों के साथ सादृश्य (या मिथ्यासादृश्य) के कारण हो जाता है (दे० पृ० १२४)। उदाहरणार्थ, संस्कृत, 'पिता', ग्रीक patér में यद्यपि उदात्त स्वर t (त्) के पश्चात् है, तो भी इंग्लिश father में t के स्थान में th देखा जाता है, d नहीं। इस नियम-विपर्यास का कारण वास्तव में brother शब्द के साथ मिथ्यासादृश्य ही है। पर यह प्रवृत्ति १५०० ईस्वी के कुछ पूर्व से ही देखी जाती है। प्राचीन इंग्लिश में तो fader या fœder यही रूप मिलता है।

## १८—तालव्यीभाव का नियम तथा भारतयूरोपीय भाषा-परिवार की भाषाओं के साथ संस्कृत का सम्बन्ध।

भाषाविज्ञान के प्रायः प्रारम्भिक काल से ही ऐसा विश्वास चला आ रहा था कि भारत-यूरोपीय मूलभाषा के 'अ' आदि स्वर समस्त भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार को लेकर केवल भारत-ईरानी भाषा-परिवार में और विशेषतः संस्कृत मे ही ज्यों के त्यों सुरक्षित हैं। इसी विश्वास के आधार पर समझा जाता था कि उन अनेकानेक शब्दों में, जिनमें संस्कृत 'अ' के स्थान में ग्रीक और लैटिन भाषाओं में e या o पाया जाता है, संस्कृत 'अ' को ही मौलिक और ग्रीक और लैटिन के e, o को उसका विकृत या परिवर्तित रूप समझना चाहिये।

उदाहरणार्थ,

| संस्कृत | ग्रीक | लैटिन |
|---|---|---|
| अस्ति | ésti | est |
| जनः | génos | genus |
| अपः | | opus |
| ददर्श | dédorka | |
| अस्थि | o'stéon | os |

परन्तु उपर्युक्त प्राचीन भाषाओं के व्यञ्जनों के तुलनात्मक अध्ययन से, जैसा कि नीचे दिखलाया है, उपर्युक्त विश्वास को बड़ा धक्का लगा।

भारत-यूरोपीय मूलभाषा के मूलकण्ठ-स्थानीय स्पर्शों (Velars) का आगे चलकर दो प्रकार[1] का विकास दिखाई देता है; एक प्रकार का पश्चिमवर्गीय ( ग्रीक, लैटिक आदि ) भाषाओं मे, और दूसरे प्रकार का पूर्वीय वर्ग की ( संस्कृत आदि ) भाषाओं मे।

पश्चिमवर्गीय भाषाओं में मूलकण्ठ-स्थानीय स्पर्शों के साथ रहनेवाली अल्प ( या लघुप्रयत्नतर[2] ) w या 'व्' जैसी ओष्ठ्य-श्रुति ज्यों की त्यों सुरक्षित रही ( जैसे, लैटिन que या quinque मे ), या नये रूप से विकसित हो गई; जब कि पूर्वीय भाषा-वर्ग ( संस्कृत आदि ) मे उनके स्थान मे साधारण कण्ठ-स्थानीय स्पर्श (simple gutturals 'क्' 'ग्' आदि ) हो गये। जैसे—

| लैटिन | संस्कृत |
|---|---|
| quod | कद् ( वैदिक ) |
| quis | कः |

ऐसा होने पर भी, संस्कृत में कभी-कभी विशिष्ट स्थलों मे साधारण कण्ठ्य स्पर्शों के बजाय तालव्य व्यञ्जन ( 'च्' आदि ) पाये जाते हैं।

---

१. देखिये अगला अधिकरण।

२. तु० "व्योर्लघुप्रयत्नतरः शाकटायनस्य" (पाणिनि-अष्टाध्यायी ८।३।१८)

ग्रीक, लैटिन आदि भाषाओं के साथ उन स्थलों की तुलना करने से प्रतीत हुआ कि जहाँ जहाँ उक्त स्थलों में संस्कृत में तालव्य व्यञ्जन पाया जाता है वहाँ वहाँ ग्रीक और लैटिन भाषाओं में e आदि कोई तालव्य स्वर ( मूल या साधारण ) कण्ठ्यस्पर्श के आगे पाया जाता है। इससे यही समझा गया कि भारतयूरोपीय मूलभाषा के तालव्य स्वर से पूर्व में आनेवाले कण्ठ-स्थानीय स्पर्श के स्थान में संस्कृत में तालव्य व्यञ्जन हो जाता है।

परन्तु संस्कृत शब्दों में ऐसे स्थलों में तालव्य व्यञ्जन के आगे जहाँ तालव्य स्वर e होना चाहिये वहाँ 'अ' ही देखा जाता है। इससे यह अनुमान किया गया कि संस्कृत मे उन शब्दों मे कण्ठ्य स्पर्श के स्थान मे तालव्य व्यञ्जन के पाये जाने का कारण केवल मौलिक शब्दों में उस स्पर्श के आगे आनेवाला तालव्य स्वर ही हो सकता है।[१] साथ ही इस का यह अर्थ होता है कि हमको मानना चाहिये कि मौलिक भाषा के a, e (और o ) स्वरों को जहाँ ग्रीक और लैटिन ने अपने अपने रूप में सुरक्षित रखा, वहाँ संस्कृत ने उन सबको केवल 'अ' के ही रूप में रखा है।

इसी निरीक्षण के आधार पर आजकल भाषाविज्ञान में तालव्यी-भाव का नियम स्वीकार किया जाता है। संस्कृत के समान यह नियम भारत-ईरानी भाषा-वर्ग की ईरानी शाखा में भी पाया जाता है।

संक्षेप में उक्त नियम को इस प्रकार कह सकते हैं :—

भारत-यूरोपीय मूल-भाषा के कण्ठ-स्थानीय स्पर्श ( मूलकण्ठ-स्थानीय तथा साधारण), जिनके आगे कोई तालव्य स्वर ( e आदि)

---

१. कवर्ग के स्थान में, विशिष्ट अवस्थाओं में, चवर्ग होने की प्रवृत्ति स्वतः संस्कृत भाषा में भी पाई जाती है। उदाहरणार्थ, 'चकार', 'जगाम', 'जघान' आदि मे लिट् लकार में अभ्यास में "कुहोश्चुः" (पाणिनि-अष्टाध्यायी ७ । ४ । ३२) सूत्र के अनुसार यथाक्रम 'क्', 'ग्', और 'ह्' (='घ्') के स्थान में 'च्', 'ज्' और 'ज्' हो जाते हैं। यह ध्यान देने की बात है कि इस प्रकार के अभ्यास में ग्रीक और लैटिन में e स्वर ही पाया जाता है। जैसे, ग्रीक dédorka, लैटिन tetigi.

आता था, भारत-ईरानी भाषा-वर्ग में तालव्य व्यञ्जन के रूप मे परिवर्त्तित हो गये; और जहाँ ऐसा नहीं था वहाँ (साधारण) कण्ठ-स्थानीय स्पर्श ही रहे।

जैसे—

( १ ) मूलभाषा के कण्ठ्य स्पर्शों के संस्कृत मे तालव्यीभाव के उदाहरण—

| भा० यू० मूल-भाषा | ग्रीक | लैटिन | संस्कृत |
|---|---|---|---|
| * qe | te | que | च |
| * pénqe | pénte | quinque | पञ्च |
| * qid | tí | quid | चिद् |
| * kukis | | | शुचिः |

( २ ) तालव्य स्वर के आगे न होने से मूलभाषा के कण्ठ्य स्पर्शों के संस्कृत मे तालव्यीभाव न होने के उदाहरण—

| भा० यू० मूल-भाषा | ग्रीक | लैटिन | संस्कृत |
|---|---|---|---|
| * kakŭd | | cacūmen | ककुद् |
| * qotero-s | póteros | | कतरः |
| * ugrós | | augeō | उग्रः |

## उक्त नियम का महत्त्व

भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार की दृष्टि से उक्त नियम का भाषाविज्ञान में बड़ा महत्त्व है। मुख्य करके इसी नियम के आधार पर भाषाविज्ञान में आजकल निम्नलिखित दो सिद्धान्त माने जाते हैं:—

(१) प्रथम तो यह कि भारत-यूरोपीय मूल-भाषा के स्वरों का जैसा संरक्षण ग्रीक, लैटिन आदि भाषाओं में हुआ है वैसा संस्कृत या ईरानी भाषा में नहीं।

२०

(२) दूसरे यह कि संस्कृत भारत-यूरोपीय भाषा-परिवार में अन्य भाषाओं की मूलभाषा या मातृ-भाषा न होकर केवल उनकी स्वसृ-स्थानीय ही हो सकती है। यह दूसरी बात है कि वह उन सब में बड़ी बहिन हो।

---

## २०—भारतयूरोपीय मूल-भाषा में कण्ठ्य स्पर्शों की तीन श्रेणियाँ और उनका उत्तरवर्ती विकास

कुछ समय पूर्व तक भाषाविज्ञानियों का मत था कि भारत-यूरोपीय मूल-भाषा मे, दन्त्य और ओष्ठ्य स्पर्शों के साथ-साथ, कण्ठ्य स्पर्शों की दो श्रेणियाँ थीं—एक मूलकण्ठ्य दूसरी तालु-कण्ठ्य।

पर बॅट्सेनबर्जेर (Bezzenberger) नामक विद्वान् ने सिद्ध कर दिया है कि भा० यू० मूलभाषा मे कण्ठ्य स्पर्शों की एक तीसरी श्रेणि भी थी जिसको उक्त दोनों श्रेणियों के बीच की श्रेणि कहा जा सकता है। इस श्रेणि के स्पर्शों को हम साधारण कण्ठ्य स्पर्श अथवा मध्यकण्ठ्य स्पर्श कह सकते हैं।

इन तीनों श्रेणियों के कण्ठ्य स्पर्शों का मोटी रीति से वर्णन निम्न प्रकार से किया जा सकता है:—

(१) मूलकण्ठ्य स्पर्श (Velars)—मुख में इनका स्थान सबसे पीछे की ओर था। इनके उच्चारण में जिह्वा का सबसे पिछला भाग कोमल तालु के पिछले भाग को स्पर्श करता था।

(२) मध्यकण्ठ्य स्पर्श (Middle gutturals)—मुख मे अपेक्षा-कृत कुछ अगले भाग के साथ (लगभग कठोर तालु के साथ) जिह्वा के स्पर्श से इनका उच्चारण होता था। इनको साधारण कण्ठ्य स्पर्श (Simple gutturals) भी कह सकते हैं।

(३) तालु-कण्ठ्य स्पर्श (Palatal gutturals)—इनका उच्चारण मुख के अगले भाग के साथ (या कठोर तालु के अग्र भाग के साथ) जिह्वा के स्पर्श से होता था।

तीनों श्रेणियों का लिखने में निर्देश हम निम्न प्रकार से कर सकते हैं—

मूलकण्ठ्य स्पर्श—क़्, ख़्, ग़्, घ़्
मध्यकण्ठ्य स्पर्श—क्, ख्, ग्, घ्
तालु-कण्ठ्यस्पर्श—कॢ, खॢ, गॢ, घॢ,

## उत्तरवर्ती विकास

यह स्मरण रखना चाहिये कि भा० यू० मूलभाषा में कण्ठ्य स्पर्शों की उक्त तीन श्रेणियों की कल्पना का एक मात्र आधार उनका भारत-यूरोपीय भाषाओं मे उत्तरकालीन विकास ही है। उस विकास को देखते हुए यह कहा जा सकता है कि—

(१) उक्त परिवार की **पश्चिमीय वर्ग** की भाषाओं (दे० पृ० २९०) में मूल-कण्ठ्य स्पर्शों मे कुछ ओष्ठ्यत्व आ गया था। दूसरे शब्दों मे, उनके उच्चारण में ओष्ठों की भी सहायता ली जाने लगी थी; अतएव उनका उच्चारण करते हुए w या 'व्' जैसी अल्प श्रुति भी प्रतीत होती थी। हो सकता है कि इसकी बीजरूप से सत्ता मूलभाषा में भी रही हो।

पश्चिम वर्ग की भाषाओं में मूलभाषा के मध्य-कण्ठ्य स्पर्श तालु-कण्ठ्य स्पर्शों के साथ एक ही श्रेणि में आ गये।

(२) **पूर्वीय वर्ग** (दे० पृ० २९०) की भाषाओं मे मूलकण्ठ्य स्पर्शों में ओष्ठ्यत्व के लक्षण नहीं आये, किन्तु मूलकण्ठ्य स्पर्श मध्यकण्ठ्य स्पर्शों के साथ एक ही श्रेणि[1] मे आ गये।

इसी वर्ग की भाषाओं में तालुकण्ठ्य स्पर्श तालव्य घर्षक[2] बन गये।

---

१. पिछले अधिकरण में जिस तालव्यीभाव के नियम का वर्णन किया है उसका सम्बन्ध भारत-ईरानी भाषावर्ग की साधारण कण्ठ-स्थानीय स्पर्शों की इसी श्रेणि से है।

२. इसी कारण से केन्टुम्-वर्ग का कण्ठस्थानीय स्पर्श सतम्-वर्ग में ऊष्मा ('श्' आदि) के रूप में देखा जाता है। दे० परि० ११, अधि० १६ (४)।

इस अधिकरण के विषय को नीचे दिये गये चित्रों द्वारा हम और भी अधिक स्पष्ट कर सकते हैं—






# बारहवाँ परिच्छेद

—:❀:—

# ईरानी भाषा-वर्ग

फ़ारसी भाषा जिसका सम्बन्ध ईरानी भाषा से है भारतवर्ष में चिरकाल से पढ़ने-पढ़ाने में आती रही है। किसी समय इसका प्रचार भारतवर्ष मे बहुत अधिक था, यहाँ तक कि बहुत दिनों तक मुसलमानी राज्य के समय में इसको राजभाषा का पद प्राप्त था। आज-कल यह उस पद से गिर गई है, तो भी इसके पढ़ने-पढ़ाने का प्रचार विद्यमान है। ऐसा होने पर भी फ़ारसी भाषा एक आर्य-भाषा है और उसका कम से कम अपने प्राचीन रूप में संस्कृत से घनिष्ठ सम्बन्ध था यह कम लोग जानते हैं। भारतवर्ष में रहनेवाले पारसी लोगों की धार्मिक मूल-पुस्तक अवेस्ता की भाषा भी ईरानी भाषा का ही एक प्राचीन रूप है। उसका वैदिक भाषा से कितना अधिक सम्बन्ध है यह नीचे दिखलाया जायगा। इत्यादि कारणों से ईरानी भाषा-वर्ग का यहाँ कुछ वर्णन करना उचित प्रतीत होता है।

## १—ईरानी भाषावर्ग की भाषायें

ईरानी भाषाओं के स्वरूप के प्राचीन इतिहास और विकास को ठीक-ठीक जानने के लिए पर्याप्त सामग्री न होने से पूर्ण रूप से इन भाषाओं का शृंखला बद्ध इतिहास नहीं बतलाया जा सकता। इसलिए प्राचीन और उसके पीछे के समय की ईरानी भाषाओं के मुख्य मुख्य भेदों का ही वर्णन किया जा सकता है। प्राचीन, मध्य-कालीन और अर्वाचीन भेदों को लेकर ईरानी भाषा-वर्ग मे निम्न-लिखित भाषायें सम्मिलित हैं :—

प्राचीन—अवेस्तन ( =अवेस्ता की भाषा ), प्राचीन फ़ारसी

मध्य-कालीन— { मध्य-कालीन फ़ारसी या पहलवी [सुग़दी

अर्वाची — उत्कृष्ट साहित्यिक फ़ारसी (Classical Persian)

ओस्सेटिक | कुर्दी | ग़ालचा तथा पामीर की बोलियाँ | बलोची | पश्तो | प्रादेशिक फ़ारसी बोलियाँ | प्रधान फ़ारसी

काल-भेद से फ़ारसी भाषा की उपर्युक्त तीन अवस्थाओं का समय तथा फ़ारिस देश के इतिहास के तीन महत्त्वयुक्त युगों का समय परस्पर मिलता है। प्राचीन फ़ारसी का और हख़मानी ( Achaemenid, डेरियस आदि ) राजाओं के साम्राज्य का समय ( ईसा के पूर्व ५५० से ३३१ तक ) एक ही है। इसी प्रकार ससानियन ( Sassanian ) राजवंश का समय ( २२६ ईस्वी से ६५१ ईस्वी तक ) और पहलवी या मध्य-कालीन फ़ारसी का समय भी परस्पर मिलता है। उत्कृष्ट साहित्यिक फ़ारसी का समय फ़ारिस देश में मुसलमानी सभ्यता की स्थापना होने के बाद जातीय पुनरुत्थान के समय (लगभग ६०० ई० से १००० ई० तक) से मिलता है।

ऊपर के लेख से यह स्पष्ट हो गया होगा कि फ़ारसी भाषा और ईरानी भाषा दोनों का अर्थ एक ही नहीं है। भाषा-विज्ञानियों के व्यवहार के अनुसार ईरानी भाषा-वर्ग के केवल पश्चिमी भाग का ही नाम फ़ारसी है। वास्तव में ईरान देश के एक पश्चिमी प्रान्त का ही नाम फ़ारिस है, तो भी आज-कल प्रायः फ़ारिस शब्द का प्रयोग सारे ईरान के लिये किया जाता है।

उपर्युक्त दृष्टि से ईरानी भाषा-वर्ग के फ़ारसी भाषा-वर्ग और तदितर-भाषा-वर्ग इस प्रकार दो उपभेद भी प्रायः किये जाते हैं।

## २—ईरानी भाषाओं की सामान्य विशेषतायें

समस्त ईरानी भाषाओं की कुछ ऐसी विशेषतायें, जो उनको विशेष-कर संस्कृत से पृथक् करती हैं, ये हैं :—

(१) भारत-यूरोपीय मूल-भाषा के s (स्) के स्थान में, जो संस्कृत में जैसा का तैसा पाया जाता है, ईरानी भाषाओं मे h (ह्) हो जाता है; जैसे :—

| संस्कृत | अवेस्तन | प्राचीन फ़ारसी | अर्वाचीन फ़ारसी |
|---|---|---|---|
| सिन्धु | hindu | hindu | hind (हिन्द) |
| सर्व | haurva | haruva | har (हर) |

(२) भारत-यूरोपीय मूल-भाषा के वर्गों के चतुर्थ gh (घ्), dh (ध्), bh (भ्) के स्थान मे क्रम से वर्गों के तृतीय g (ग्), d (द्), b (ब्) देखे जाते हैं; जैसे :—

| संस्कृत | अवेस्तन | प्राचीन फ़ारसी | अर्वाचीन फ़ारसी |
|---|---|---|---|
| घर्म | garəma | garma | garm (गर्म) |
| धित (वैदिक = हित) | dāta | dāta | dād (दाद) |
| भूमि | būmi | būmi | būm (बूम) |

(३) सघोष z (ज़्) आदि ऊष्मा वर्णों का पाया जाना; जैसे :—

| संस्कृत | अवेस्तन | प्राचीन फ़ारसी | अर्वाचीन फ़ारसी |
|---|---|---|---|
| असुरोमेधास् | Ahuro mazdaə[1] | Aura-mazdā | Ormuzd (उर्मुज़्द) |
| बाहु | bāzu | ................. | bāzū (बाज़ू) |
| जानु | zānu | ................. | zānū (ज़ानू) |

## ३—अवेस्तन या अवेस्ता की भाषा

ऊपर ईरानी भाषा-वर्ग में सम्मिलित भाषाओं को दिखलाते हुए प्राचीन समय में ईरानी भाषा के दो भेद दिखलाये हैं :—एक अवेस्तन और

१. पारसियों के मुख्य देवता का नाम।

दूसरी प्राचीन फ़ारसी। इनमें से अवेस्तन का सम्बन्ध पूर्वीय ईरान से और प्राचीन फ़ारसी का पश्चिमीय ईरान से था।

पारसी लोगों की मूल-धर्म-पुस्तक अवेस्ता (जिसको भूल से ज़िन्दा-वेस्ता भी कहा जाता है) की भाषा के लिए अवेस्तन नाम विद्वानों में प्रचलित है। अवेस्ता के अतिरिक्त, मध्य-कालीन टीकाओं में भी इस भाषा के कुछ वाक्य उद्धृत किये गये मिलते हैं। यह सब सामग्री थोड़ी होने पर भी अवेस्तन भाषा की रचना के समझने के लिए पर्याप्त है।

अवेस्तन भाषा को कोई कोई प्राचीन बैक्ट्रियन भी कहते हैं। इस नाम से यह प्रतीत होता है कि अवेस्तन भाषा बैक्ट्रिया में ही परिमित थी, या कम से कम वहाँ बोली जाती थी। परन्तु यह एक कल्पनामात्र है। इस कारण से उपर्युक्त नाम इसको देना ठीक नहीं। इस प्रकार अवेस्तन भाषा के बोले जाने के प्रदेश के विषय में ठीक-ठीक निश्चय न हो सकने पर भी इसमे सन्देह नहीं कि अवेस्तन भाषा ईरान के पूर्वीय भाग मे बोली जाती थी।

भाषा-विज्ञानी के लिए अवेस्तन भाषा का महत्त्व, ईरानी भाषाओं में ही नहीं, किन्तु समस्त भारत-यूरोपीय भाषाओं में बहुत अधिक है; स्वरूप की प्राचीनता की दृष्टि से यह वैदिक भाषा से समानता रखती है। अनेक बातों में इस भाषा मे वैदिक भाषा से भी प्राचीनता की झलक अधिक पाई जाती है। संस्कृत से इसका पद इसी बात मे नीचा है कि इसका साहित्य संस्कृत-साहित्य के समान विस्तृत नहीं, और इस पर व्याकरण की दृष्टि से ठीक-ठीक विचार नहीं किया गया।

अवेस्तन भाषा के समय को निर्धारित करने के लिए अवेस्ता के समय का निर्धारण करना आवश्यक है। अवेस्ता अपनी वर्तमान दशा में एक ही ग्रन्थ-कर्ता या समय की कृति नहीं है। अवेस्ता में भाषा की दो अवस्थायें स्पष्टतया प्रतीत होती हैं। समस्त पुस्तक का कुछ ही भाग, जिसमें गाथायें या गीत हैं, एक प्राचीनतर भाषा मे है।

अवेस्ता के अन्य भागों की अपेक्षा इन गाथाओं की अधिक प्राचीनता इससे स्पष्ट है कि इनका उल्लेख और भागों में पाया जाता है। इनको पारसियों के परम आचार्य ज़ोरोआस्टर या ज़रथुश्ट्र की वास्तविक

कृति समझना चाहिए। जरथुष्ट्र के विषय में विद्वानों का अनुमान है कि वे ईसा से पूर्व १४ वीं शताब्दी मे हुए थे। भिन्न-भिन्न विद्वान् इस समय को ईसा से पूर्व तीसरी सहस्राब्दी में ले जाते है या प्रथम सहस्राब्दी में ले आते हैं।

दूसरे भागों की अपेक्षा गाथाओं की भाषा और शैली बहुत कुछ रूखी है; उनमें शब्दों के रूपों की बहुलता भी अधिक है; और शब्दावली में भी भेद है। गाथाओं की भाषा की एक विशेषता यह है कि इसमें दीर्घ स्वरों का प्राधान्य है। जहाँ अवेस्ता के और भागों में शब्दों का अन्तिम स्वर प्राय: ह्रस्व आता है, वहाँ गाथाओं की भाषा में उसके स्थान में दीर्घ स्वर पाया जाता है; जैसे :—

| संस्कृत | गाथाओं की भाषा | पीछे की अवेस्तन |
|---|---|---|
| अभि (= पास) | aibī | aiwi |
| ईहा | īzhā | īzha |

गाथाओं की भाषा की अति प्राचीनता इससे स्पष्ट सिद्ध होती है कि यह अवेस्ता के दूसरे भागों की अपेक्षा कहीं अधिक वैदिक भाषा से मिलती-जुलती है। इन दोनों मे समानता इतनी अधिक है कि इनको एक ही भाषा के दो प्रादेशिक भेद कहा जा सकता है। यहाँ तक कि कुछ वर्णपरिवर्तन-सम्बन्धी नियमों द्वारा गाथाओं के छन्द के छन्द वैदिक संस्कृत के रूप में आसानी से परिवर्तित किये जा सकते है।
उदाहरणार्थ,

| | | |
|---|---|---|
| təm | amavantəm | yazatəm |
| sūrəm | dāmōhu | səvištəm |
| mithrəm | yazāi | zaothrābyō[1] |

१. दे० :—*A. V. Williams Jackson* महाशय की *Avesta Grammar*, भूमिका पृ० ३१। उन्हीं के अनुसार इसका अर्थ है :—"मैं आहुतियों द्वारा उस बलवान् शक्तिशाली और सब प्राणियों के लिए अत्यन्त लाभकारी मित्र् देवता की पूजा करूँगा।"

इस अंश को कुछ वर्ण-परिवर्तन-सम्बन्धी नियमों के अनुसार

| | | |
|---|---|---|
| तम् | अमवन्तं | यजतम् |
| शूरं | धामसु | शविष्ठम् |
| मित्रं | यजै | होत्राभ्यः |

इस प्रकार वैदिक भाषा का रूप दिया जा सकता है।

अवेस्ता के दूसरे भागों की भाषा गाथाओं की भाषा की अपेक्षा नवीन है। अवेस्तन भाषा का बोला जाना कब बन्द हो गया था, इस बात के निर्णय के लिए हमारे पास पूरे-पूरे प्रमाण नहीं हैं। तो भी, इसमें कोई सन्देह नहीं कि अवेस्ता का कोई भाग भी ईसा के पूर्व पाँचवीं या चौथी शताब्दी से पीछे का नहीं हो सकता। सम्राट् अलेग्जैंडर के समय से पूर्व ही अवेस्ता लेख-बद्ध हो चुकी थी और पर्सीपोलिस नगर के राजकीय पुस्तकालय में सुरक्षित थी, यह बात इतिहास से सिद्ध है।

अवेस्तन भाषा के स्वरों में एक विशेषता यह है कि इसमें ह्रस्व e˘ ( ऍ ) और o˘ ( ऑ ) पाये जाते है। इनका संस्कृत तथा प्राचीन फ़ारसी में अभाव है। उदाहरणार्थ, संस्कृत 'यदि' और प्रा० फ़ा० yadiy के स्थान में अवेस्तन में yezi पाया जाता है।

स्वरों के विषय मे यह बात भी देखी जाती है कि अवेस्तन भाषा में अनेक स्वर प्रायः इकट्ठे प्रयुक्त होते हैं और शब्दों मे अगले अक्षर के स्वर के प्रभाव से उससे पहले अक्षर मे या शब्द के प्रारम्भ में एक लघु स्वर या स्वर-भक्ति का आगम हो जाता है; जैसे :—

| संस्कृत | अवेस्तन |
|---|---|
| भरति | baraiti |
| रिणक्ति | irinakhti |
| गोपयन्ति | urūpayeinti |

अवेस्तन भाषा में तीन स्वरों के भी संध्यक्षर देखे जाते हैं; जैसे :—

| संस्कृत | अवेस्तन |
|---|---|
| अश्वेभ्यः | aspaēibyō |
| कृणोति | kərənaoiti |

अवेस्तन भाषा के शब्दों में दो व्यञ्जनों के बीच मे अकारणक स्वर भी आ जाते है; जैसे :—

| सस्कृत | अवेस्तन |
|---|---|
| सव्य ( =बाँयाँ ) | hāvōya |
| घर्म | garəma |
| गर्भ | garəwa |

संस्कृत के साथ तुलना की दृष्टि से व्यञ्जनों के विषय में मुख्य मुख्य बातें ये हैं :—( १ ) चवर्ग में 'च्' और 'ज्' केवल दो ही वर्ण अवेस्तन भाषा में पाये जाते हैं; ( २ ) संस्कृत टवर्ग का अवेस्तन मे बिलकुल अभाव है; ( ३ ) अवेस्तन में वर्गों के द्वितीय और चतुर्थ सोष्म स्पर्शों का भी अभाव है, और उनके स्थान में और वर्ण देखे जाते हैं; ( ४ ) अनुनासिक व्यञ्जन कुछ अंश तक ही संस्कृत से मिलते हैं; ( ५ ) परन्तु अवेस्तन भाषा मे 'स्', 'श्' आदि ऊष्माओं के संस्कृत की अपेक्षा अधिक भेद पाये जाते है; विशेषकर इन वर्णों के z ( ज् ) या zh ये सघोष रूप संस्कृत मे न पाये जाकर अवेस्तन मे ही पाये जाते हैं।

अवेस्तन भाषा में 'ल' का बिलकुल अभाव है।

सुबन्त प्रकरण मे अवेस्तन वैदिक भाषा से बहुत अधिक समानता रखती है। वैदिक संस्कृत की तरह ही उसमें तीन लिङ्ग, तीन वचन, और सम्बोधन को मिलाकार आठ कारक ( या विभक्तियाँ ) होते हैं।

धातुओं के रूपों में भी अवेस्तन संस्कृत से सामान्यतः मिलती है। धातुयें प्रायः एकाक्षरात्मक होती हैं और उनमें परिवर्तन संस्कृत के सदृश ही होते हैं। काल, क्रिया-प्रकार और वाच्य के भेद से होने वाले रूपों में भी दोनों में बहुत कुछ समानता है।

निम्नलिखित उदाहरणों से संस्कृत और अवेस्तन के सम्बन्ध की घनिष्ठता स्पष्ट हो जावेगी :—

| संस्कृत | अवेस्तन |
|---|---|
| ओजस् (=बल) | aojah |
| अनु (=पीछे) | anu |
| अन्य | anya |
| अन्तर् (=अन्दर) | antarə |
| अप (=अलग) | apa |
| अम (=बल) | ama |
| अस्थि, अस्थन् (=हड्डी) | ast |
| अश्व | aspa |
| असुर (ऋग्वेद में =देव) | ahura (=पति) |
| पुत्र | puthra |
| शूर | sūra |
| सोम | haoma |
| सर्व | haurva |
| सत्य | haithya |
| हवन | zavana |
| हृद् | zard |
| जन्तु | zantu |
| होतर् | zaotar |
| हस्त | zasta |
| जात | zāta |
| सप्त | hapta |
| सचा (=साथ) | haca |
| स्वर् | hvar |
| वृक (=भेड़िया) | vəhrka |
| वृत्र (=एक राक्षस) | vərəthra |
| शिरस् | sarah |
| विश्व | vīspa |

| संस्कृत | अवेस्तन |
|---|---|
| वसिष्ठ | vahışta |
| यज्ञ | yasna |
| यज् (=यजन करना) | yaz |
| अहम् | azəm |
| वयम् | vaēm |
| अस्मत | ahmat |
| अस्माकम्, नः | ahmākəm, nō |
| ददामि, दधामि | dadāmi |
| अस्ति | asti |
| असि | ahi |
| अस्मि | ahmi |

## ४—प्राचीन फ़ारसी

प्राचीन फारसी ईरान देश के पश्चिमी भाग (फारिस-प्रदेश की प्राचीन भाषा थी। इसी को मध्य-कालीन तथा अर्वाचीन फारसी की मातृ-भाषा कहना चाहिये। प्राचीन फारसी कीलकाक्षरों मे खुदे हुए अनेक प्राचीन लेखों में पाई जाती है। इन लेखों को हख़मानी राज-वंश के डेरियस (ईसा के पूर्व ५२१-४८५) आदि राजाओं ने खुदवाया था। इनमे से बेहिस्तुन की पहाड़ी में खुदे हुए प्राचीन लेख मुख्य हैं। पीछे के खुदे हुए लेखों में इस भाषा का स्वरूप बहुत कुछ विकृत हो चुका था। तो भी, साधारणतया इसको प्राचीनता में अवेस्तन की सम-कक्ष ही कहना चाहिये। इसमें अनेक बातें अवेस्तन के साथ समान पाई जाती हैं।

अवेस्तन भाषा में जितना प्राचीन साहित्य मिलता है वह प्राचीन फ़ारसी में उपलब्ध लेखों की अपेक्षा बहुत ही अधिक है। इस कारण से ऐसा प्रायः होता है कि फ़ारसी के शब्दों के प्राचीन रूपों की खोज करते हुए अवेस्तन भाषा का शब्द उद्धृत कर दिया जाता है, क्योंकि प्राचीन फ़ारसी में उस शब्द का वस्तुतः क्या रूप था यह जानने के लिए हमारे

पास किसी प्राचीन लेख का साक्ष्य नहीं है। ऐसी दशा में विद्यार्थी को यह भ्रम न होना चाहिये कि फ़ारसी अवेस्तन भाषा से निकली है।

प्राचीन फ़ारसी की वर्ण-माला अवेस्तन की अपेक्षा अधिक सादी है। उदाहरणार्थ, ह्रस्व ĕ (एॅ) और ŏ (ओॅ) का प्रा० फारसी में अभाव है; उनके स्थान मे संस्कृत के सदृश a (अ) ही देखा जाता है। उदारणार्थ,

| अवेस्तन | प्राचीन फ़ारसी | संस्कृत |
|---|---|---|
| yezi | yadiy | यदि |

व्यञ्जनों के विषय में यह बात उल्लेखनीय है कि प्राचीनतर z (अर्थात् सघोष s), जो अवेस्तन में जैसा का तैसा पाया जाता है, प्राचीन फारसी में d के रूप मे परिवर्तित देखा जाता है। उदाहरणार्थ,

| सं० | अवे० | प्रा० फ़ा० | अर्वा० फ़ारसी |
|---|---|---|---|
| हस्त | zasta | dasta | dast (दस्त) |
| अहम् | azəm | adam | ......... |

प्राचीन फारसी के पदों के अन्त मे व्यञ्जन प्रायः नहीं पाये जाते। इस विषय में प्राचीन फारसी स्वसम्बन्धी अन्य भाषाओं से बहुत बढ़ी-चढ़ी है; जैसे :—

| सं० | अवे० | प्रा० फ़ा० |
|---|---|---|
| अभरत् | abarat | abara |

## अन्य प्राचीन ईरानी भाषायें

ईरानी भाषा-वर्ग से सम्बन्ध रखनेवाली अन्य प्राचीन भाषाओं का केवल नाममात्र शेष है। प्राचीन लेखो में साग्डियाना, जैबुलिस्तान और हिरात आदि की प्राचीन बोलियों का उल्लेख मिलता है। किसी समय साग्डियन (या सुग़दी) भाषा मध्य एशिया मे दूर तक प्रचलित थी। इन भाषाओ के विषय में इनके नाम के अतिरिक्त और कुछ विशेष ज्ञात नहीं है। सिथियन, लिसियन और लिडियन भाषाओं के विषय में यह निश्चय नहीं कि उनका सम्बन्ध ईरानी भाषा-वर्ग से ही था या नहीं।

## ५—मध्य-कालीन फ़ारसी या पहलवी

हखमानी साम्राज्य के नष्ट होने के बाद लगभग पाँच शताब्दियों तक फ़ारसी भाषा का कोई लेख नहीं पाया जाता। इसका कारण जातीय अधःपतन ही था। इसके बाद ससानियन राज-वंश के समय से तथा उसके कुछ पूर्व से ही फ़ारसी भाषा के लेख पहलवी के साहित्य तथा कुछ खुदे हुए लेखों में पाये जाते है।

ससानियन राज-वंश के खुदे हुए लेखो के अतिरिक्त, पहलवी भाषा का साहित्य मुख्यतया पारसियो के धार्मिक साहित्य से सम्बन्ध रखता है। अवेस्ता के कई भागों का पहलवी भाषा मे अनुवाद अब तक सुरक्षित है।

पहलवी एक प्रकार की सेमिटिक लिपि मे लिखी जाती थी। इसमें अनेक फ़ारसी शब्दों को प्रकट करने के लिए तद्वाची सेमिटिक शब्दों की वर्णानुपूर्वी (या हिज्जों) से ही काम लिया जाता था। उदाहरणार्थ, 'राजाधिराज' इस अर्थ मे सेमिटिक 'मलिकानमलिक' शब्द को लिखकर उसका उच्चारण फारसी मे तद्वाची 'शाहनशाह' या 'शाहानशाह' ही किया जाता था; जैसे अंगरेज़ी में e. g. लिखकर उसको for instance ऐसा पढ़ते हैं।

हखमानी राजाओं के समय की प्राचीन फारसी की अपेक्षा मध्य-कालीन फारसी में अनेक परिवर्तन देखे जाते हैं। प्राचीन फ़ारसी की तरह व्याकरण की दृष्टि से शब्दों के रूपों का बाहुल्य मध्यकालीन फारसी मे नहीं दिखाई देता। भिन्न-भिन्न कारकों के लिए विभक्तियों का बहुत कुछ ह्रास देखा जाता है। उनके अर्थ को द्योतन करने के लिए हिन्दी 'को' 'का' जैसे सहायक शब्दों से काम लिया जाता है। इसी प्रकार लिङ्गों के भेद को द्योतन करने के लिए शब्दों के रूपों मे कोई भेद नहीं किया जाता। उदाहरणार्थ, avo सर्वनाम संस्कृत 'सः' 'सा', 'तद्' तीनो के लिए एक-सा ही प्रयुक्त होता है।

सामान्यतः मध्यकालीन फारसी नीचे वर्णन की गई साहित्यिक फ़ारसी के ही ढंग की है।

## ६—अर्वाचीन फ़ारसी

फ़ारसी भाषा के विकास का अन्तिम स्वरूप अर्वाचीन फ़ारसी मे पाया जाता है। इसका सबसे पुराना साहित्यिक रूप महाकवि फ़िरदौसी (६४०-१०२० ई०) की भाषा में मिलता है। इस महाकवि के शाहनामा नाम के काव्य की भाषा मे अरबी भाषा का इतना प्रभाव नहीं दीखता जितना अन्य अर्वाचीन फारसी साहित्य में देखा जाता है। धीरे-धीरे अर्वाचान फ़ारसी पर विशेषकर साहित्यिक भाषा पर, अरबी भाषा का प्रभाव बढ़ता गया। अनेकानेक अरबी शब्द इसमे सम्मिलित हो गये। इसकी वाक्य-रचना तक पर अरबी का प्रभाव दीख पड़ता है। भारतवर्ष में जो फ़ारसी पढ़ने-पढ़ाने में आती है वह यही अर्वाचीन साहित्यिक फ़ारसी है।

शाहनामा के लिखे जाने के समय से अर्वाचीन फ़ारसी की रचना अब तक बहुत कुछ ज्यों की त्यों रही है। तो भी आज-कल की प्रधान फ़ारसी के उच्चारण तथा शब्द-भण्डार में बहुत कुछ भेद हो गया है। अनेक नई नई वस्तुओ और विचारों के लिए नये-नये शब्दों का प्रचलित होना स्वाभाविक ही है। कुछ थोड़ा-सा भेद व्याकरण की दृष्टि से भी हो गया है।

अर्वाचीन फ़ारसी में व्याकरण की दृष्टि से शब्दों के रूपों का भेद मध्य-कालीन फ़ारसी की अपेक्षा भी कम है।

मध्य-कालीन और विशेषकर प्राचीन फ़ारसी की अपेक्षा अर्वाचीन फ़ारसी मे होनेवाले उच्चारण-सम्बन्धी परिवर्तनों में सबसे मुख्य परिवर्तन k, t, p, और c (=च) के स्थान में g, d, b, और z का होना है; जैसे:—

| प्राचीन फ़ा० या अवेस्तन | पहलवी | अर्वाचीन फ़ा० |
|---|---|---|
| mahrka (=मृत्यु) | mark | marg (मार्ग) |
| hvatō (=स्व) | khōt | khod (.खुद) |
| āp (=जल) | āp | āb (आब) |
| raucah (=दिन) | rōj | rōz (रोज़) |

प्राचीन y के स्थान में प्रायः j देखा जाता है; जैसे :—

| अवेस्तन | अर्वा० फ़ा० |
|---|---|
| yāma (=शीशा) | jām (जाम=शीशे का प्याला) |
| yatu | jādū (जादू) |

शब्दों के आरम्भ में दो संयुक्त व्यञ्जन नहीं रहने पाते—या तो उनके मध्य मे या आरम्भ में एक स्वर आ जाता है, जैसे :—

अवेस्तन और प्रा० फ़ा० के sta (=ठहरना) धातु के स्थान में अर्वाचीन फारसी में sitādan (सितादन) या istādan (इस्तादन) हो जाता है।

इसी प्रकार अवेस्तन और प्रा० फा० के brātar (=भाई) के स्थान में birādar (बिरादर) हो जाता है।

## ७—आधुनिक प्रादेशिक फ़ारसी बोलियाँ तथा अन्य ईरानी भाषायें

आधुनिक प्रधान फारसी भाषा के साथ-साथ अनेक प्रादेशिक बोलियाँ भी हैं जिनको अशिक्षित लोग बोलते है। ये प्रादेशिक बोलियाँ शीराज और फ़ारिस्तान से कम या अधिक दूरी के अनुसार प्रधान फारसी से कम या अधिक भेद रखती है; यहाँ तक कि कैस्पियन समुद्र तक जाने पर ये बोलियाँ कठिनता से ही प्रधान फारसी बोलनेवाले की समझ में आ सकती है।

प्रधान फारसी भाषा तथा फारसी प्रादेशिक बोलियों के अतिरिक्त कुछ अन्य अर्वाचीन भाषायें भी है जिनका सम्बन्ध ईरानी भाषा-वर्ग से ही है। उनमें मुख्य-मुख्य का वर्णन नीचे दिया जाता है :—

(१) ओस्सेटिक। काकेशस के एक छोटे प्रदेश मे यह बोली जाती है। यद्यपि इसके उच्चारण में जार्जियन भाषा से कुछ समानता दिखाई देती है, तो भी इसके ईरानी भाषा-वर्ग में से एक भाषा होने में कोई सन्देह नहीं। इस पर काकेशस की अनार्य भाषाओं का प्रभाव बहुत कुछ पड़ा है।

(२) कुर्दी या कुर्दिश। इसका सम्बन्ध अर्वाचीन फारसी से बहुत कुछ है। उसके साथ कई समान बातें इसमें मिलती हैं। उससे बड़ा भारी भेद इस बात मे है कि इस भाषा में फ़ारसी भाषा की अपेक्षा शब्दों का स्वरूप बहुत कुछ संक्षिप्त हो जाता है; जैसे :—

| कुर्दी | अर्वाचीन फ़ारसी |
|---|---|
| berā ( =भाई ) | birādar ( बिरादर ) |
| spī ( =सफ़ेद ) | sipēd ( सिपेद ) |

( ३ ) ग़ालचा तथा पामीर की बोलियाँ। ये सुदूर उत्तरीय पहाड़ी प्रदेशों में बोली जानेवाली ईरानी बोलियाँ हैं और पामीर की पहाड़ियों तक फैली हुई हैं।

(४) बलोची। यह बलोचिस्तान की भाषा है, और अर्वाचीन फारसी से घनिष्ठ सम्बन्ध रखती है। उससे यह विशेषकर इस बात में भिन्न है कि इसमें प्राचीन f आदि के स्थान में 'ब्' आदि स्पर्श वर्ण हो जाते हैं; जैसे :—

| अवेस्तन | अर्वाचीन फ़ारसी | बलोची |
|---|---|---|
| hvafna ( =स्वप्न ) | khvāb ( ख्वाब ) | vāb |
| hapta ( = सप्त ) | haft ( हफ्त ) | hapt |

(५) पश्तो। इसको अफ़ग़ानी भी कहा जाता है। इस पर धीरे-धीरे पड़ोस की भारतीय भाषाओं का शब्दों के रूपों, वाक्य-रचना, और शब्द-कोष की दृष्टि से बहुत कुछ प्रभाव पड़ा है। तो भी, इसको भारत और ईरान की एक मध्यवर्त्ती भाषा न कहकर एक ईरानी भाषा ही कहना चाहिये।

इसका निश्चय नहीं कि अवेस्तन भाषा से निकली हुई कोई भाषा आजकल है या नहीं। पश्तो के विषय मे ऐसा कोई-काई समझते हैं कि वह परम्परा-रूप से अवेस्तन भाषा से निकली हुई एक भाषा है।

## ८—भारत और ईरान की मध्यवर्ती भाषायें

भारतीय और ईरानी भाषाओं के बीच में कुछ ऐसी भाषायें हैं जो हिन्दूकुश के प्रदेश से लेकर काश्मीर तक फैली हुई हैं। सामान्यतः इनका

वर्गीकरण भारतीय और ईरानी भाषा-वर्गों से पृथक् एक **भारत-ईरान-मध्यवर्ती भाषा-वर्ग** में किया जाता है। ये **दरद** और **काफ़िर भाषा-वर्ग** के नाम से प्रसिद्ध हैं। इनमें मुख्य बोलियाँ ये हैं :—

**बशग़ाली,** जिसको काफ़िरिस्तान के रहनेवाले काफ़िर लोग बोलते है,

**खोवार या चित्राली,**

**शीना और काश्मीरी का कुछ अंश।**

ग्रियर्सन महाशय इन बोलियों को **पैशाची भाषा-वर्ग** का नाम देते हैं।

ये भाषायें परस्पर बहुत कुछ भिन्न हैं। इनमें अनार्य भाषाओं का अंश भी बहुत कुछ विद्यमान है। जो कुछ आर्य-भाषा का अंश है उसमें भारतीय और ईरानी दोनों भाषा-वर्गों के लक्षण पाये जाते हैं। इसी कारण से ग्रियर्सन महाशय ने इनका वर्गीकरण एक तीसरे वर्ग में ही किया है।

यह भी सम्भव है कि ये भाषायें भारतीय और ईरानी भाषाओं की अवान्तर सीमा में होने से केवल दोनों के मेल से ही बन गई है, और वस्तुतः एक तीसरे वर्ग की नहीं हैं।

॥ इति ॥

# परिशिष्ट

## पारिभाषिक तथा अन्य उपयोगी हिन्दी शब्दों के अंगरेज़ी पर्याय

| | |
|---|---|
| अंश | Element |
| अक्षर ( या वर्ण ) | Letter |
| अक्षर | Syllable |
| अक्षरलोप | Haplology |
| अघोष ( या श्वासयुक्त, श्वासानुप्रदान, 'कठोर' | Surd, Unvoiced, Hard |
| अणुपुञ्ज | Cells |
| अधिकरण | Section ( of a book ) |
| अनुकरणात्मक ( या अनुकरण-मूलक ) | Onomatopoetic |
| अनुच्चरित | Silent |
| अनुनासिक | Nasalized |
| अनुपद | Chorus |
| अनुरणन-मूलकता-वाद | Ding-dong theory |
| अनेकाक्षरात्मक | Polysyllabic |
| अन्तःस्था | Semivowel |
| अन्वय | Agreement |
| अपवाद | Exception |
| अप्रयुक्त ( या लुप्त ) | Obsolete |
| अभिनिधान ( अभिनिहितसंधि ) | Elision |
| अयोगात्मक | Isolating |
| अर्थविज्ञान | Semantics |
| अल्पप्राण ( या निरूष्म वर्ण ) | Unaspirate |
| अवान्तर श्रुति | Transitional sound |
| अव्यक्त या अ-वर्णात्मक शब्द | Inarticulate sound |
| असाक्षात् | Indirect |
| आकृति-मूलक वर्गीकरण | Morphological ( or Syntactical ) Classification |
| आड़ा | Horizontal |

| | |
|---|---|
| आदर्शरूप | Typical |
| आदिकालीन या आदिम | Primitive |
| आनुषङ्गिक | Accidental |
| उच्च-( या दक्षिणीय ) जर्मन | High German |
| उच्चारणसंबन्धी परिवर्तन ( या वर्णविकार ) | Phonetic change |
| उच्चारणसम्बन्धी ( या वर्णविषयक ) विचार, या ध्वनि-विज्ञान | Phonology |
| उच्चारणसम्बन्धी ह्रास | Phonetic decay |
| उच्चारणोपयोगी शरीरावयव ( या बोलने के स्थान, स्थान ) | Vocal organs |
| उद्देश्य | Object |
| उद्धृत शब्द | Loan or Borrowed word |
| उपचयात्मक ( या संचयात्मक ) | Agglomerating |
| उपपरिवार | Subfamily |
| उपसर्ग | Preposition |
| ऊष्मा | Spirant |
| एकता ( या तादात्म्य ) | Identity |
| एकाक्षर, एकाक्षरात्मक | Monosyllabic |
| एकान्ततः | Absolutely |
| ऐतिहासिक क्रम | Chronology |
| ओष्ठ्य | Labial |
| कड़ा तालु | Hard palate |
| कण्ठपिटक ( टेंटुआ या स्वरयन्त्र ) | Larynx |
| कण्ठमूलीय | Glottal |
| कण्ठ्य | Guttural |
| कम्पन | Vibration |
| कला | Art |
| काग (=गले का 'कौआ') | Uvula |
| काल | Tense |
| कीलकाक्षर | Cuneiform (or wedge-shaped) letters |
| केन्द्रस्थ ( या आभ्यन्तरप्रदेशस्थ ) भाषा =पश्चिमी हिन्दी | Language of the Midland |
| केवल-ग्रहण | Simple apprehension |
| कोमल तालु ( या कण्ठ ) | Soft palate |
| कोष्ठक | Table |

| | |
|---|---|
| क्रिया-प्रकार | Mood |
| खण्ड ( या पैरा ) | Paragraph |
| खण्ड-काव्य | Lyrics |
| खुदा हुआ लेख | Inscription |
| गूढ़ विचार | Abstract idea |
| घर्षक वर्ण | Fricatives |
| चित्रलिपि ( या चित्रमय अक्षर ) | Hieroglyphics |
| चिन्तन ( या सोचना ) | Thought |
| चिन्तनाणुवाद | Atomism of thought |
| जटिल ( या संकीर्ण ) | Complicated |
| तन्तु | Fibre |
| तर्कशास्त्र | Logic |
| तारा का चिह्न (*) | Asterisk |
| तालव्य | Palatal |
| तालव्यीभाव का नियम | Palatal Law |
| तिङन्त-प्रकरण ( या धातुओं के रूप ) | Conjugation |
| तिब्बत-बर्मीय | Tibeto-Burman |
| तुलना | Comparison |
| तुलनात्मक | Comparative |
| त्रिवर्णात्मक | Triliteral |
| दन्तोष्ठ्य | Labio-dental |
| दन्त्य | Dental |
| 'द्वितीय वर्ण-परिवर्तन' | Second Sound-shifting |
| द्व्यक्षरात्मक | Dissyllabic |
| धर्मशास्त्री ( या विधि-व्यवसायी ) | Lawyer |
| धातु | Root |
| धातु-अवस्था | Root-stage |
| ध्वनि | Sound |
| ध्वनिविज्ञान | Phonology |
| नव-विधान | New Testment |
| नाद | Voice |
| नासिक्य | Nasal |
| निम्न-( या उत्तरीय ) जर्मन | Low German |
| नियम | Law |
| निरीक्षण | Observation |
| निर्णय | Reasoning |

| | |
|---|---|
| निर्वचन ( निकास या व्युत्पत्ति ) | Derivation |
| निश्चयात्मक विज्ञान | Exact science |
| नैसर्गिक प्रवृत्ति | Instinct |
| पदविज्ञान ( अथवा रूपविज्ञान ) | Morphology |
| पदार्थ ( या प्रमेय ) | Phenomenon, Fact |
| परिणामी अश (=प्रत्यय) | Modyfying element |
| परिष्कृत ( या 'सस्कृत' ) भाषा, या शिष्ट-भाषा | Refined language or language of the cultured |
| पारिवारिक ( या उत्पत्ति-मूलक या ऐतिहासिक) वर्गीकरण | Genetic or Genealogical or Historical Classification |
| पुराण-विज्ञान | Science of Mythology |
| प्रकार | Kind |
| प्रक्रिया | Method |
| प्रतीक ( या संकेत ) | Symbol |
| प्रत्यय ( या साधक अंश ) | Suffix, Termination |
| 'प्रथम वर्ण-परिवर्तन | First sound-shifting |
| प्रधान भाषा | Standard language |
| प्रागुपजन | Prothesis |
| प्रागैतिहासिक अनुसन्धान | Urgeschichte or Linguistic Palaeontology |
| प्राचीन ढङ्ग की ( या प्राचीन लक्षण-सपन्न ) भाषा | Archaic language |
| प्राचीन परिष्कृत (या उत्कृष्ट साहित्यिक भाषा | Classical language |
| प्राचीन-विधान | Old Testament |
| प्रादेशिक ( या प्रान्तीय ) भाषा ( या बोली ) | Dialect |
| प्रश्वास | Expiration |
| फेंफड़े | Lungs |
| बलाघात | Stress ( accent ) |
| बर्त्स्य ( अशुद्ध पाठ 'वर्त्स्य', दे० पृ० २२४) | Alveolar or Post-dental |
| बाह्य प्रदेशस्थ भाषायें (=मराठी, बँगला आदि ) | Outer languages |
| बहु-भाषा-ज्ञानी (या बहु भाषाभाषी) | Polyglot |

| | |
|---|---|
| बहु संश्लेषणात्मक ( या बहु-समिश्रणात्मक ) | Polysynthetic |
| भारत ईरानी (मूल-) भाषा | The Indo-Iranian language |
| भारत ईरानी (या आर्य-) भाषायें | Indo-Iranian ( or Aryan ) Languages |
| भारत-चीनी | Indo-Chinese |
| भारत-जर्मनीय | Indo-Germanic |
| भारत यूरोपीय ( मूल-) भाषा | The Indo-European ( Mother ) Lauguage |
| भारतीय आर्य-भाषा वर्ग | Indo-Aryan Languages |
| भाव ( विचार प्रत्यय या वृत्ति ) | Idea |
| भाव ( या मनोराग ) | Emotion |
| भाषा | Language |
| भाषा परिवार | Family of Languages |
| भाषाविज्ञान | Science of Language Philology |
| भाषा विज्ञानी | Philologist |
| भूगर्भ विद्या | Geology |
| भौतिक आधार | Physical basis |
| भौतिक पदार्थ विज्ञान | Physics |
| मत-विज्ञान | Science of Religion |
| मध्यवर्त्ती या अवान्तरवर्त्ती भाषायें ( = गुजराती, पंजाबी आदि ) | Intermediate languages |
| मन ( या बुद्धि ) | Mind |
| मनुष्य-जाति-विज्ञान | Ethnology |
| मनोराग-व्यञ्जक-शब्द-मूलकता-वाद ( या-मूलक सिद्धान्त ) | Interjectional theory or Pooh-pooh theory |
| महाप्राण | Aspirate |
| मात्रा | Degree |
| मनोविज्ञान | Psychology |
| मानसिक आधार | Psychological basis |
| मानसिक प्रतिमा | Mental image |
| मानसिक व्यापार ( या क्रिया ) | Mental Process |
| मानसिक शब्दसंस्कार | Mental sound-record |
| मिथ्या-सादृश्य | False analogy |

| | |
|---|---|
| मूर्धन्य | Cerebral |
| मूल तत्त्व | Ultimate element |
| मूल-भाषा | Original, Parent or Mother language |
| मौलिक अंश ( प्रकृति या धातु ) | Radical element |
| यादृच्छिक | Arbitrary |
| योगात्मक | Agglutinative |
| रचना ( या बनावट ) | Structure |
| राज्य-( या राज- ) भाषा | Official language |
| लिखितवर्णानुपूर्वी ( हिज्जा, वर्ण-विन्यास, या अक्षर-विन्यास ) | Spelling |
| लेख-प्रणाली | System of writing |
| वनस्पति-विज्ञानी | Botanist |
| वर्ग | Group |
| वर्गीकरण | Classification |
| वर्ण | Alphabetic sound |
| वर्ण-विकार सम्बन्धी नियम ( अथवा ध्वनि-परिवर्तन-सम्बन्धी नियम ) | Phonetic law |
| वर्ण विज्ञान | Phonetics |
| वर्ण-विषयक ( या उच्चारण-सम्बन्धी ) विचार | Phonology |
| वर्णव्यत्यय ( या स्थानविपर्यय ) | Metathesis |
| वर्णात्मक ( या व्यक्त ) शब्द | Articulate Sound |
| वाक्य-विचार अथवा वाक्य-विज्ञान | Syntax |
| वाक्यांश ( या शब्द-समुदाय ) | Phrase |
| वाच्य | Voice |
| वाणी | Speech |
| वाद ( या सिद्धान्त ) | Theory, Doctrine |
| वास्तु-विद्या | Architecture |
| विकास ( या उन्नति ) | Development, Evolution |
| विचार ( या भाव ) | Idea |
| 'विचार' ( या उद्देश्य-विधेयात्मक विचार | Judgment |
| विचारों को साक्षात् रूप से प्रकट करनेवाले लिखित संकेत ( या विचार-चित्रणात्मक संकेत ) | Ideographs |

| | |
|---|---|
| विज्ञान | Science |
| विद्या-सम्बन्धी पुनरुद्धार | 'Renaissance' |
| विधेय | Predicate |
| विप्रकर्ष | Diaeresis |
| विभक्ति | Inflexion |
| विभक्ति युक्त | Inflexional |
| विभक्त्यर्थक अव्यय ( = हिन्दी 'का', 'के' आदि के सदृश) | Post-position ( or Preposition ) |
| विवृत वर्ण | Open sound |
| विवृत्ति | Hiatus |
| विश्लेषण ( विच्छेद, विवेचन या विभाग ) | Analysis |
| विश्लेषणात्मक | Analytic |
| विषमीकरण (पुरोगामी तथा पश्चाद्गामी) | Dissimilation (progressive and regressive) |
| विस्मयादि-बोधक ( या मनोराग-व्यञ्जक ) शब्द | Interjection |
| व्यञ्जन | Consonant |
| व्यतिरेक | Difference, Disagreement |
| व्यापक ( या सामान्य ) नियम | General law |
| व्यावहारिक ( या उपयोग-परक ) | Practical |
| व्युत्पत्ति ( निर्वचन या निकास ) | Derivation, Etymology |
| शब्द-संग्रह | Vocabulary |
| शब्द-रचना-( या शब्दाकृति ) मूलक वर्गीकरण | Morphological Classification |
| शब्द-व्युत्पत्ति-( या प्रकृति प्रत्यय-) विचार | Etymology |
| शब्दानुकरण-मूलकता-वाद ( या अनुकरण-मूलक सिद्धान्त ) | Onomatopoetic theory or Bow-wow theory |
| शरीर-विज्ञान | Physiology |
| शिष्ट ( या शिक्षित वर्ग ) | Cultured class |
| श्रमापहारमूलकता-वाद | Yo-he-ho Theory |
| श्रावणी शिरा | Auditory nerve |
| श्वास | Breath |
| श्वास-नालिका | Wind-pipe |

| | |
|---|---|
| संयोजक क्रिया | Copula |
| संयोजक रेखा | Hyphen |
| संवृत वर्ण | Closed sound |
| सश्लेषणात्मक | Synthetic |
| संसार-भाषा | World language |
| संस्कृति | Culture |
| संस्था | Institution |
| सघोष ( घोष, नादभागी, नादानुप्रदान या 'कोमल' ) | Sonant, Voiced, Soft |
| संध्यक्षर | Diphthong |
| समकालीन | Contemporary |
| समाज-शास्त्र | Sociology |
| समानाक्षर | Monophthong |
| समानाकार ( या समानश्रुति ) पर भिन्नार्थक शब्द | Homophone |
| समानार्थक | Synonymous |
| समीकरण या सवर्णीकरण ( पुरोगामी तथा पश्चाद्गामी ) | Assimilation ( progressive and regressive) |
| संमिश्रणात्मक | Amalgamating |
| सर्वसाधारण को (या प्राकृत ) भाषा, या बोलचाल की भाषा | Vernacular |
| सहकारी | Auxiliary |
| साक्षात् | Direct |
| सांकेतिक | Conventional ( or Symbolical ) |
| सांकेतिक ( या हस्तादिचेष्टात्मक ) भाषा | Gesture language |
| सादृश्य | Analogy |
| साधारण भाषा | 'Koine' or Common language |
| सामान्य ( या व्यापक ) नियम | General law |
| सामान्यात्मक ( विचार या भाव ) | Concept or General Idea |
| सार्थक अंश ( = प्रकृति ) | Significant element |
| साहित्य-सम्पन्न ( या साहित्यिक या शिष्ट ) भाषा | Literary language |
| सिद्धान्त | Principle, Theory, View |
| सुबन्त प्रकरण | Declension |
| सोष्म वर्ण | Aspirate |

| | |
|---|---|
| स्थानीय बोली ( या भाषा ) | Local dialect |
| स्थिति-स्थापक ( या खिंचकर सिकुड़ जानेवाला ) | Elastic |
| स्पर्श वर्ण | Stop ( or Check ) |
| स्फोटक वर्ण | Explosive |
| स्फोटनरूप शब्द ( या सशब्द स्फोटन ) | Explosion |
| स्वतन्त्र चरमावयव ( या चरम व्यक्ति ) | Unit |
| स्वर | Vowel |
| स्वर (या लहजा ) | Accent,, Tone, Intonation |
| स्वर-तन्त्रियां | Vocal chords |
| स्वरभक्ति | Anaptyxis |
| स्वरलोप | Syncope |
| स्वरात्मक | Syllabic |
| साधक या रूप-साधक अंश ( या प्रत्यय ) | Formative element |

# तुलनात्मक भाषा-शास्त्र

अथवा

# भाषा-विज्ञान

पर

## सुप्रसिद्ध और विशेषज्ञ विद्वानों की कुछ सम्मतियाँ

१—भाषा-विज्ञान के प्रसिद्ध विद्वान् स्व० प्रो० ए० सी० वुलनर, एम० ए० ( ऑक्सन ), प्रिंसिपल, ओरियेंटल कालेज, लाहौर, तथा वाइसचांसलर, पञ्जाब यूनिवर्सिटी—

डा० मङ्गलदेव शास्त्री हिन्दी जाननेवाले पाठकों के सम्मुख तुलनात्मक भाषा-विज्ञान के विषय को प्रथम बार उपस्थित कर रहे हैं यह देखकर मुझे प्रसन्नता है।.................भाषा-शास्त्र से परिचित होना विशिष्ट विद्वानों के ही लिए नहीं, अपितु साधारण शिक्षितों के लिए भी उपयोगी है। डा० शास्त्री ने इस विषय को हिन्दी में प्रथम बार उपस्थित कर बड़ा उपकार किया है। पुस्तक में विषय-प्रतिपादन की प्रणाली एक विशेषज्ञ विद्वान् के योग्य होने के साथ साथ सुबोध भी है। मैं समझता हूँ, हिन्दी भाषा में तुलनात्मक भाषा-विज्ञान के व्यापक सिद्धान्तों के प्रतिपादन करने का यह पहला प्रयत्न है।

२—भारतरत्न डा० श्री भगवान्दास, एम० ए०, डी० लिट०, बनारस—

मैंने···पुस्तक को आद्योपान्त देखा। पुस्तक रुचिकर, सुपाठ्य, सुबोध, ज्ञानवर्धक, बहुत उत्तम है। भाषा-शास्त्र के प्रायः सभी विषयों का गरुडावलोकन इसमें किया है।...जिन लोगों ने केवल संस्कृत का 'व्याकरण' देखा है, अथवा 'शिक्षा' और 'निरुक्त' पर भी ध्यान दिया है, उनके लिए इस ग्रन्थ में बुद्धि-विकास, उदारतावृद्धि, और संकोचह्रास की सामग्री है।...इसमें पृथ्वी-

मण्डल की भूत और वर्तमान सैकड़ो मानवजातियो की सैकड़ों भाषाओ की उत्पत्ति और लय की चर्चा की है, और उनका कई मुख्य परिवारों में राशीकरण दिखाया है...मैं आशा करता हूँ कि इस पुस्तक का हिन्दी पढ़नेवालों में भी तथा संस्कृत के विद्वानों में भी अच्छा प्रचार होगा। और कालेजों के पाठ्यक्रम में इसका समावेश किया जावेगा।

३—स्व० महामहोपाध्याय डा० गङ्गानाथ झा, वाइसचांसलर, इलाहाबाद यूनिवर्सिटी—

......पुस्तक के लिखने की शैली श्लाघनीय है।.........

आपकी पुस्तक हमारे छात्रों की शिक्षा में निश्चय करके उपयोगी होगी।

४—डा० हरिचन्द्र शास्त्री, डी० लिट० (पैरिस), आदि, भू० पू० सुपरिंटेंडेण्ट ऑफ़ संस्कृत स्टडीज़, बिहार और उड़ीसा—

आपकी अत्यन्त महत्त्वयुक्त पुस्तक 'भाषा-विज्ञान' को मैंने बडी रुचि से पढ़ा। एक ऐसी प्रशंसनीय पुस्तक की रचना पर जिसकी आवश्यकता भारतवर्ष मे सर्वत्र अधिक अनुभव की जा रही थी, मुझे आपको अवश्य बधाई देनी चाहिये। यह पुस्तक हिन्दी और संस्कृत के उच्च योग्यता के विद्यार्थियों के लिए निःसन्देह अत्यधिक उपयोगी होगी। पुस्तक में भिन्न-भिन्न सिद्धान्तों की आधारभूत सामग्री को इतनी अच्छी तरह से रखा गया है और उसके लिखने की शैली भी इतनी स्पष्ट और सुबोध है कि इसके ग्रन्थकर्त्ता को अवश्य ही यश की प्राप्ति होगी। पुस्तक दीर्घकालीन खोज के बाद बड़े परिश्रम से लिखी गई है। हिन्दी साहित्य के लिए यह एक अतीव मूल्यवान् उपहार है।

५—महामहोपाध्याय पं० गोपीनाथ कविराज, एम० ए०, डी० लिट०, भू० पू० प्रिंसिपल, गवर्नमेंट संस्कृत कालेज, बनारस—

...हिन्दी साहित्य की एक बड़ी कमी को इसने पूरा किया है। तुलनात्मक भाषा-शास्त्र के अध्ययन में रुचि रखनेवाले यूनिवर्सिटी के तथा अन्य छात्रों के लिए भी इस विषय में प्रवेश कराने के लिए यह एक महत्त्वयुक्त पुस्तक सिद्ध होगी। यह एक प्रशंसनीय पुस्तक है और इस योग्य है कि इसका अत्यधिक प्रचार हो।

६—स्व० डा० लक्ष्मणस्वरूप, एम० ए०, डी० फिल (ऑक्सन), यूनिवर्सिटी प्रोफेसर ऑफ संस्कृत, लाहौर—

······हिन्दी में इस विषय (तुलनात्मक भाषा-शास्त्र) पर यह पहली ही पुस्तक है। एक ऐसी पुस्तक की आवश्यकता चिरकाल से अनुभव की जा रही थी। इस आवश्यकता को पूरा करके आपने हिन्दी साहित्य का बड़ा उपकार किया है।

७—डा० धीरेन्द्र वर्मा, एम० ए०, डी० लिट० (पैरिस), अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, प्रयाग-विश्वविद्यालय—

गत चार पाँच वर्षों से मै प्रयाग विश्वविद्यालय मे हिन्दी की बी० ए० तथा एम० ए० की कक्षाओं मे भाषा-विज्ञान का विषय पढ़ाता रहा हूँ। मेरा निज का अनुभव यह है कि भाषा-शास्त्र के समस्त मुख्य मुख्य अङ्गों का प्रतिपादन जितने स्पष्ट तथा सुबोध ढङ्ग से डाक्टर मङ्गलदेव शास्त्री के भाषाविज्ञान में किया गया है वैसा हिन्दी मे अभी तक किसी अन्य ग्रन्थ में नहीं मिलता है। डाक्टर मङ्गलदेव शास्त्री का ग्रन्थ विद्यार्थी वर्ग तथा इस विषय से जानकारी प्राप्त करने के लिए उत्सुक हिन्दी प्रेमियों के लिए अत्यन्त उपयुक्त है।......

८—प्रोफ़ेसर के० ए० सुब्रह्मण्य अय्यर, एम० ए०, अध्यक्ष, संस्कृत विभाग, लखनऊ यूनिवर्सिटी—

···आपका ग्रन्थ भाषा-विज्ञान के सिद्धान्तों और नियमों के विषय में बतौर सच्चे मार्गदर्शक के हिन्दी और संस्कृत के विद्यार्थियों और विशेषज्ञों के भी हाथ में दिया जा सकता है।

९—डा० ताराचन्द, एम० ए०, डी० फ़िल (ऑक्सन), राजदूत (ईरान में), भारत सरकार, तथा भू० पू० वाइसचांसलर, इलाहाबाद यूनिवर्सिटी—

···पुस्तक तुलनात्मक भाषा-विज्ञान का वैज्ञानिक ढङ्ग से प्रतिपादन करनेवाली तथा उपयोगी है। मुझे विश्वास है कि यूनिवर्सिटियाँ इस पुस्तक का स्वागत करेंगी और विद्यार्थीगण इससे लाभ उठायंगे।

१०—रायबहादुर पं० गङ्गाप्रसाद जी, एम० ए०, रिटायर्ड चीफ जज और जुडीशल मेम्बर, टिहरी (गढ़वाल राज्य)—

…ग्रन्थ वैज्ञानिक ढङ्ग से लिखा गया है…। इस शास्त्र पर भारतवासियों के लिए ऐसो उपयोगी पुस्तक अगरेजी भाषा में भी नहीं देखी गई।… पुस्तक इस योग्य है कि इन ( एम० ए० आदि ) उच्चपरीक्षाओं की पाठविधि में रखी जावे।…साधारण लोग भी जिनको इस विषय मे रुचि हो पुस्तक को पढ़कर तुलनात्मक भाषाशास्त्र का ज्ञान-लाभ कर सकते है। आशा है कि हिन्दी के विद्वान् तथा यूनिवर्सिटी, गुरुकुल, हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन आदि के अधिकारीगण पुस्तक का उचित आदर करेगे।

११—स्व० प० पद्मसिह शर्मा, सभापति, अष्टादश हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन—

…श्रीयुत डा० मङ्गलदेव शास्त्री…ने 'भाषा-विज्ञान' पर पुस्तक लिखकर हिन्दी को गौरवान्वित किया है।

विशिष्ट-पत्र-पत्रिकाओं की कुछ सम्मतियाँ :—

१—"सरस्वती" जनवरी १९२८—'भाषा-विज्ञान' का प्रणयन…एक कृतविद्य लेखक के परिश्रम का फल है।…पुस्तक उच्च कोटि की है।…लेखक को रोचक ढङ्ग से गम्भीर विषय के समझाने मे सफलता प्राप्त हुई है…पुस्तक विश्वविद्यालयो तथा हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन की उच्च परीक्षाओं मे पाठ्य-पुस्तक बना देने योग्य है……

२—"प्रताप" १ मई १९२७—हिन्दी भाषा मे इस ढङ्ग से पुस्तक लिखने का प्रयास बहुत कम लोगों ने किया है। लेखक महाशय की आलोचना और तुलना बड़े ही शास्त्रीय विवेचन से पूर्ण है।…पुस्तक बड़े अनुसन्धान के पश्चात् लिखी गई है।…हिन्दी साहित्य के सर्वोच्च ग्रन्थों मे इसको स्थान मिलना चाहिये।

---

## डा० मङ्गलदेवशास्त्री द्वारा प्रणीत अथवा

## संपादित पुस्तकों का परिचय[1]

### ( संस्कृत में )

( १ ) ऋग्वेदप्रातिशाख्यम्, उवटाचार्यकृत भाष्य के सहित। प्रकाशक—इंडियन प्रेस लिमिटेड, इलाहाबाद। ८॥)

( २ ) प्रबन्धप्रकाशः। प्रथम भाग। छात्रोपयोगी अद्वितीय संस्कृत निबन्धों का संग्रह। परिवर्धित तथा परिष्कृत नवम संस्करण। प्रकाशक—इंडियन प्रेस लिमिटेड, इलाहाबाद। ३)

( ३ ) प्रबन्धप्रकाशः। द्वितीय भाग। संस्कृत अभिभाषणों, ऐतरेय-ब्राह्मणपर्यालोचन, तथा वेदादि शास्त्रों से उद्धृत सुभाषित-संग्रह से युक्त। प्रकाशक—इंडियन प्रेस लिमिटेड, इलाहाबाद। ३)

( ४ ) न्यायसिद्धान्तमाला ( दो भागों मे )। प्रकाशक—गवर्नमेंट प्रेस, इलाहाबाद। १॥)

( ५ ) उपनिदानसूत्रम् ( सामवेदीय )। प्रकाशक—गवर्नमेंट प्रेस, इलाहाबाद। ॥)

( ६ ) उपेन्द्रविज्ञानसूत्रम् ( वेदान्त )। प्रकाशक—गवनमेंट प्रेस, इलाहाबाद। १)

( ७-८ ) आश्वलायनश्रौतसूत्रम् ( सिद्धान्तिभाष्य के सहित ) ( प्रथम भाग तथा द्वितीय भाग )। प्रकाशक—गवर्नमेंट प्रेस, इलाहाबाद।

( ९ ) आर्यविद्यासुधाकरः। प्रकाशक—मेसर्स मोतीलाल बनारसीदास, बुकसेलर्स, चौक, बनारस।

( १० ) भारतीय संविधान ( के उत्तरार्ध ) का संस्कृतानुवाद। प्रकाशक—Government of India.

---

१ गवर्नमेंट संस्कृत-कालेज, बनारस, के प्रिंसिपल के पद से ग्रन्थकर्ता द्वारा संपादित अनेकानेक पुस्तकों का यहाँ उल्लेख नहीं किया गया है।

( ११ ) रश्मिमाला (अथवा 'जीवनसंदेशगीताञ्जलिः')। जीवन में उदात्त आदर्शों के लिए प्रेरणा देनेवाले अद्भुत संस्कृत पद्यों का ग्रन्थ, हिन्दी अनुवाद सहित। उत्तरप्रदेश की सरकार से पुरस्कृत। प्रकाशक—हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग। ३॥)

( १२ ) ऐतरेयारण्यकपर्यालोचनम्। प्रकाशक – मेसर्स मोतीलाल बनारसीदास, चौक, बनारस। २)

( १३ ) संस्कृतसाहित्यसम्मेलनस्य द्वाविंशाधिवेशने शिक्षापरिषदः सभापतेरभिभाषणम्। प्राप्तिस्थान—मेसर्स मोतीलाल बनारसीदास, चौक, बनारस। ≡)

( इंग्लिश भाषा में )

( १४ ) ऋग्वेदप्रातिशाख्यम् ( English Translation, Critical Notes, Appendices etc. )। प्रकाशक—मेसर्स मोतीलाल बनारसी दास, बुकसेलर्स, चौक, बनारस। २०)

( १५ ) ऋग्वेदप्रातिशाख्यम् ( Critical Introduction, Text in Sanskrit Stanzas, Appendices, etc.).In the Press.

( हिन्दीभाषा में )

( १६ ) भाषाविज्ञान ( अथवा तुलनात्मक-भाषाशास्त्र ), परिवर्धित तथा परिष्कृत पञ्चम संस्करण। प्रकाशक—इंडियन प्रेस लिमिटेड, इलाहाबाद।

( १७ ) भारतीय आर्यधर्म की प्रगतिशीलता ( भारतीय संस्कृति के विकास का विवेचनात्मक अध्ययन )।

प्रकाशक—इंडियन प्रेस लिमिटेड, इलाहाबाद। ।)

( १८ ) मिना ( = प्रेम और प्रतिष्ठा का संघर्ष ) ( 'मिना फ़न बार्नहेल्म' नामक जर्मन नाटक का अनुवाद। ) प्रकाशक—हिन्दुस्तानी एकैडमी, इलाहाबाद। २।)

( १९ ) वेदों का वास्तविक स्वरूप, अथवा—वेदों के महान्

आदर्श। प्राप्तिस्थान—मेसर्स मोतीलाल बनारसीदास, बुकसेलर्स, चौक, बनारस। ।=)

( २० ) भारतीय संस्कृति का विकास। प्रथम खण्ड, भारतीय संस्कृति की वैदिक धारा। प्रकाशक—समाजविज्ञान परिषद्, काशी विद्यापीठ, बनारस। ७)

( प्रकाशनार्थ प्रस्तुत ग्रन्थ )

( १ ) शतपथब्राह्मणपर्यालोचनम्

( २ ) कौषीतकिब्राह्मणपर्यालोचनम्

( ३ ) वैदिकसूक्तसंग्रहः ( अनुवादेन, विविधटिप्पणीभिः परिशिष्टैश्च सहितः।

( ४ ) अमृतमन्थनम्। हिन्दी अनुवाद-सहित खण्डत्रयात्मक ( लक्ष्यानुसंधान, जीवनपाथेय, तथा प्रज्ञाप्रसाद ) संस्कृत काव्य। प्रकाशक—चौखंबा विद्या भवन, बनारस। ४।।)

इत्यादि कतिपय ग्रन्थ।

——

